निषत्‌में भी 'कस्मिन् भगवो विज्ञाते सर्वमिदं विज्ञातम्' यह उपक्रम है, 'ब्रह्मैवेदम्' यह उपसंहार है। तैत्तिरीय-उपनिषत्‌में 'ब्रह्मविदाप्नोति परम्' 'सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म' 'यो वेदनिहितं गुहायाम्' यह उपक्रम है और 'यश्चायं पुरुषे यश्चासावादित्ये स एकः' यह परामर्श है। 'आनन्दो ब्रह्मेति व्यजानात्' यह उपसंहार है और 'सोऽश्नुते सर्वान् कामान्' आनन्दं ब्रह्मणो विद्वान् न बिभेति' यह फल है। सर्वत्र आत्मैकत्व अपूर्व है।

इस प्रकार उपक्रम और उपसंहारके ऐक्य आदिसे सब उपनिषदोंका तात्पर्य आत्मैकत्वमें ही निश्चित होता है, क्योंकि 'तात्पर्यार्थे शब्दः प्रमाणम्' यह सब विद्वानोंका सिद्धान्त है। अतः सदृशादि अर्थ माननेपर ये उपनिषद्वाक्य व्यर्थ ही हो जायँगे। गौणार्थक भी तभी हो सकेंगे जब कहीं मुख्यार्थक हों। इसी तरह संपदादिरूप अर्थमें तात्पर्य माननेपर 'तत्त्वमसि' 'अहं ब्रह्मास्मि' 'अयमात्मा ब्रह्म' इत्यादि वाक्योंसे प्रतीयमान ब्रह्मात्मैकत्वका त्याग करनेसे स्वाभाविकाभेदान्वयबोधकत्वका भी त्याग करना पड़ेगा। रह गया प्रत्यक्षादिके विरोधका परिहार। यह तो अनेक प्रकारसे हो सकता है, उनमें प्रथम परिहार यह है कि जीव और ब्रह्मके भेदका तो प्रत्यक्ष ही नहीं हो सकता, कारण कि जीवके असली स्वरूपका ही प्रत्यक्ष यदि नहीं है तो ब्रह्मप्रत्यक्षकी बातका तो क्या पूछना है। सम्बन्धियोंके प्रत्यक्ष न होनेपर भेदका प्रत्यक्ष नहीं होता है। यदि कहिए कि 'अहं सुखी' 'अहं दुःखी' इत्यादि मानस प्रत्यक्ष सर्वजनसिद्ध है तो 'अहं गौरः' 'अहं कृशः' ऐसी प्रतीति शरीरमें भी है, अतः यह प्रत्यक्ष ही अप्रामाणिक है। इस तरह, शरीर, इन्द्रिय और मन इनसे अतिरिक्त सकलसंसारधर्मातीत आत्माका प्रत्यक्ष यदि नहीं हुआ तो फिर विरोध कैसा? यदि यह शङ्का हो कि आत्मैकत्व तब हो सकता है जब घट, पट आदि दृश्य पदार्थ भी न हों, किन्तु यह नहीं कह सकते, क्योंकि घट, पट आदि प्रत्यक्षसिद्ध हैं। यह भी ठीक नहीं है, कारण कि प्रत्यक्षमात्रसे पदार्थकी सत्ता नहीं सिद्ध होती। प्रत्यक्ष तो शुक्तिरजतका भी होता है, इस कारण शुक्ति-रजतकी सत्ता तो नहीं मानी जाती। जैसे शुक्ति-रजत-ज्ञानका तो 'नेदं रजतम्' इस ज्ञानसे बाध होता है, इसलिए वह मिथ्या माना जाता है। यदि वास्तविक सत्ता होती तो रजतज्ञानका बाध ही नहीं होता वैसे ही 'एकमेवाद्वितीयं ब्रह्म' 'नेह नानास्ति किञ्चन' इत्यादि वाक्योंसे प्रपञ्चका भी तो बाध है, इसलिए प्रपञ्चकी भी सत्ता पारमार्थिक नहीं हो सकती।

प्रत्यग्विविदिषासिद्ध्यै वेदानुवचनादयः।
ब्रह्मावाप्त्यै तु तत्त्यागस्त्यागेनैक इति श्रुतेः॥ ११॥

परीक्षितप्रमाण्य प्रत्यक्ष अति दुष्ट है अतएव उस प्रत्यक्षका गृहीतप्रामाण्यक आगमज्ञानसे बाध होना अनिवार्य है। विशेष बातें विरोधके परिहारके समय लिखी जायँगी। सारांश यह निकला कि ब्रह्मैकत्व जो वेदान्तवाक्योंका विषय है वह वास्तविक है, इसलिए तद्विषयक आगम प्रमाण है वह उत्पन्न होते ही समूल अविद्याकी निवृत्ति कर देता है। यद्यपि अविद्या प्ररूढमूला है विद्या सद्यः उत्पन्न होनेसे अप्ररूढमूला है; फिर भी अप्रमासे प्रमा बलवती होती है यह सब विद्वानोंका सिद्धान्त है। यहां तक कि बाह्य—बौद्ध लोग भी यह कहते हैं कि 'निरुपद्रवभूतार्थस्वभावस्य विपर्ययैः न बाधोऽयत्नवत्त्वेऽपि बुद्धेस्तत्पक्षपाततः' तत्त्वज्ञानका मिथ्याज्ञानसे यत्न न करनेपर भी बाध नहीं हो सकता। कारण कि बुद्धिका पक्षपात तत्त्व ही में होता है, अतत्त्वमें नहीं होता, अतः ब्रह्मात्मैकत्वविषयक धी प्रमा है, इसलिए तदर्थ वेदान्तविचारके आवश्यक होनेसे ग्रन्थारम्भ भी आवश्यक ही है। आत्मैकत्वातिरिक्त वेदान्तका विषय ही नहीं है, इसलिए वेदान्तप्रामाण्यकी रक्षाके लिए वेदान्तविचारको ब्रह्मात्मैकत्वविषयक अवश्य मानना चाहिए। केवल विषयके अबाधित होनेसे ज्ञानके प्रामाण्यकी रक्षा नहीं हो सकती, क्योंकि निष्प्रयोजनवत्त्व भी अप्रामाण्यका प्रयोजक है, इसलिए कहते हैं—'तद्धीस्तमोपनुत्' अर्थात् आत्मैकत्वज्ञान तमका—अज्ञानका—निवर्त्तक है। अज्ञानके निवृत्त होनेसे स्वतःसिद्ध आत्मस्वरूपानन्दरूप मोक्ष परमप्रयोजन अभिव्यक्त होता है जिससे मनुष्य कृतकृत्य हो जाता है।]

अब यह शङ्का होती है कि यद्यपि वेदान्तवाक्योंसे ब्रह्मात्मैकत्वबुद्धि हो सकती है तो भी केवल तादृश बुद्धि ही अविद्याकी निवर्त्तिका नहीं हो सकती। अन्यथा उपनिषद् ग्रन्थका अध्ययन करनेवाले जितने हैं, उन सबकी अविद्या निवृत्त हो जायगी, परन्तु ऐसा देखा नहीं जाता; इस कारण कर्मसहकृत विद्या अविद्याकी निवर्त्तिका है। अतः अविद्यानिवृत्ति केवल ब्रह्मविद्याका फल नहीं हो सकती। अच्छा तो कर्मको सहकारी कारण आप मानते हैं पर विद्याका फल क्या है? ब्रह्मस्वरूप साक्षात्कार तो फल हो नहीं सकता,

क्योंकि ब्रह्मस्वरूपसाक्षात्कार नित्य है और फल होता है अनित्य। यद्यपि उत्पाद्य तथा विकार्य ये दोनों फल अनित्य हैं और संस्कार्य तथा प्राप्य नित्यानित्य साधारण हैं तथापि संस्कार्य वही होता है जिसमें क्रियाजन्य अतिशय हो सके। जैसे कि प्रोक्षणरूप संस्कारका आधार होनेसे व्रीहि संस्कार्य कर्म हैं। ब्रह्मके निर्धर्मक होनेसे कोई भी अतिशय उसमें नहीं हो सकता तथा वह प्राप्य कर्म भी नहीं हो सकता, क्योंकि अप्राप्त ग्रामादि गति द्वारा प्राप्त होते हैं अतः वे प्राप्य कर्म हैं। ब्रह्म तो नित्यप्राप्त होनेसे प्राप्य कर्म नहीं हो सकता। इससे अतिरिक्त और कोई कर्म-प्रकार है ही नहीं। ठीक है, यदि ब्रह्मसाक्षात्कार ब्रह्मस्वरूप होता तो वह फल नहीं हो सकता, किन्तु ऐसा नहीं है। जैसे घटसाक्षात्कार घटातिरिक्त है वैसे ही ब्रह्मसाक्षात्कार भी ब्रह्मातिरिक्त है, अतः वह फल हो सकता है। यह कहना भी ठीक नहीं है, क्योंकि घट तो जड है अर्थात् पराधीनप्रकाश है अतः घटको अपने प्रकाशके लिए अन्य प्रकाशकी अपेक्षा होती है, परन्तु ब्रह्म तो अपराधीनप्रकाश होनेसे स्वयंप्रकाश है, अतएव ब्रह्मप्रकाश ब्रह्मस्वरूप होनेसे नित्य है, कार्य नहीं है; अतः फल भी नहीं है। यदि ब्रह्मसाक्षात्कारको ब्रह्मस्वरूपातिरिक्त भावनाप्रकर्षजन्य प्रातिभज्ञानस्वरूप मानें, तो जैसे कामिनीकी भावनाके प्रकर्षसे जन्य कामिनीका साक्षात्कार अप्रामाणिक होता है, वैसे ही भावना-प्रकर्षजन्य प्रातिभज्ञान भी प्रामाणिक नहीं हो सकता, कर्म किसका सहकारी कारण होगा?

और यह भी विचार आवश्यक है कि ब्रह्मभावना क्या है? यदि ब्रह्मज्ञानमात्र है, तो सकृत् ब्रह्मज्ञानसे किसीकी अविद्या निवृत्त ही नहीं होती, अतः सहकारीकारणकी चर्चा ही व्यर्थ है। यदि ब्रह्मविषयक शाब्दज्ञानसंतति ब्रह्मभावना है, तो संशयसाधारण ज्ञानमात्राभ्याससे वस्तुस्वरूपका साक्षात्कार नहीं होता। 'स्थाणुर्वा पुरुषो वा' यह संशयात्मक निरन्तराभ्यस्यमान ज्ञान 'यह स्थाणु है' अथवा 'यह पुरुष है' इन दोनों कोटियोंमें किसी भी कोटिका निर्णायक नहीं होता, इसलिए निर्विचिकित्स ब्रह्मविषयकशब्दज्ञानसन्तति ही ब्रह्मभावना है, यह मानना चाहिए। इस भावनासे ब्रह्मविषयक साक्षात्कार होता है, उस साक्षात्कारसे अविद्याकी निवृत्ति होती है, यही कहना युक्ति-युक्त है, क्योंकि प्रत्यक्षात्मक भ्रमकी प्रत्यक्षात्मक प्रमाणसे ही निवृत्ति होती है। अपरोक्षदिग्भ्रम तो आप्तोक्ति द्वारा परोक्ष ज्ञान होनेपर भी निवृत्त नहीं होता। एवं बाँसमें सर्पका

भ्रम भी परोक्षज्ञानसे निवृत्त नहीं होता, इसलिए 'दशमस्त्वमसि' इत्यादि वाक्यसे प्रत्यक्ष ज्ञान माना गया है। अतः जब तक त्वंपदार्थका ब्रह्मपदार्थके साथ अभेद रूपसे अर्थात् परिशोधित त्वंपदार्थका ब्रह्मस्वरूपात्मकत्वरूपसे साक्षात्कार न होगा, तब तक जीवमें सांसारिक दुःख, शोक और मोहादिकी निवृत्ति न होगी।

अब आप स्वयं विचार कर सकते हैं कि अविद्यानिवर्त्तक ब्रह्मात्मैकत्वसाक्षात्कार कर्मका फल हो सकता है या नहीं? कर्म अप्रमाणात्मक है, अतः साक्षात्कार कर्मका फल नहीं हो सकता। यह साक्षात्कार अन्तःकरणवृत्तिविशेष है, ब्रह्म-स्वरूप नहीं है, अतः यही फल है, इसीको चरम तत्त्वज्ञान कहते हैं, यही समस्त प्रपञ्चका निवर्त्तक है, इसकी निवृत्ति स्वतः होती है। जैसे पङ्किल जलमें निर्मली डाल देनेसे वह पङ्कको नीचे बैठा देती है और स्वयं भी नीचे बैठ जाती है वैसे ही यह ज्ञान संसारोपादान अविद्याको नष्ट करता हुआ स्वयं भी नष्ट हो जाता है। अविद्यानिवृत्तिके लिए विद्या कर्मकी अपेक्षा नहीं करती, यह अनुमानसे भी सिद्ध है।

'ब्रह्मात्मैकत्वधीः अन्यापेक्षा न, तत्त्वधीत्वात्, शुक्तितत्त्वधीवत्' अर्थात् जैसे शुक्तितत्त्वज्ञान रजत और उसके अज्ञानकी निवृत्तिके लिए अन्य ज्ञानकी अपेक्षा नहीं करता, वैसे ही उक्त विद्या भी प्रपञ्च और उसके उपादान अविद्याकी निवृत्तिके लिए अन्यकी अपेक्षा नहीं करती। इस विचार द्वारा यह सिद्ध हुआ कि मोक्षप्राप्तिका साधन केवल विद्या ही है। कर्म सहकारी कारण भी नहीं है।

अब शङ्का यह होती है कि कर्मको मोक्षसाधन ज्ञानकी उत्पत्तिका कारण तो अवश्य मानना चाहिए, क्योंकि श्रुतिमें लिखा है 'तमेतं वेदानुवचनेन ब्राह्मणा विविदिषन्ति यज्ञेन दानेन तपसानाशकेन' इत्यादि यद्यपि 'प्रत्ययार्थः प्रधानम्' इस न्यायसे यज्ञादिके साधनभावका सम्बन्ध प्रधानीभूत विविदिषा ही में होना चाहिए तथापि 'असिना जिघांसति' इत्यादि प्रयोगसे हिंसासाधनत्वका सम्बन्ध तलवारमें ही प्रतीत होता है, इच्छामें नहीं, वाक्य द्वारा जिस पदार्थका जिस पदार्थमें सम्बन्ध प्रतीत होता है, उस पदार्थका उसी पदार्थके साथ सम्बन्ध करना चाहिए। कर्मसंज्ञा द्वारा भी ब्रह्मवेदनमें ही आर्थ प्राधान्य है, क्योंकि कर्ताके इष्टतमकी कर्मसंज्ञा होती है। तथा 'विद्यां चा विद्यां च यस्तद्वेदोभयं स ह अविद्यया मृत्युं तीर्त्वा विद्ययाऽमृतमश्नुते' इसमें अविद्यासे वर्णाश्रमकर्म विवक्षित हैं, मृत्युका अर्थ है ज्ञानोत्पत्तिप्रतिबन्धक पूर्वकर्म तीर्त्वा—अपोह्य अर्थात् नित्यानुष्ठित निरभिसन्धि

न कर्मणा न प्रजया न धनेनाऽमृता जनाः ।
त्यागेनैकेऽमृतत्वं त आनशुः शुद्धबुद्धयः ॥ १२ ॥

वर्णाश्रमानुकूल नित्य नैमित्तिक कर्म द्वारा मृत्युका—ज्ञानोत्पत्तिप्रतिबन्धक प्राचीन कर्मका—निरास कर विद्या द्वारा अमृत ब्रह्म अर्थात् मोक्ष प्राप्त करता है और भी लिखा है—

'कषायपक्तिः कर्माणि ज्ञानन्तु परमागतिः ।
कषाये कर्मभिः पक्वे ततो ज्ञानं प्रवर्तते ॥'

कषायके–राग-द्वेषके–नाशमें निमित्त है कर्म, इसलिए वे कर्म कषायपक्ति कहे गये हैं। 'धर्मेण पापमपनुदति' इस वचनका भी उक्तार्थ में ही तात्पर्य है। पाप ज्ञानोत्पत्तिका प्रतिबन्धक है यह 'एष एवासाधु कर्म कारयति तं यमधो निनीषते' इस श्रुतिसे स्पष्ट ज्ञात होता है। पापकी निवृत्ति नित्य नैमित्तिक वर्णाश्रम-कर्मानुष्ठानजन्य पुण्यसे ही होती है, क्योंकि 'धर्मेण पापमपनुदति' ऐसी श्रुति है। 'महायज्ञैश्च यज्ञैश्च ब्राह्मीयं क्रियते तनुः' इत्यादिसे भी यही अर्थ सिद्ध होता है। 'धर्मात्सुखं च ज्ञानं च' यह स्मृति भी है। इसका अर्थ स्पष्ट ही है। अतः निरभिसन्धि बुद्धिसे जो वर्णाश्रमकर्म किए जाते हैं, उन्हींसे यदि ब्रह्मज्ञानोत्पत्ति हो सकती है, तो फिर इसके लिए ग्रन्थकी रचना व्यर्थ है। इस शङ्काकी निवृत्तिके लिए लिखते हैं—'प्रत्यग्-विविदिषासिद्ध्यै' इत्यादि।

'तमेतं वेदानुवचनेन ब्राह्मणा विविदिषन्ति यज्ञेन दानेन तपसानाशकेन' इत्यादि श्रुतिसे यागादि निखिल कर्म प्रत्यक्–प्रतीपमञ्चति–आत्मानं जानाति, अनिर्वचनीय-शरीरेन्द्रियाद्यपेक्षया प्रतिकूलं सत्त्वेन निर्वचनीयमञ्चति इति प्रत्यक्—आत्मा, तस्य विविदिषा प्रत्यग्विविदिषा, सिद्धिः—उत्पत्तिः अर्थात् आत्मज्ञानेच्छोत्पत्तिके लिए कर्मादिकी अपेक्षा है आत्मज्ञानोत्पत्तिके लिए नहीं, अतः कर्म ज्ञानोत्पत्तिमें कारण न होनेसे परम्परया भी कारण नहीं है। यागादि निखिल कर्म विविदिषार्थ हैं—ब्रह्मज्ञानेच्छार्थ हैं, ब्रह्मज्ञानार्थ नहीं हैं; ब्रह्मज्ञानार्थ तो त्याग ही श्रुत है, क्योंकि 'त्यागेनैकेऽमृतत्वमानशुः' ऐसी श्रुति है। कर्मसे धनसे प्रजासे अर्थात् पुत्रादि सन्ततिसे कोई भी मनुष्य मुक्त नहीं हुआ, किन्तु परिशुद्धचित्त पुरुष त्याग ही से अनेक मुक्त हुए हैं, इससे मुक्तिका त्याग ज्ञान ही है, कर्म नहीं है ॥११॥१२॥

[ भावार्थ यह है कि ज्ञानोत्पत्तिमें कर्म कारण नहीं हो सकता, अन्यथा

अप्रमाणभूत कर्मसे जन्य ज्ञान प्रमात्मक नहीं होगा। प्रमाज्ञान प्रमाणजन्य ही होता है। कर्मानुष्ठानके विना भी व्युत्पन्न पुरुषको पदार्थोपस्थितिघटित शाब्द-सामग्री रहनेसे शाब्दबोध होता ही है, अन्यथा नास्तिकोंको शाब्दबोध ही न होगा। (नास्तिक-ग्रन्थोंके देखनेसे स्पष्ट प्रतीत होता है कि हमारे ग्रन्थोंका भी अर्थज्ञान उनको उतना ही होता है जितना कि हम लोगोंको; अन्यथा वे लोग खण्डन ही कैसे कर सकते?) यह बात दूसरी है कि हम लोगोंको अपने ग्रन्थोंमें प्रामाण्यग्रह होनेसे श्रद्धा आदि होते हैं उनको प्रामाण्य-ग्रह न होनेसे वे नहीं होते, किन्तु बोधमें कोई अन्तर नहीं है।

और यदि शाब्दबोधमें कर्म कारण होगा तो बड़ी आपत्ति यह उपस्थित होगी कि जब तक विधि और निषेध वाक्योंका यथार्थ ज्ञान न होगा, तब तक विहित कर्मोंका अनुष्ठान तथा निषिद्ध कर्मोंका त्याग ही न हो सकेगा। विहित और निषिद्ध वाक्योंका अर्थज्ञान होनेसे कर्मानुष्ठान और कर्मानुष्ठान होनेपर उन वाक्योंका अर्थज्ञान इस प्रकार अन्योन्याश्रय दोष भी होगा। अन्योन्याश्रय होनेसे कार्यकारणभाव ही नष्ट हो जायगा।

यदि कहें कि कर्मकाण्डके वाक्योंके अर्थज्ञानमें कर्म कारण नहीं हैं, किन्तु उपनिषद्वाक्योंके अर्थज्ञानमें ही कर्म कारण हैं, तो इसमें विनिगमक क्या है? सांसारिक सुख-दुःखादिविशिष्ट जीवका सर्वज्ञ सर्वशक्तिसम्पन्न ब्रह्मके साथ अभेद असम्भव है; अतः योग्यता-ज्ञान न होनेसे 'तत्त्वमसि' इत्यादि वाक्योंसे जीव और ब्रह्मका अभेदविषयक बोध शीघ्र नहीं होता। कर्मानुष्ठानजन्य पुण्यसे जब पापकी निवृत्ति हो जाती है, तब चित्त परिशुद्ध हो जाता है, चित्तके शुद्ध होनेसे श्रद्धाभक्तिपूर्वक योग्यता-ज्ञानोत्पत्ति होती है और जीव तथा ब्रह्मका अभेदविषयक बोध होता है, यह कहना भी ठीक नहीं है, क्योंकि योग्यताज्ञान जब प्रमाणजन्य होगा, तभी प्रामाणिक होनेसे प्रमात्मक शाब्दबोधमें कारण होगा, क्योंकि प्रामाणिक योग्यताज्ञान ही शाब्दप्रमामें कारण होता है। अन्यथा 'वह्निना सिञ्चति' इस वाक्यसे भी अप्रामाणिक योग्यताज्ञानसे प्रमात्मक बोध होने लगेगा।

अथवा कर्म भी अतिरिक्त प्रमाण है, यह स्वीकार करना पड़ेगा। इन दोनों पक्षोंमें किसी पक्षको भी मानना ठीक नहीं है, क्योंकि 'तस्मात् यज्ञेन विविदिषन्ति' इत्यादि वाक्यमें श्रुत यागादिसाधनभावका सम्बन्ध ब्रह्मज्ञानमें नहीं है, किन्तु प्रधानभूत ब्रह्मविविदिषा—ब्रह्मेच्छामें ही है, ज्ञानसे भी इच्छा शब्दतः प्रधान है।

जैसे 'राजपुत्रमानय' इस वाक्यसे राजपुत्र ही का आनयनक्रियामें अन्वय होता है। यद्यपि पुत्रकी अपेक्षासे अर्थतः प्रधान राजा है फिर भी शब्दतः प्राधान्य पुत्र हीमें है, वैसे ही यहां समझना चाहिए। याग आदि कर्मोंसे पुण्य होता है, पुण्यसे पापकी निवृत्ति होती है इसके द्वारा पुरुषका चित्त संस्कृत होता है। श्रुतिमें लिखा है—'स ह वा आत्मयाजी यो वेद इदं मेऽनेनाङ्गं संस्क्रियते इदं मेऽनेनाङ्गमुपधीयते' अर्थात् यागादि पुण्य कर्म करनेसे पापकी निवृत्ति होती है, तदनन्तर ब्रह्मज्ञानकी इच्छा होती है, तदुपरान्त तत्त्वज्ञान होता है, इस क्रमसे 'ज्ञानप्रसादेन विशुद्धसत्त्वस्ततस्तु तं पश्यति निष्कलं ध्यायमानः' ध्यान मानसीक्रिया होनेसे पुरुषतन्त्र है। इच्छा करनेपर ध्यान हो सकता है, न करनेपर नहीं हो सकता, अतः 'ध्यायमानः' यह कहा है। ध्यान होनेसे तत्कारण इच्छा होती है विशुद्ध सत्त्वध्यानजनक इच्छाकी उत्पत्तिमें कारण है। इच्छा होनेसे ध्यान करता है और उसके बाद संस्कृत मनसे निष्कल अद्वैत ब्रह्मको देखता है, क्योंकि 'मनसैवानुद्रष्टव्यम्' ऐसी श्रुति है।

सारांश यह है कि नित्यकर्मानुष्ठानसे धर्मोत्पत्ति होती है, अनन्तर पापकी निवृत्ति होती है। पाप ही अनित्य अशुचि दुःखमें नित्य शुचि सुखात्मक भ्रमको पैदाकर चित्तको मलिन करता है। पापकी निवृत्ति होनेपर जब प्रत्यक्ष तथा उपपत्तिके द्वार खुल जाते हैं, तब प्रत्यक्ष तथा उपपत्तिसे संसार अनित्य अशुचि दुःखात्मक है, यह अवश्य निश्चय होता है, इस कारण संसारसे वैराग्य होता है। तदनन्तर संसारको त्याग देनेकी इच्छा होती है। उसके बाद पुरुष संसार त्यागनेका उपाय खोजता है। खोज करनेपर यह सुनता है कि आत्माका यथार्थज्ञान ही इसका उपाय है, दूसरा नहीं है, क्योंकि 'तमेव विदित्वाऽतिमृत्युमेति नान्यः पन्था विद्यतेऽयनाय' इत्यादि श्रुति है। आत्माकी जिज्ञासा करनेके बाद श्रवणादि द्वारा आत्माको जान लेता है। इस तरह परम्परया यागादि कर्म ज्ञानोत्पत्तिमें कारण हैं इसी बातको भगवद्गीता भी कहती है—

'आरुरुक्षोर्मुनेर्योगं कर्म कारणमुच्यते।
योगारूढस्य तस्यैव शमः कारणमुच्यते ॥'

अर्थात् आत्मज्ञानेच्छाका कारण कर्म है। तबतक कर्मानुष्ठान आवश्यक है जबतक ज्ञान न हो, ज्ञानोत्पत्तिके बाद कर्म करनेका अधिकार ही नहीं रहता, किन्तु कर्मत्यागपूर्वक केवल शम, दम आदि साधनयुक्त पुरुषका मुक्तिकी

कारण ज्ञाननिष्ठामें ही अधिकार है। जिन महानुभावोंका चित्त पूर्वजन्मकृत कर्मसे परिशुद्ध है, उनको इस जन्ममें कर्मानुष्ठानकी आवश्यकता ही नहीं है। चित्तके शुद्ध होनेसे संसारमें आते ही संसारके असली स्वरूपका ज्ञान उनको हो जाता है, उसीसे वैराग्य होता है और ब्रह्मजिज्ञासा उत्पन्न हो जाती है, उनको कर्म करनेकी आवश्यकता ही नहीं रहती, उन्हीं पुरुषरत्नोंको लक्ष्यकर श्रुति कहती है—'यदि वा इतरथा ब्रह्मचर्यादेव प्रव्रजेत्'। इन महाजनोंको ऋणकी निवृत्तिके लिए भी कर्म करनेकी आवश्यकता नहीं है। इनको ऋण होता ही नहीं, क्योंकि 'जायमानो ह वै' इत्यादि श्रुतिका तात्पर्य है—'गृहस्थः संपद्यमानः'। अन्यथा ब्रह्मवादियोंको ऋण होता तो ब्रह्मचर्याश्रमसे ही संन्यासाश्रममें आ सकता है, यह कहना असंगत हो जाता, क्योंकि 'ऋणानि त्रीण्यपाकृत्य मनो मोक्षे निवेशयेत्' इस स्मृतिके अनुसार जबतक पुरुष देवऋण पितृऋण, और ऋषिऋण इन तीनों ऋणों चुका न दे, तब तक वह मोक्षाधिकारी नहीं हो सकता। इन तीनों ऋणोंको चुकानेके लिए गृहस्थाश्रममें भी आनेकी आवश्यकता है। अध्ययनसे ऋषि-ऋणकी निवृत्ति होती है, पर देवऋणकी निवृत्ति तो यागादि कर्मानुष्ठानसे ही होती है, यागाद्यनुष्ठान दारपरिग्रहके बिना नहीं हो सकता। कारण कि पत्नीकर्तृक आज्यावेक्षण विहित है। होमार्थ घृतका निरीक्षण पत्नीको करना चाहिए। यदि पत्नी न रहेगी तो आज्यसंस्कार ही नहीं होगा। असंस्कृत आज्यसे याग करनेसे फल यदि न होगा तो याग ही व्यर्थ है। तथा पितृऋणकी निवृत्ति संतानोत्पत्तिसे होती है, इसके लिए दारपरिग्रह आवश्यक ही है और यज्ञो-पवीतसंस्कारसे पहिले किसी वैदिक विधि-निषेध कर्मका अधिकार भी नहीं रहता, इसलिए उत्पद्यमान त्रैवर्णिक बालक ऋणी हैं, यह कहना ठीक नहीं है। अध्ययनादिमें ऋणशब्दके प्रयोगका तात्पर्य यह है कि ऋण जैसे अवश्य चुकाना पड़ता है, वैसे ही योग्यता होनेपर अध्ययनादि अवश्य कर्तव्य है। जन्मसमयसे ही योग्यता नहीं होती, किन्तु उपनयनोत्तर होती है, अतः जायमानका उत्पद्यमान, यह अर्थ ठीक नहीं है। यहांपर ऋणशब्दका गौण प्रयोग है, ब्रह्मचर्याश्रमसे भी संन्यास हो सकता है। यदि जन्मान्तरीयकर्मानुष्ठानसे चित्त पूर्ण परिशुद्ध हुआ हो। इसलिए 'यदहरेव विरजेत्तदहरेव प्रव्रजेत्' यह श्रुति साधनचतुष्टयसम्पत्ति होनेपर आश्रमकर्मोंकी अपेक्षा नहीं बतलाती, किन्तु जिस दिन पूर्ण वैराग्य हो जाय उसी दिन संन्यासी हो जाय—यह बोधन करती है। यहां पर संन्यासका तात्पर्य

नन्वभ्युदयवत्साध्या मुक्तिरप्राप्तरूपतः ।
सिषाधयिषया चाऽतोऽधिकारी न बुभुत्सया ॥ १३ ॥

आजकलके संन्यासमें नहीं है, किन्तु मोक्षाधिकारमें है । मोक्षाधिकारी होनेपर कर्माधिकार समाप्त हो जाता है, इसलिए श्रुति कहती है—'त्यागेनैकेऽमृतत्व मानशुः' अर्थात् मोक्ष त्याग हीसे होता है, कर्मादिसे नहीं । गीताके भगवद्-वाक्यसे भी यही सिद्ध होता है—

'सर्वधर्मान् परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज' ।
अहं त्वा सर्वपापेभ्यो मोचयिष्यामि मा शुचः'
'अनन्याश्चिन्तयन्तो मां ये जनाः पर्युपासते ।' इत्यादि

सब धर्मोंका त्यागकर अद्वितीयात्मचिन्तनसे समूल संसारदुःखकी आत्यन्तिक निवृत्ति हो जायगी, शोक मत करो इत्यादि । यह निष्कर्ष निकला कि कर्म चित्तशुद्धि द्वारा विविदिषाका कारण है, मोक्षसाधन ज्ञानका कारण नहीं है ।]

**'नन्वभ्युदयवत्साध्या'** इत्यादि ।

'मोक्षः कर्मसाध्यः, शास्त्रीयफलत्वात् , स्वर्गवत्' अर्थात् मुक्ति कर्मसाध्य है, शास्त्रीयफल होनेसे स्वर्गकी तरह इस अनुमानसे कर्मसाध्यत्वकी आशङ्का करते हैं । अभ्युदय—स्वर्गादि जैसे अप्राप्त है वह कर्मद्वारा ही प्राप्त होता है वैसेही मोक्ष भी अप्राप्त है अतएव इसकी भी प्राप्ति कर्मसे ही हो सकती है अन्यथा नहीं । सिषाधयिषया—उत्पिपादयिषया अर्थात् कर्मानुष्ठान द्वारा मोक्ष उत्पन्न होता है, ऐसी इच्छावाला मनुष्य मोक्षाधिकारी है न कि बुभुत्सया—ज्ञानेच्छया अर्थात् मुक्त्यभिव्यक्तिकी इच्छासे ॥ १३ ॥

[ शङ्का—जैसे स्वर्गादि फल शास्त्रीय होनेसे कार्य है, उसी तरह मोक्ष भी शास्त्रीय फल होनेसे कार्य ही है, नित्य नहीं । कार्य व्यापारके विना नहीं होता, इस कारण मोक्ष भी स्वर्ग-सा जन्य ही है, नित्य नहीं ।

यदि कहिए कि मोक्ष शास्त्रीय फल होनेपर भी अकार्य है, तो क्या हानि है ? हानि यह है कि जो पुरुष जिस कर्मको अपना कार्य समझता है, वही पुरुष उस कर्मका अधिकारी कहलाता है । मोक्षके अकार्य होनेसे, उसके अधिकारीका लाभ नहीं होगा । अधिकारीके विना मोक्षशास्त्र व्यर्थ हो जायँगे, यह अधिकारीके विवेचनके समय कह चुके हैं । केवल शास्त्र ही में

यह बात नहीं है, किन्तु लोकमें भी ऐसा ही नियम है। जो गृहनिर्माण आदि कार्यको अपना कर्तव्य समझता है, वही गृहनिर्माणकार्यका अधिकारी है। शास्त्र भी लोकन्यायानुसारी है, अन्यथा नहीं। जो पुरुष अभ्युदय-फल तथा तत्साधन नियोग—पुण्य—दोनोंको अपना कर्तव्य समझता है, वही अभ्युदयार्थ यागादि कर्मोंका अधिकारी अपनेको समझ कर यागाद्यनुष्ठान करता है। नित्य कर्मका अधिकारी वह है, जो नियोग ही को अपना कर्तव्य समझता है, क्योंकि उसका फल स्वर्गादि नहीं है, इसीसे नित्य कर्मानुष्ठानजन्य पुण्यको पण्डापूर्व कहते हैं। उस पुण्यसे सुख-दुःखादिरूप फल नहीं होता, अतः नपुंसक पुरुषके सदृश होनेसे वह अपूर्व पण्ड कहलाता है। 'क्लीवः पण्डो नपुंसके' ऐसा कोष है।

इससे यह निश्चित हुआ कि शास्त्रीय फलप्राप्ति कर्माधीन है, इसलिए स्वर्गके समान मुक्ति भी कर्मजन्य ही है, अन्यथा नहीं। केवल अनुमानसे ही यह नहीं कहते, किन्तु श्रुतिसे भी यही अर्थ सिद्ध होता है—'तज्जलानिति शान्त उपासीत' 'स क्रतुं कुर्वीत' विज्ञाय प्रज्ञां कुर्वीत' 'आदित्यो ब्रह्मेत्युपासीत' 'आत्मा वा अरे द्रष्टव्यः' इत्यादि श्रुतियोंमें मोक्षफलप्राप्तिके लिए आत्मज्ञानकी विधि भी देखते हैं।

समाधान—यदि मुक्ति कर्मजन्य मानी जाय तो जिस तरह साधनतारतम्यसे स्वर्गादिफल सातिशय तथा अनित्य है, उसी तरह मुक्ति भी सातिशय और अनित्य हो जायगी, तथा स्वर्ग और मुक्तिरूप फलके अधिकारियोंमें वैलक्षण्यरूप फल भी न रहेगा, क्योंकि अनित्य और सातिशय फलकी कामना दोनोंमें समान है, तो फिर कर्मकाण्ड और ज्ञानकाण्ड तथा पूर्वमीमांसा और उत्तरमीमांसाका भेद भी असङ्गत हो जायगा, क्योंकि अधिकारी और फलके भेदसे ही इनका भेद है। जब दोनोंके फल और अधिकारियोंमें वैलक्षण्य ही नहीं है तो शास्त्रभेद भी असङ्गत ही है और श्रुतियोंमें ज्ञान तथा कर्मका स्वरूप श्रेय और प्रेय भेदसे दो प्रकारका बतलाया गया है। (मोक्षका साधन ज्ञान) जो स्वर्गके साधन कर्मसे विलक्षण है वह श्रेय कहलाता है और स्वर्गसाधन कर्म) अर्थात् मोक्षसाधनसे जो भिन्न है वह प्रेय कहलाता है। )प्रायः श्रेय और प्रेय इन दोनोंके साधन ज्ञान और कर्म क्रमसे उत्तरमीमांसा और पूर्वमीमांसाके विषय हैं, क्योंकि ये ही दोनों क्रमसे पुरुषको स्वर्गापवर्गमें बांधते हैं, 'विसिनोति बध्नाति इति विषयः' इस व्युत्पत्तिसे दोनों विषय है। इन दोनोंमें जो अपवर्गसाधन ज्ञानका

नैवं साध्याऽप्यसौ मुक्तिः स्वर्गवन्नैव जन्यते ।
किन्त्वभिव्यज्यते बोधात् प्रदीपेन घटो यथा ॥ १४ ॥

श्रवण, मनन आदिसे संचय करता है, वह नित्य मोक्षरूप फल पाता है और जो स्वर्गादिके लिए कर्मोंका अनुष्ठान करता है, वह सातिशय अनित्य स्वर्गादिरूप फल पाता है। आत्मज्ञानशून्य होनेसे नित्य मोक्षफलसे वञ्चित रहता है। और 'परीक्ष्य लोकान् कर्मचितान् ब्राह्मणो निर्वेदमायान्नास्त्यकृतः कृतेन' इत्यादि श्रुति भी है। इसका तात्पर्य यह है कि ऐहिक पशु, पुत्र आदि फल और पारलौकिक स्वर्गादि फल कर्मजन्य होनेसे कृषि आदिकी तरह अनित्य हैं, यह अनुमान कर अधिकारी पुरुष निश्चय कर ले कि (नित्य फल मोक्ष अनित्य कर्मादि द्वारा प्राप्त नहीं हो सकता। अतः अनित्य फल तथा उनके साधनसे विरक्त होकर, उपनिषद्वाक्योंसे मोक्षका साधन ज्ञान ही है, दूसरा नहीं, यह जानकर समित्पाणि होकर गुरुके पास जाय। व्युत्पन्न होनेपर भी अपने-आप विचार करनेसे ज्ञानप्राप्ति नहीं होती है; क्योंकि लिखा है— 'आचार्यवान् पुरुषो वेद' अर्थात् आचार्य द्वारा शिक्षा मिलनेपर ही आत्मज्ञान होता है, अन्यथा नहीं। समित्पाणिका यह तात्पर्य है कि 'रिक्तहस्तस्तु नोपेयाद् राजानं दैवतं गुरुम्' (राजा, देवता तथा गुरुके पास खाली हाथ नहीं जाना चाहिए) कुछ उपहार लेकर ही जाना चाहिए। उपहार योग्यतानुसार ही होना चाहिए। यद्यपि विरक्त श्रोत्रिय गुरुके योग्य उपहार तो हो ही नहीं सकता, तथापि निषेध-पालनके लिए लकड़ी, जो सर्वत्र सुलभ है, लेकर जाना चाहिए। गुरु अधीतवेद (जिसने साङ्गवेदाध्ययन किया हो) तथा ब्रह्मज्ञानी होना चाहिए। आजकलकी तरह नहीं। वस्तुतः आजकल ज्ञानप्राप्तिके उद्देश्यसे तो गुरु किए नहीं जाते, किये जाते हैं केवल दीक्षाग्रहणके लिए ही, इसलिए वह विद्वान् ही होना चाहिए, इसकी कोई आवश्यकता नहीं है।]

फिर भी यह शङ्का होती है कि मुक्ति भी स्वर्गके समान साध्य ही है, क्योंकि जैसे अप्राप्त स्वर्गकी प्राप्ति यागादि कर्मोंसे होती है, वैसे ही अप्राप्त मोक्षकी प्राप्ति ज्ञानसे होती है, इसलिए साध्य दोनों हैं, साधनभूत ज्ञान और कर्ममें भले ही भेद हो।

अच्छा, अब यह बतलाइए कि मोक्षकी अप्राप्ति आप वास्तविक समझते हैं या भ्रांतिसे अप्राप्ति समझते हैं। मोक्षकी अप्राप्ति वास्तविक है, यह तो आप ही कह सकते हैं, हम ऐसा नहीं कह सकते। द्वितीय पक्षमें अनुत्पन्नकी उत्पत्ति अभिमत है या अप्राप्तिभ्रमका नाश? पहला पक्ष तो ठीक नहीं है; कारण कि

**तमोमात्रान्तरायत्वात्तमसो विद्यया हतेः ।**
**व्यज्यमानैव सा साध्येत्युपचारात् प्रयुज्यते ॥ १५ ॥**

मुक्ति आत्मस्वरूप होनेसे नित्य है, अतः वह कार्य नहीं हो सकती। इसलिए अनुत्पन्नकी उत्पत्ति कहना तो नहीं बनता। इसलिए अप्राप्तिभ्रमका ध्वंस ही कह सकते हैं। जैसे किसी पुरुषके गलेमें माला विद्यमान है, किन्तु उसे वह कहीं खो गई, ऐसा भ्रम हो गया, अतः उसकी प्राप्तिके लिए वह इधर-उधर उसका अन्वेषण करता है। जब किसी दयालु पुरुषको यह ज्ञात होता है कि यह पुरुष भ्रान्तिसे दुःख पा रहा है, तब वह पूछता है—क्यों भाई, क्या खोजते हो? क्यों दुःखी हो? वह कहता है—भगवन्, मेरी सोनेकी माला खो गई है, इसीलिए मैं दुःखी हूँ और उसीको खोज रहा हूँ। तब कृपालु कहते हैं क्यों घबराते हो देखो न, माला तो तुम्हारे गलेमें ही है; यह सुननेपर उसकी भ्रान्ति निवृत्त हो जाती है और माला मिल गई, यह समझ कर वह परम सन्तुष्ट हो जाता है, वैसे ही 'तत्त्वमसि' इत्यादि वाक्य द्वारा जब अपनेको शुद्ध ब्रह्मस्वरूप समझ लेता है, तब सांसारिक विविध क्लेशोंसे छुटकारा पा जाता है। स्वर्गसे मुक्तिमें यही विशेष है कि स्वर्ग सातिशय तथा अनित्य है और मुक्ति निरतिशय और नित्य है। इसीसे इनके साधन—ज्ञान और कर्म—भिन्न-भिन्न कहे गए हैं ॥१४॥

इसी तात्पर्यसे कहते हैं—'**तमोमात्रान्तरायत्वात्**' इत्यादि।

तमोमात्र—अज्ञानमात्र ही अन्तराय—मुक्तिमें बाधक है। विद्यासे आवरक अज्ञानकी निवृत्ति होनेसे मुक्तिकी अभिव्यक्ति होती है। इस कारण मुक्तिमें भी औपचारिक साध्यत्वका प्रयोग होता है।

औचारिकवृत्ति गौणीवृत्ति कहलाती है। गुण-सादृश्यसे अन्यके वाचक शब्दका अन्यत्र प्रयोग होता है। जैसे 'सिंहो देवदत्तः' यद्यपि देवदत्त सिंह नहीं है, तथापि सिंहसदृश क्रूर तथा सूर है, इस तात्पर्यसे सिंहसमवेतक्रौर्यादिसदृश क्रौर्यादिका बोधन करानेके लिए औपचारिक सिंहशब्दका प्रयोग देवदत्त आदि मनुष्यमें भी देखा जाता है। जैसे घटादि कार्य कारणव्यापारसे पहले दृष्टिगोचर नहीं होता, किन्तु कारणव्यापारके अनन्तर ही दृष्टिगोचर होता है, अतः कार्य कहलाता है, वैसे ही मुक्ति भी आत्मज्ञानसे पहले नहीं प्रतीत होती, आत्मज्ञानोत्तर प्रतीत होती है। इसलिए कार्यसादृश्यसे उपचारवृत्तिसे उसे कार्य कहते हैं ॥१५॥

चिकित्सयैव सम्प्राप्यं स्वास्थ्यं रोगादितस्य तु ।
आत्माविद्याहतेर्बोधात् तत्कैवल्यमवाप्यते ॥ १६ ॥
ब्रह्म वा इदमग्रेऽभूत्तदात्मानमवेत्पुनः ।
अहं ब्रह्मेति तस्मात्तत्सर्वमासीदिति श्रुतिः ॥ १७ ॥
यो ब्रह्म वेद ब्रह्मैव भवत्येष इति श्रुतिः ।
सुषुप्तनरवच्छ्रुत्या बोध्यते प्रेर्यते न तु ॥ १८ ॥
प्रेर्यतेऽभ्युदये कर्त्ता नृतन्त्रे विधिवाक्यतः ।
किमत्र विधिना कार्यमनृतन्त्रे चिदात्मनि ॥ १९ ॥

इसी अर्थको स्फुट करनेके लिए कहते हैं—'चिकित्सयैव' इत्यादि ।

जिस तरह रोगदशामें रोगीका स्वास्थ्य अभिभूत होनेसे ठीक नहीं है, ऐसा लोग कहते हैं, किन्तु चिकित्सा करनेपर जब अभिभावक रोग निवृत्त हो जाता है तब लोग कहते हैं—स्वास्थ्यका लाभ हुआ । परन्तु अलब्धस्वास्थ्यका लाभ नहीं हुआ, पूर्व भी स्वास्थ्य था, उसीकी रोगनिवृत्तिसे अभिव्यक्ति हुई । उसी तरह अज्ञान-निवृत्तिसे मुक्तिकी अभिव्यक्ति होती है ॥१६॥

मुक्तिके आत्मस्वरूप होनेसे वह नित्य प्राप्त ही है, इसमें प्रमाण कहते हैं—'ब्रह्म वा' इत्यादिसे । 'ब्रह्म वा इदमग्र आसीत्' (सृष्टिके पूर्वमें यह जगत् केवल ब्रह्मरूप ही था) 'ब्रह्मैव सन् ब्रह्माप्येति' (ब्रह्म होकर ही ब्रह्मको प्राप्त होता है) 'तदात्मानमवेत्' (अपने स्वरूपभूत आत्माको पहिचाने ) 'अहं ब्रह्मास्मि' ( मैं ब्रह्म हूँ ) 'तत् सर्वमासीत्' ( सब ब्रह्म ही था ) इत्यादि श्रुतियाँ तथा 'यो ब्रह्म वेद ब्रह्मैव भवति' ( ब्रह्मको जाननेवाला ब्रह्म ही हो जाता है ) इत्यादि श्रुतियाँ मुक्तिको स्वयंप्राप्त नित्य आत्मस्वरूप ही बतलाती हैं, परन्तु विशेष यह है कि जैसे सुषुप्त पुरुष पार्श्वस्थित पुरुष द्वारा हाथसे हिलाकर जगाया जाता है, प्रेरित नहीं किया जाता, वैसे ही 'तत्त्वमसि' आदि श्रुतियोंसे जीवात्माको अपने स्वरूपकी अवगति कराई जाती है, अर्थात् तुम संसारी जीव नहीं हो, किन्तु साक्षात् ब्रह्मस्वरूप ही हो, इस प्रकार उसको ज्ञान कराया जाता है, कोई अपूर्व कार्य नहीं कराया जाता है, यह भाव है ॥१७, १८॥

शङ्का—जैसे 'स्वर्गकामो यजेत' (स्वर्गकी अभिलाषा करनेवाला यज्ञ करे) इत्यादि श्रुतियोंसे स्वर्गसाधन यज्ञका विधान किया जाता है, वैसे ही 'प्रज्ञां कुर्वीत'

जिज्ञासोरधिकारोऽतो न सिपाधयिषोरिति ।
सुस्थमेतदथैतस्य दार्ढ्यायैव मतान्तरम् ॥ २० ॥
पर आहात्मनः स्वास्थ्यं श्रेयो यद्यभिवाञ्छसि ।
कर्मभ्य एव तत्सिद्धेच्छ्रुतत्वात् कर्मणः श्रुतौ ॥ २१ ॥

इत्यादि श्रुतियोंसे प्रज्ञाका अर्थात् ब्रह्मज्ञानका विधान किया जाता है, ऐसी अवस्थामें ब्रह्मज्ञानका विधान नहीं है, यह कैसे कह सकते हैं ?

उत्तर—यह ठीक है, परन्तु कर्मोंके पुरुपतन्त्र होनेके कारण उनका अनुष्ठान या विधान हो सकता है, परन्तु ज्ञान तो पुरुपतन्त्र नहीं है, अतः उसका विधान नहीं हो सकता, इसलिए यद्यपि 'प्रज्ञां कुर्वीत' इस प्रकार विधि श्रुत है, तथापि वह विधि ब्रह्मज्ञानमें प्रयोजक पदार्थविवेकके लिए है, न कि ब्रह्मज्ञानके लिए । इसीको 'प्रेर्यतेऽभ्युदये' इत्यादिसे कहते हैं—

श्लोकका तात्पर्य यह है कि अपुरुपतन्त्र अभ्युदयमें अर्थात् पुरुषाधीन स्वर्गादि अभ्युदय फलके लिए विधिवाक्यसे पुरुष प्रेरित किया जाता है, पुरुपतन्त्र चिदात्मामें विधिका क्या प्रयोजन है ? अर्थात् उसमें विधिकी सम्भावना हो ही नहीं सकती ॥ १९ ॥

आत्मज्ञानकी जब विधि है ही नहीं, तो यही फलित होता है कि वेदान्तमें तत्त्वजिज्ञासुका ही अधिकार है सिपाधयिषुका नहीं, यद्यपि यह विषय निश्चित है, तथापि इस विषयकी अधिक दृढ़ताके लिए निम्नलिखित ग्रन्थसे मतान्तर भी कहते हैं ॥ २० ॥

'नष्टाश्वदग्धरथवत्' न्यायसे अर्थात् जैसे अपने-अपने रथको लेकर युद्धमें गये हुए दो योद्धा रथियोंमें से एकके घोड़े और दूसरेका रथ नष्ट हो गया । दोनों गतिशून्य हो गये । सामनेसे शत्रुका भय है । ऐसी अवस्थामें जिसके पास घोड़े हैं उसको रथकी आवश्यकता है और जिसके पास रथ है उसको घोड़ोंकी आवश्यकता है । वे दोनों योद्धा आपसमें एकमत होकर एकके घोड़े और दूसरेके रथसे अपना काम कर लेते हैं । और दोनों रथी हो जाते हैं और युद्धमें विजय पाते हैं, इसी तरह प्रकृतमें नित्य कर्मोंके बोधक वाक्योंकी मोक्षफलबोधक वाक्योंके साथ एकवाक्यता होनेपर दोनों वाक्य अनुष्ठेयार्थके प्रकाशक होनेसे सार्थक हो जाते हैं, इसलिए मोक्षको जन्य ही

न च कर्मातिरेकेण मुक्त्यभ्युदयसाधनम् ।
निषेधविधिमात्रत्वाद्वेदार्थस्येह सर्वतः ॥ २२ ॥
वचसामक्रियार्थानां विधिनैवैकवाक्यताम् ।
जैमिनिर्न्यायदृक्चाह नाऽतः स्वार्थे प्रमाणता ॥ २३ ॥

---

मानना उचित है, नित्य नहीं । स्वाध्यस्वरूप श्रेयकी अर्थात् कैवल्यकी यदि इच्छा हो, तो वह कैवल्य भी कर्मसे ही सिद्ध होगा, उसकी प्राप्तिके लिए दूसरा उपाय नहीं है, क्योंकि श्रुतियोंमें तथा स्मृतियोंमें पुरुषार्थका साधन कर्म ही श्रुत है, दूसरा नहीं ॥२१॥

कर्मसे अतिरिक्त ज्ञानादि कोई भी उपाय मुक्ति तथा स्वर्गके साधन नहीं हैं, कारण कि सम्पूर्ण वेद विधि-निषेधात्मक है अर्थात् कर्तव्यार्थ और अकर्तव्यार्थका बोधक है । और ये ही दो पुरुषार्थके साधन हैं । सिद्ध अर्थका कहीं विधान नहीं है, क्योंकि वह पुरुषार्थका साधन नहीं है ।

श्रुतियोंमें और स्मृतियोंमें जहां कहीं देखिए सब जगह सुखप्राप्ति और दुःख-निवृत्तिका साधन कर्म ही माना गया है । पुरुषार्थके साधन ज्ञानादिका विधान कहीं भी नहीं है । 'तरति शोकमात्मवित्' इत्यादि वाक्योंसे आत्मज्ञान भी पुरुषार्थका साधन है, ऐसा प्रतीत होता है, पर पूर्वोक्त रीतिसे वह विधेय नहीं है । श्रुति और स्मृतिमें कर्मके सिवा पुरुषार्थके अन्य साधनका विधान न होनेपर भी कर्मातिरिक्त पुरुषार्थके साधनका विधान ही नही है, यह निर्णय करना ठीक नहीं है; क्योंकि बौद्धागमोंमें भी श्रेयःसाधनका विधान है ही । हाँ, ठीक कहते हो, है, पर वह वैदिकसंप्रदायवालोंको मान्य नहीं है । श्रुति आदिसे विहित कर्म ही पारलौकिक पुरुषार्थके साधन हैं, बौद्धादि शास्त्रोक्त कर्म पुरुषार्थके साधन नहीं हैं, यह इनका परम सिद्धान्त है और विचारपूर्वक देखनेसे भी यह निर्णय होना स्वाभाविक है कि सम्पूर्ण वेद विधिनिषेधतच्छेषपरक ही है, उसमें कहींपर भी विधेयकर्मातिरिक्त पुरुषार्थसाधनका निरूपण नहीं है ॥२२॥

यदि नहीं है, तो 'परीक्ष्य लोकान् कर्मचितान्' इत्यादि पूर्वोक्त श्रुतियां कर्मातिरिक्त पुरुषार्थसाधनभूत ज्ञानका निरूपण करती हैं, यह पहले दिखला चुके हैं, उनकी क्या गति होगी ? यह गति होगी कि उनको अर्थवादवाक्य मानकर, विधि-निषेध-बोधक वाक्यके साथ उनकी एकवाक्यता कर उन्हें सार्थक मानना

होगा, जैसी और अर्थवादवाक्योंकी गति है, वैसी ही इनकी भी गति होगी। जैमिनि आचार्यने यह स्पष्ट कहा है—

'आम्नायस्य क्रियार्थत्वादानर्थक्यमतदर्थानाम्' (सम्पूर्ण वेद फलके हेतु कर्तव्यार्थका ही बोधक है, जिन वाक्योंका कर्तव्य अर्थ नहीं है, वे अप्रमाण हैं) इस प्रतिज्ञासे सब अर्थवाद वाक्य अप्रमाण हो जायँगे, जैसे 'वायुर्वै क्षेपिष्ठा देवता' 'सोऽरोदीत्' इत्यादि हैं। इनका अर्थ कर्तव्याकर्तव्य कुछ नहीं है, 'वायु शीघ्रगामिनी देवता है', 'वह रोया' इत्यादि सिद्धार्थ वस्तु ही इनका अर्थ है। इसी बातको स्पष्ट करनेके लिए **'वचसाम०'** इत्यादि श्लोक कहते हैं।

अर्थवादवाक्योंका अर्थात् अकर्तव्यार्थबोधक वाक्योंका विधिवाक्योंके—कर्तव्यार्थ बोधक वाक्योंके—साथ एकवाक्यता जैमिनि आचार्यने कही है, इस कारण अर्थवादवाक्य स्वार्थमें प्रमाण नहीं है।

यदि ये अर्थवाद सर्वथा अप्रामाण होते, तो फलवदर्थक वाक्यके अध्ययनका विधान करनेवाली 'स्वाध्यायोऽध्येतव्यः' इस श्रुतिसे अर्थवादवाक्योंका अध्ययन ही विहित न होता, क्योंकि इन वाक्योंके अर्थका कुछ फल ही नहीं है, फल तो कर्तव्य अर्थका ही हो सकता है। वह तो है ही नहीं; किन्तु अध्ययन तो विहित है, इस पूर्वपक्षकी निवृत्तिके लिए फिर कहा—विधिनैवैकवाक्यताम्।

यद्यपि इन वाक्योंका साक्षात् कर्तव्यार्थ नहीं है, तो भी कर्तव्यार्थबोधक विधिनिषेधवाक्योंके साथ एकवाक्यता कर इनका भी परम्परया कर्तव्य अर्थ होता है। जैसे 'वायुर्वै क्षेपिष्ठा देवता' यह वाक्य पुरुषार्थसाधनबोधक विधि वाक्यकी अपेक्षा करता है, अन्यथा स्वाध्यायाध्ययनका विधान ही असंगत हो जायगा, वैसे ही 'वायव्यं श्वेतं पशुमालभेत्' यह वाक्य स्वविधेय वायव्य-यागकी स्तुतिकी अपेक्षा करता है। आलस्य आदिसे जो पुरुष वायव्य यागमें प्रवृत्त नहीं होता, उसकी प्रवृत्ति होनेके लिए स्तुतिकी अपेक्षा है, यदि उसको यह मालूम हो जाय कि वायव्य यागका फल अतिशीघ्र तथा अवश्य प्राप्त होता है, तो आलस्य आदिका त्यागकर वह अवश्य वायव्य यागमें प्रवृत्त होगा; अतः विधिवाक्य स्तावकवाक्यकी अपेक्षा करता है और स्तावकवाक्य फलबोधक विधिवाक्यकी अपेक्षा करता है, इस तरह परस्पर सापेक्ष होनेसे प्रकरणसे दोनोंका परस्पर सम्बन्ध होता है। उभयाकाङ्क्षा प्रकरण कहलाती है। एकवाक्यतासे यह अर्थ होता है कि जिस तरह वायुदेवता शीघ्रगामिनी है, उसी तरह शीघ्र फलप्रद भी है। इसलिए वायव्य याग अवश्य अनुष्ठेय है।

इसी तरह 'सोऽरोदीत्' इस निन्दावाक्यको प्रतिषेधबोधक वाक्यकी अपेक्षा

है, क्योंकि किसी पदार्थकी निन्दा निरर्थक नहीं की जाती। परिवर्जनके लिए निन्दाकी आवश्यकता होती है। निन्दासे तो कुछ पुरुषार्थ हो नहीं सकता। परिवर्जनसे अनिष्टनिवृत्ति हो सकती है, इसलिए 'सोऽरोदीत्' यह निन्दावाक्य 'बर्हिषि रजतं न देयम्' इस बर्हिसे—कुशसे—उपलक्षित यागमें रजतदानप्रतिषेधबोधक वाक्यकी अपेक्षा करता है। 'बर्हिषि रजतं न देयम्' इस निषेधवाक्यको निन्दा-बोधक वाक्यकी अपेक्षा है। अनिन्दित निषिद्ध नहीं हो सकता। इसलिए पूर्वोक्त 'नष्टाश्वदग्धरथवत्' न्यायसे दोनोंका परस्पर सम्बन्ध होता है। एक-वाक्यतासे उनका यह अर्थ होता है—चूंकि रजत रोदनप्रभव अश्रुजन्य है, इस कारण यागमें रजत दक्षिणा नहीं देनी चाहिए। अन्यथा—यागमें रजत देनेसे—वर्षके भीतर दाताके घरमें अवश्य रोदन होता है। इसलिए उक्त यागमें रजत नहीं देना चाहिए।

इस तरह सिद्धार्थबोधक वेदान्तवाक्योंका यागाङ्ग कर्तृदेवताके स्वरूपके निरूपण द्वारा यागबोधक वाक्यके साथ एकवाक्यता कर कर्तव्यार्थबोधक होनेसे प्रामाण्य हो सकता है; अन्यथा नहीं। यदि कहिए कि 'वायुर्वै' इत्यादि वाक्य कर्मप्रकरणमें पठित हैं, इसलिए उनकी विधिवाक्यके साथ एकवाक्यता हो सकती है। वेदान्तवाक्य तो भिन्न प्रकरणमें पठित हैं, अतः इनकी कर्मविधिके साथ एकवाक्यता विवक्षित नहीं है। यदि विवक्षित होती, तो पूर्वोक्त अर्थवादके समान इनका भी कर्मप्रकरणमें ही पाठ उचित होता; फिर प्रकरणान्तरमें पाठ क्यों किया? यह शङ्का हो सकती है। यदि प्रकरणान्तरके भयसे वेदान्तवाक्योंका कर्मविधिबोधक वाक्यके साथ एकवाक्यता न मानी जाय, तो फलशून्य वेदान्तवाक्यका अध्ययन ही व्यर्थ हो जायगा, क्योंकि धर्मशास्त्रमें भी लिखा है—'न कुर्यात् निष्फलं कर्म'। इसलिए—सर्वथा वैयर्थ्यपरिहारके लिए एकवाक्यता ही श्रेष्ठ है। परस्पर सम्बन्ध होनेसे प्रकरणान्तर भी नहीं कह सकते। विभिन्न वाक्य माननेपर वाक्यभेद हो जायगा। एकवाक्यता होनेपर वाक्यभेद मानना अनुचित है।

यदि कहिए कि अर्थवाद तो निष्फल है, अतः वह फललाभके लिए विधि-वाक्यकी अपेक्षा करता है, वेदान्तवाक्योंका तो नित्य मोक्ष फल है इस परिस्थितिमें वे अनित्य तथा सातिशय फलबोधक कर्मविधिवाक्योंकी अपेक्षा ही क्यों करेंगे? यह कहना तभी ठीक होता जब कि वेदान्तका नित्य मोक्ष फल होता। नित्य मोक्ष तो कोई पदार्थ ही प्रमाणसिद्ध नहीं है, अतः वह वेदान्तका फल कैसे हो सकता है?

कर्मापेक्षाऽपि नानित्या मुक्तिर्जन्यत्ववर्जनात् ।
शिष्यते केवलं स्वास्थ्यमस्वास्थ्यस्य चिकित्सने ॥ २४ ॥
निषिद्धकाम्ययोस्त्यागात् कर्मणोर्नित्यकर्मणः ।
करणात् प्रत्यवायस्य हृतेश्चास्य चिकित्सनम् ॥ २५ ॥

हाँ, यदि कर्मविधिके साथ वेदान्तवाक्यकी एकवाक्यता मानिए, तो स्वर्गविशेषात्मक अनित्य मोक्ष फल भी हो सकता है । कर्मविधिके साथ एकवाक्यता माननेपर मोक्ष नित्य क्यों नहीं हो सकता? इसलिए नहीं हो सकता कि कर्मजन्यत्व और अनित्यत्वकी व्याप्ति निश्चित है—जो कर्मजन्य होता है वह अनित्य होता है, जैसे कृष्यादि । यदि मोक्ष कर्मजन्य है, तो वह कृष्यादिके समान अवश्य ही अनित्य है ऐसा कहें, तो यह भी ठीक नहीं है जो कर्मजन्य होता है, वह अनित्य होता है, ऐसा माननेपर श्रुतिविरोध होगा 'न हास्य कर्म क्षीयते' इस श्रुतिसे स्पष्ट प्रतीत होता है कि कर्मजन्यमात्र अनित्य नहीं है कोई कर्मजन्य भी नित्य होता है, इसलिए मुक्ति कर्मजन्य होनेपर भी नित्य हो सकती है ॥ २३ ॥

मोक्ष कर्मजन्य होनेपर भी अनित्य नहीं है । अस्वास्थ्यकी चिकित्सासे पूर्वसिद्ध स्वास्थ्यकी अभिव्यक्तिकी तरह रोगसदृश अज्ञान की निवृत्ति होनेपर पूर्वसिद्ध आनन्दरूप स्वरूप अभिव्यक्त होता है, ऐसा माननेमें कोई दोष नहीं है ।

दोष यह है कि 'न हास्य कर्म क्षीयते' यह श्रुति उपासनाकी स्तुतिपरक है, कर्मजन्य फलकी नित्यताका प्रतिपादन नहीं करती है । 'अक्षय्यं ह वै चातुर्मास्ययाजिनः' इत्यादिके समान जिस अर्थमें जिस वाक्यका तात्पर्य होता है, उसीमें वह प्रमाण होता है, अन्यत्र नहीं, इसलिए कर्मजन्यत्व और अनित्यत्वकी व्याप्ति निश्चित है, अतः मोक्ष यदि कर्मजन्य होगा तो अविनश्वर न होगा । यदि ऐसा ही है, तो यह कहना भी अनुचित ही है कि मोक्षका कोई साधन ही नहीं है । अवश्य ऐसा कहना अनुचित है, क्योंकि 'मोक्षःससाधनः, पुरुषार्थत्वात्, स्वर्गवत्' इस अनुमानसे मोक्षका कोई साधन अवश्य सिद्ध हो सकता है । परिशेष और वेदान्तप्रसिद्धिसे आत्मज्ञान ही उसका साधन है, यह विशेष निश्चय होता है । परिशेषका स्वरूप है—'प्रसक्तप्रतिषेधेऽन्यत्राप्रसङ्गाच्छिष्यमाणे संप्रत्ययः' । प्रकृतमें मोक्षसाधनके लिए ज्ञान और कर्म दोनों ही प्रसक्त हैं, कर्मका निषेध होनेपर ज्ञान ही शेष रहा, इसलिए ज्ञान ही मुक्तिका साधन है, ऐसा मानना

काम्यकर्मपरित्यागाद्देवादित्वं न ढौकते ।
निषिद्धस्य निरस्तत्वान्नारकीं नैत्यधोगतिम् ॥ २६ ॥
नित्यानुष्ठानतश्चेमं प्रत्यवायो न संस्पृशेत् ।
आगामिजन्मनोऽसत्त्वे निर्विघ्नं स्वास्थ्यमिष्यताम् ॥ २७ ॥
शरीरारम्भकं कर्म भोगेन क्षीयते ततः ।
विनाऽप्यैकात्म्यसम्बोधान्मुक्तिः सिद्धाऽन्तरात्मनः ॥ २८ ॥

चाहिए और 'तमेव विदित्वातिमृत्युमेति नान्यः पन्था विद्यतेऽयनाय' इत्यादि वेदान्त-प्रसिद्धि भी है। अतः मुक्ति यद्यपि नित्य है, तो भी वह प्रतिबन्धक अज्ञानकी निवृत्तिके लिए ज्ञानकी अपेक्षा करती ही है, यह कथन भी ठीक नहीं है, कारण कि परिशेषसे ज्ञान साधन है, यह तब कह सकते हैं जब कि कर्ममें साधनताका बाध हो। परन्तु बाध तो है नहीं, क्योंकि कर्मजन्य होनेपर भी मुक्ति नित्य हो सकती है, ऐसा कहते हैं—'**निषिद्धकाम्ययोः**' इत्यादि।

निषिद्ध सुरापान आदि तथा काम्य सोमयाग आदि कर्मका त्याग करनेसे नित्यकर्म सन्ध्यावन्दनादि करनेसे प्रत्यवायरूप पापकी उत्पत्ति न होनेसे मुक्ति हो जायगी ॥ २४–२७ ॥

पूर्वजन्मोपार्जित शुभ और अशुभ कर्मोंसे शरीरका आरम्भ होता है। शरीरमें अहंममाभिमानी जीव भोक्ता है। यदि दैवात् वह मुमुक्षु हो, तो उसे निषिद्ध कर्मोंके त्यागसे नरकादि दुःखभोग करानेवाली योनि नहीं हो सकती, स्वर्गादि काम्य कर्मोंका त्याग करनेसे स्वर्गके लिए स्वर्गीय शरीर न होगा और नित्यकर्मानुष्ठानसे प्रत्यवायकी निवृत्ति होगी। वर्तमान शरीरारम्भकं कर्मोंका भोगसे नाश होनेपर देहावसानके बाद फिर शरीर होनेका कोई कारण नहीं है। शरीरके बिना दुःख नहीं हो सकता, अतः आत्यन्तिक दुःखोच्छेद अनायास ही सिद्ध हो जायगा। ऐकात्म्यज्ञानकी अपेक्षा नहीं होगी, ज्ञानोत्पत्तिप्रतिबन्धक कर्मोंके अभावसे ज्ञानोत्पत्ति होती है। उसीसे मोक्ष होता है। यह भी नहीं कह सकते कि देहसम्बन्ध ही बन्धन है, देहसम्बन्ध कर्मनिमित्तक है। कर्मकी निवृत्ति होनेसे देहसम्बन्ध निवृत्त हो जाता है और देहसम्बन्धके निवृत्त होनेसे दुःखसम्बन्ध निवृत्त हो जाता है, क्योंकि 'निमित्तापाये नैमित्तिकस्याप्यपायः' ऐसा न्याय है, अतः आत्यन्तिक दुःखनिवृत्तिरूप मोक्षको कर्मजन्य ही मानना उचित है, ज्ञानजन्य मानना ठीक नहीं है।

**स्वात्मनः कर्मशेषत्वे तद्धियः कर्मशेषता ।**
**अर्थवादो भवेत् सर्वमात्मज्ञानफलं श्रुतम् ॥ २९ ॥**

ऐसा माननेपर श्रुतिविरोध होगा, क्योंकि श्रुतिमें ज्ञान ही मोक्षसाधन है, ऐसा कहा गया है। 'तरति शोकमात्मवित्' 'ब्रह्म वेद ब्रह्मैव भवति' 'निचाय्य तं मृत्युमुखात्प्रमुच्यते' इत्यादि—श्रुतार्थका त्यागकर अश्रुतार्थकी कल्पना अनुचित भी है ॥२८॥

'स्वात्मनः कर्मशेषत्वे' इत्यादि। आत्मा कर्मशेष है, अतः आत्मज्ञान भी कर्मशेष ही है। इसलिए सब ज्ञानफल अर्थवाद है और अर्थवादका स्वार्थमें प्रामाण्य नहीं है, यह कह चुके हैं। अतः श्रुतिमें जो आत्मज्ञानका फल है, वह अर्थवाद है। 'द्रव्यसंस्कारकर्मसु परार्थत्वात् फलश्रुतिरर्थवादः स्यात्' यह जैमिनिका सूत्र है। इसका भावार्थ यह है कि 'यस्य पर्णमयी जुहूर्भवति न स पापं श्लोकं शृणोति'। इत्यादि वाक्योंसे जुह्वादिके प्रकृतिस्वरूप पर्ण द्रव्यकी अपापश्लोकश्रवणरूप पुरुषार्थके लिए विधि है।

यद्यपि 'न शृणोति' यह वर्तमानार्थक होनेसे विधायक नहीं हो सकता, दूसरा तो कोई विधायक पद है नहीं, तो भी जिस तरह 'आरोग्यकामः पथ्यमश्नाति' इस वाक्यसे आरोग्य और पथ्याशनमें साध्यसाधनभावकी प्रतीति होती है, उसी तरह पर्णमयी जुहू और पापश्लोकश्रवणाभावमें भी साध्यसाधनभावकी प्रतीति होती है, इसलिए पुरुषार्थकी विधि है, ऐसा पूर्वपक्ष होनेपर सिद्धान्त करते हैं कि लौकिक साध्यसाधनभाव प्रत्यक्षादि प्रमाणसे आरोग्य और पथ्य अशनमें प्रमित हैं, अतः साध्यसाधनभावबोधक पदके बिना भी वाक्यसे वह प्रतीत हो सकता है। प्रकृतमें साध्यसाधनभाव केवल शास्त्रसे समधिगम्य है; किन्तु तद्बोधक शास्त्र है नहीं, इसलिए विधि नहीं है, अर्थवाद है। इसी तरह 'यदङ्क्ते चक्षुरेव भ्रातृव्यस्य वृङ्क्ते' यह संस्कारविधि है। 'यत् प्रयाजा अनुयाजा इज्यन्ते वर्म वा एतद् यज्ञस्य क्रियते' यह कर्मोदाहरण है। ये सब अर्थवाद हैं। इन वाक्योंका जिस तरह विधिमें तात्पर्य नहीं है, उसी तरह 'ब्रह्म वेद ब्रह्मैव भवति' 'तरति शोकमात्मवित्' इत्यादि वाक्योंसे आत्मज्ञानका फल मोक्ष है, इस अर्थमें—तात्पर्य्य ही नहीं है, अतः श्रुतिसे आत्मज्ञानमें साधनत्व ही प्रतीत नहीं होता। पूर्वोक्तानुमानसे मोक्ष ससाधन है, इसलिए कर्म ही को उसका साधन माननेमें श्रुतिविरोध नहीं है, इस तात्पर्यसे लिखते हैं 'स्वात्मनः कर्मशेषत्वे' इत्यादि ॥२९॥

स्वरूपेऽवस्थितिर्मुक्तिरात्मनः सा च साधनात् ।
सिध्यतीति वदन् पूर्ववादी कस्मान्न लज्जते ॥ ३० ॥

जैसे पर्णादि द्रव्य क्रतुसम्बन्धी जुहू द्वारा कर्माङ्ग है, अतः पर्णताकी पापश्लोकश्रवणाभावरूप फलश्रुति अर्थवाद है, वैसे ही कर्मसम्बन्धी अर्थात् कर्माङ्ग पुरुषज्ञान भी पुरुष द्वारा कर्माङ्ग है; उसमें फलश्रुति अर्थवाद है। सभी आत्मज्ञानके फल—अविद्यानिवृत्ति और मोक्षप्राप्त्यादिरूप—अर्थवाद हैं, वास्तविक नहीं हैं।

शङ्का—पुरोडाशादि द्रव्य यागसंपादक होनेसे यागाङ्ग हैं। द्रव्य और देवता दो ही यागके स्वरूप हैं। आत्मा तो यागफलका भोक्ता है। साक्षात् यागाङ्ग नहीं है, अतः यागके अङ्गभूत आत्माका संस्कारक ज्ञानरूप फल अर्थवाद है, यह कहना ठीक नहीं है।

उत्तर—पुरोडाशादिकी भाँति आत्मा साक्षात् कर्माङ्ग न सही, किन्तु जुहू द्वारा जैसे पर्णमयीत्व यागाङ्ग है, वैसे ही कर्मकर्तृ पुरुष भी कर्तृतया कर्मशेष है, अतः तत्संस्कारक ज्ञानरूप फल भी अर्थवाद ही है। जुहू और क्रतुका संबन्ध अव्यभिचरित है; क्रतुसे अन्यत्र जुहूका संबन्ध ही नहीं है। क्रतुसंबन्धी होमसाधन ही जुहू कहलाता है। पुरुषका यागके साथ अव्यभिचरित संबन्ध नहीं है। जो याग नहीं करते वे भी तो पुरुष हैं, इस विशेषपर दृष्टि न देकर यह पूर्वपक्ष किया है। अथवा सम्बन्धमात्र विवक्षित है, अव्यभिचरित संबन्ध नहीं। अथवा यागकर्ता पुरुषका यागके साथ सम्बन्ध अव्यभिचरित है, अर्थवाद सर्वत्र विधिशेष ही दृष्ट है। 'वायव्य श्वेतमालभेत भूतिकामः' इस विधिका शेष 'वायुर्वै' यह अर्थवाद है। प्रकृतमें ज्ञानके पूर्वोक्त रीतिसे वस्तुतन्त्र होनेसे यदि उसमें विधि ही नहीं है, तो फिर श्रुति अर्थवाद कैसे हो सकती है? जैसे प्रोक्षण संस्कारक होनेसे विधिशेष है, वैसे ही प्राशस्त्यबोधन द्वारा विधिशेष न होनेपर भी संस्कारक होनेसे उसके विधिशेष होनेमें कोई बाधा नहीं है।

मुक्ति कर्मजन्य है, इसकी उपपत्ति जो आपने की है वह ठीक नहीं है, क्योंकि एक ही जन्मके पुण्य और पापोंसे यदि शरीरारम्भ होता, तो यह कह सकते कि पूर्व अदृष्टोंकी निवृत्ति भोगसे हो जायगी, काम्य कर्म नहीं करेंगे, इसलिए स्वर्गीय शरीर न होगा और नित्यकर्मानुष्ठानसे प्रत्यवाय भी नहीं होगा। भोगसे वर्तमान शरीरारम्भक कर्मोंकी निवृत्ति होनेके कारण शरीरके निवृत्त होनेसे ही मुक्ति हो जायगी। यदि ऐसा कहें, तो यह भी ठीक

नहीं है, कारण कि अनेक जन्मोंके पुण्य और पापोंको भोगनेके लिए अगणित शरीर धारण करने पड़ेंगे। उन शरीरोंसे रागद्वेषादिमूलक प्रवृत्ति द्वारा कितने पुण्य और पाप होंगे, इनकी संख्या नहीं हो सकती। इसी कारण योगी लोग अनेक शरीर धारण करते हैं। जिससे अनेक जन्मोंके भोगयोग्य कर्मोंका एक ही जन्ममें अनेक शरीर द्वारा भोग हो जाय। अतः भोगसे निश्शेष कर्म-नाशकी आशा नहीं है और सामग्रीके वैलक्षण्यसे कार्यका वैलक्षण्य होता है, यह लोक तथा शास्त्रसे सिद्ध नियम है। अविवेकपूर्वक कर्मानुष्ठान स्वर्गाद्यभ्युदयका हेतु है एवं विवेकपूर्वक ज्ञान मोक्षसाधन है। यदि यह सर्वसंमत मार्ग है, तो अनित्य स्वर्गादि और नित्य मोक्ष ये दोनों विलक्षण कार्य कर्मसे कैसे हो सकते हैं? यदि मुक्तिको भी अनित्य ही मानें, तो ऐसा हो सकता है। पर मुक्ति नित्य है, यह आपको भी मान्य है; अन्यथा उसे भी स्वर्गविशेषरूप ही कहना पड़ेगा। ऐसी परिस्थितिमें इन दोनोंमें जो प्रसिद्ध भेद है, वह असंगत हो जायगा इत्यादि दोष अनिवार्य होगा। और आपने भी मुक्तिको नित्य मानकर यह कहा है कि जैसे रोगी पुरुषके स्वास्थ्यके रोगादिसे अभिभूत होनेपर वह अस्वस्थ कहलाता है, औषध सेवनादि क्रियासे रोगका नाश होनेपर उसे पूर्व स्वास्थ्यका लाभ होता है, अपूर्व स्वास्थ्योत्पत्ति नहीं होती। उसमें कर्म द्वारा स्वरूपाभिभव होता है, भोगादिसे कर्मनाश होता है और उससे पूर्व आत्मस्वरूपकी अभिव्यक्ति होती है इत्यादि।]

आत्माकी अपने स्वरूपमें अवस्थिति मुक्ति है, वह स्वरूपावस्थिति साधनसे होती है, यह कहता हुआ वादी क्यों नहीं लजाता? कारण कि इससे यह प्रतीत होता है कि संसारदशामें आत्मा स्वरूपमें अवस्थित नहीं है, इसलिए स्वस्वरूपमें हेतु द्वारा अवस्थित होनेकी चेष्टा करता है; यदि यह सत्य है, तो वह आत्मस्वरूप ही नहीं हो सकता।

जो हेतुसापेक्ष है, वह आगन्तुक और अनित्य है। आत्मस्वरूप नित्य है, यह सब श्रुति, स्मृति आदि प्रमाणोंसे सिद्ध है। तथा अनुमानसे भी यह सिद्ध है—'यत् कर्मानुष्ठानेन उपस्थापितं तन्न आत्मस्वरूपम्, आगन्तुकत्वात्, धर्मादिवत्' अर्थात् जो स्वरूप कर्मानुष्ठानसे प्राप्त होता है, वह आगन्तुक होता है, धर्मादिवत् आत्मस्वरूप नहीं होता। इसी बातको—'स्वरूपे' इत्यादिसे कहते हैं। स्वरूपे—स्वस्वरूपे अवस्थितिः अर्थात् अपने-अपने स्वरूपमें जो अवस्थिति है, वह स्वस्वरूपाभिव्यक्ति अर्थात् मोक्ष है, वह आत्मस्वरूपावस्थिति कर्मानुष्ठानादि कारण द्वारा होती है, ऐसा कहनेवाला क्यों नहीं लजाता, लज्जाका कारण यह है कि स्वयं वह अपने वाक्यका अर्थ नहीं समझता।

तत्रात्मा किं स्वरूपे प्राङ् न तस्थावुत तस्थिवान् ।
आद्ये तन्न स्वरूपं स्यादात्मनः सर्वदाऽसतः ॥ ३१ ॥
अथावस्थित एवाऽयं किमर्थं हेतुमार्गणम् ।
स्थितत्वहेत्वपेक्षायामनिर्मोक्षः प्रसज्यते ॥ ३२ ॥
विषयाभ्यासजास्वास्थ्यनुत्त्यर्थं हेतुमार्गणम् ।
इति चेद्विषयाभ्यासो निर्हेतुर्वाऽथ हेतुमान् ॥ ३३ ॥

---

आगन्तुक नित्य नहीं होता, यह जाननेपर 'आगन्तुक नित्य होता है' ऐसा कोई समझदार कह नहीं सकता, ऐसा कहनेमें स्वयं लज्जा होती है । पर पूर्वपक्षी ऐसा कहनेपर भी नहीं लजाता । इसका कारण क्या है ? अर्थात् उसकी मूर्खता है॥३०॥

इसीको समझानेके लिए पूर्वपक्ष करते हैं—'तत्रात्मा किं स्वरूपे' इत्यादिसे । मुक्तिसे पहले अर्थात् संसारदशामें आत्मा अपने स्वरूपमें स्थित नहीं था या था ? यदि नहीं था, तो जो सर्वदा नही है अर्थात् आगन्तुक है वह आत्मस्वरूप ही नहीं हो सकता।

[ अर्थात् आत्मा अपने स्वरूपावस्थितिसे पहले है या नहीं ? यदि नहीं है, तो वह आत्मस्वरूप ही नहीं हो सकता, कारण कि वह स्वरूप आगन्तुक—अनित्य है । आत्माका स्वरूप नित्य है। नित्य अनित्यात्मक कैसे हो सकता है ? नित्य वही है जो सदा रहता है । जो सदा न नहीं रहता वह आत्मस्वरूप नहीं हो सकता ।] ॥३१॥

यदि—द्वितीय पक्ष—'था' यह—कहें, तो कारण खोजनेकी क्या आवश्यकता है ? यदि स्थितिके लिए कारणकी आवश्यकता है, तो मुक्ति हो ही नहीं सकती । प्रथम पक्ष मानकर अर्थात् मुक्तिसे पहले आत्मा अपने स्वरूपमें स्थित नहीं था, यह मानकर यदि कहें, तो कर्मानुष्ठानादि व्यर्थ होंगे; क्योंकि अप्राप्त की प्राप्तिके लिए ही अनुष्ठान किया जाता है, प्राप्त की प्राप्तिके लिए नहीं । जिस तरह वर्तमान घटकी उत्पत्तिके लिए कोई चेष्टा नहीं करता उसी तरह यदि मोक्ष भी वर्तमान हो, तो उसके लिए चेष्टा करना व्यर्थ होगा । यदि कहिए कि उत्पत्तिके लिए नहीं, किन्तु स्थितिके लिए चेष्टाकी आवश्यकता है, तो कभी भी मुक्ति नहीं होगी; क्योंकि शरीर की निवृत्तिके बिना मोक्षका होना असम्भव है, और शरीरके निवृत्त होनेपर उसकी स्थितिके लिए व्यापार ही नहीं हो सकता, इस कारण मोक्षका होना ही दुर्घट है ॥ ३२ ॥

यदि कहिए कि मुक्तिके लिए कर्मानुष्ठान की आवश्यकता नहीं है, किन्तु

**न मुक्तिराधे हेतुश्च धर्मादिरथवेतरः ।**
**नेतरो दुर्निरूपत्वाद्धर्माधर्मौ च चिन्तय ॥ ३४ ॥**

विविध विषयोंके अनुभवसे जो दुःख होता है उसकी निवृत्तिके लिए कर्मानुष्ठानकी आवश्यकता है, तो इसके निराकरणके लिए कहते हैं—'**विषयाभ्यास**' इत्यादि ।

विषयाभ्याससे जायमान जो अस्वास्थ्य—स्वरूपानन्दाभिभावक सांसारिक दुःखानुभव, उसकी निवृत्तिके लिए कारणकी खोज है, तो यह बतलाइये कि विषयाभ्यास सहेतुक है; अथवा निर्हेतुक ? ॥ ३३ ॥

यदि निर्हेतुक है, तो कभी मुक्ति नहीं हो सकती है, क्योंकि निर्हेतुक दो ही कहलाते हैं—जो नित्य है अथवा जो अत्यन्तासत्—आकाशकुसुम आदि । इन दोनोंकी जिस तरह निवृत्ति नहीं हो सकती उसी तरह विषयाभ्यास भी यदि निर्हेतुक है, तो उसे अन्त्यन्तासत् कह नहीं सकते, क्योंकि वह किसीका कारण नही हो सकता । कारणता सत्त्वाघटित होती है । अतः वह नित्य ही हो सकता है। आत्माके समान नित्यकी निवृत्ति नहीं हो सकती । जिसकी उत्पत्ति तथा नाश नहीं होता वही नित्य है, कारणका नाश ही कार्यका नाशक होता है। यदि कारण नही रहता, तो तन्नाशरूप उपायके न होनेसे कार्यका भी नाश नहीं होता । यदि द्वितीय पक्षसे सहेतुक मानिए, तो धर्मादि हेतु है अथवा अन्य कोई ? इस तात्पर्यसे कहते हैं—'**न मुक्तिः**' इत्यादि ।

प्रथम पक्षमें अर्थात् विषयसम्बन्धके सहेतुकत्वपक्षमें मुक्ति नही हो सकती, क्योंकि उसका कारण नित्यस्वरूप अथवा अन्त्यन्तासत्स्वरूप ही हो सकता है। अन्त्यन्तासत् तो कारण किसी तरह नही है, अतः नित्यस्वरूप ही कहना होगा। यदि नित्यका नाश ही नहीं होगा, तो मुक्ति कैसे होगी ? यदि कारणके बिना ही अकस्माद् उत्पन्न होती है, ऐसा मानिए; तो भी मुक्ति नही हो सकती। जो कारणसापेक्ष है उसकी तो उत्पत्ति कारणके नष्ट होनेसे नही हो सकती, किन्तु जो कारणके बिना उत्पन्न होता है उसकी अकस्मात् उत्पत्ति तो रुक नही सकती और मुक्तिदशामें विषयाभ्यास होता ही नही । यदि विषयाभ्यास उत्पन्न हो जायगा, तो मुक्ति नहीं हुई, यही मानना पड़ेगा । इसलिए धर्माधर्मादि-हेतुक ही कहिएगा, क्योंकि दूसरा तो कोई उपाय कह नहीं सकते ? अनुभव तथा शब्दादि प्रमाणोंसे दूसरा उपाय तो दुर्निरूप है, अतः वह नही कहा जा सकता है, इसलिए धर्मादि ही कारण हो सकता है, इसका भी विचार कीजिए ॥३४॥

किमसङ्गस्वभावस्य विषयैः सङ्गतिं बलात् ।
कुरुतः कर्तृरूपस्य सङ्गयोग्यस्य वा वद ॥ ३५ ॥
भल्लातकाङ्कवद्वस्त्रे बलात्कर्तुं न शक्यते ।
न हि व्योम घटीकर्तुं कुशलोऽपीह शक्नुयात् ॥ ३६ ॥

**'किमसङ्गस्य'** इत्यादि । 'असङ्गो ह्ययं पुरुषः' इत्यादि श्रुतियोंसे आत्मा असङ्ग है, यह मानकर विचार कीजिए । आत्मामें विषयासङ्गत्वकी योग्यता है या नहीं ?

यदि द्वितीय पक्षका आश्रयण कीजिए, तो जिसमें जिसकी योग्यता ही नहीं है, उसमें किसी भी उपायसे कार्योत्पत्ति नहीं हो सकती, अतः धर्माधर्मादि बलात्—जबर्दस्ती—भी आत्मामें विषयसम्बन्ध—विषयाभ्यास—नहीं उत्पन्न कर सकता । अगर कर्तृत्वरूप विषयाभ्यासकी योग्यता है, तो मुक्तिकी आशा ही छोड़ देनी होगी ॥३५॥

**'भल्लातकाङ्क'** इत्यादि । वास्तविक अकलङ्क वस्त्रमें ['वीरवृक्षोऽरुष्करोऽग्निमुखी भल्लातकी त्रिषु' इत्यमरः ।] भल्लातकफलके संसर्गसे जैसे कलङ्क उत्पन्न होता है, वैसे ही वस्तुतः विषयसङ्गशून्य आत्मामें धर्माधर्म द्वारा विषयानुभवजन्य दुःखादिरूप कलङ्क होता है, यह कहना भी ठीक नहीं है, क्योंकि जिस पदार्थमें जिस कार्यकी शक्ति नहीं है, उस पदार्थसे वह कार्य नहीं हो सकता । विश्वकर्माके सदृश भी कारीगर (शिल्पी) आकाशको घट नहीं बना सकता । जैसे मिट्टीको घट कुम्हार बना सकता है, वैसे आकाशका घट नहीं बना सकता, क्योंकि मिट्टीमें सूक्ष्मरूपसे घट है, इसलिए कारकव्यापारसे वह अभिव्यक्त होता है । मुद्गरपातादिसे जब वह मिट्टीमें लीन हो जाता है, तब 'नष्ट हुआ' ऐसा कहा जाता है। अत्यन्तासत्‌की न कोई उत्पत्ति कर सकता है और न अत्यन्त विनाश ही । इसी तात्पर्यसे गीतामें कहा है—'नासतो विद्यते भावो नाभावो विद्यते सतः' इत्यादि । अनुभव भी है—वायु सबको शीत करता है, पर अग्निको शीत नहीं कर सकता । अग्निमें शैत्यकी शक्ति ही नहीं है । उसी तरह धर्माधर्म अन्यत्र पदार्थोंको उत्पन्न कर सकता है, क्योंकि अदृष्ट सब कार्यका मूल है; किन्तु आत्मामें दुःखादिका वास्तविक उत्पादन नहीं कर सकता, क्योंकि स्वभावसे विपरीत धर्मकी उत्पत्ति सैकड़ों हेतुओंसे भी नहीं हो सकती है । और यह तो पहले ही कहा जा चुका है कि कोई आकाशको घट नहीं बना सकता ॥३६॥

रत्नतत्त्वपरीक्षायामपि सूक्ष्मार्थलक्षणे ।
नेत्रस्य प्रसरायैव स्यादावृत्तिर्न दृष्टये ॥ ३०४ ॥
प्रसृते तु क्षणेनैव चक्षुस्तत्त्वं प्रपश्यति ।
एवं जीवस्य वाक्येन मीयते ब्रह्मता क्षणात् ॥ ३०५ ॥
नित्यापरोक्ष्यं जीवस्य तदेव ब्रह्मतां वचः ।
अनुभावयते तत्र नाऽऽवृत्तिरनुभूयते ॥ ३०६ ॥

---

आदि वाक्यसे तत्क्षण ही उनके अभेदकी प्रतीति हो जाती है । एतदर्थ आवृत्तिकी आवश्यकता नहीं है ॥ ३०३ ॥

यहाँपर यह शङ्का होती है कि नेत्र भी सन्निकृष्ट रत्नादि वस्तुके परीक्षणके लिए दर्शनावृत्तिकी अपेक्षा रखता है । सकृद्दर्शनमात्रसे दुष्ट रत्नका परिज्ञान नहीं होता, किन्तु इसके लिए जौहरी लोग भी वार-वार रत्नको देखते हैं, इसलिए प्रकृतमें 'नेत्रवत्' यह दृष्टान्त असंगत है, इसके उत्तरके लिए कहते हैं—'रत्नतत्त्व०' इत्यादिसे ।

रत्नतत्त्वकी परीक्षामें भी सूक्ष्म सदसद्विशेषपर्यन्त दृष्टिके पहुँचनेके लिए आवृत्ति अपेक्षित होती है अर्थात् हेयोपादेयतासूचक मणिगत सूक्ष्म-विशेषके साथ प्रथम बार दृष्टिका सम्बन्ध नहीं होता । स्थूलका ग्रहण तो साधारण दृष्टिसे भी हो जाता है । किन्तु सूक्ष्मविशेष तो मनोवधानपूर्वक अनेक बार देखनेसे ही इन्द्रियसम्बद्ध होता है । इन्द्रियसम्बद्ध होनेपर अवगत हो जाता है । अवगतके लिए पुनः पुनः दर्शनकी अपेक्षा नही होती, इसलिए 'नेत्रवत्' यह दृष्टान्त प्रकृतमें पूर्णतया लागू है ॥ ३०४ ॥

इसी विषयको अतिस्पष्ट करनेके लिए कहते हैं—'प्रसृते' इत्यादिसे ।

दृष्टान्तसिद्ध अर्थको दार्ष्टान्तिकमें कहते हैं—रत्नगत विशेष धर्म तक चक्षुका प्रसर ( गमन ) होनेपर क्षणमात्रमें चक्षु रत्नतत्त्वका ग्रहण कर लेता है । एतदर्थ पुनः पुनः दर्शनावृत्तिकी जरूरत नही है । इसी तरह तत् और त्वम् पदार्थकी शुद्धिके बाद सकृत् श्रुत 'तत्त्वमसि' आदि वाक्य द्वारा क्षणभरमें ही जीवमें ब्रह्मस्वरूपताका समुद्बोध हो जाता है । अतः प्रत्ययावृत्ति अपेक्षित नहीं होती ॥ ३०५ ॥

'नित्यापरोक्ष्यम्' इत्यादि । चक्षु जैसे सन्निकृष्टका बोधक होता है, वैसे

व्याधम्मन्यो राजपुत्रो राजतामासवाक्यतः ।
स्वस्याऽनुभवितुं नैव वाक्यावृत्तिमपेक्षते ॥ २०७ ॥

ही वाक्य प्रमाणान्तरानपेक्ष होकर आत्मामें ब्रह्मत्वका बोधन करता है। यद्यपि यह ठीक ही है, तथापि अपरोक्षानुभवके लिए आवृत्तिकी अपेक्षा आवश्यक ही है, क्योंकि व्युत्पन्न पुरुषको शब्दका श्रवण होनेपर भी परोक्ष ज्ञान ही होता है, अतः अपरोक्षानुभवके लिए प्रत्ययावृत्तिरूप ध्यानकी आवश्यकता है। यद्विषयक निरन्तर ध्यान किया जाता है, तद्विषयक साक्षात्कार होता है, यह सर्वानुभव-सिद्ध है, अतः जीवमें ब्रह्मत्वकी अपरोक्षताके लिए प्रत्ययावृत्तिकी सर्वथा अपेक्षा है, यह भी ठीक नहीं है, क्योंकि अपरोक्षवस्तुविषयक निश्चयके बिना अपरोक्ष नहीं होता, यह पहले कह चुके हैं। 'यत्साक्षादपरोक्षाद् ब्रह्म' इस श्रुतिके अनुसार ब्रह्म साक्षात् अपरोक्षानुभवस्वरूप है, अतः तद्विषयक वाक्यजन्य ज्ञान स्वतः अपरोक्ष-स्वरूप होता है। इसके लिए प्रत्ययावृत्तिकी कोई आवश्यकता नहीं है ॥ २०६ ॥

उक्तार्थका ही उदाहरणपूर्वक उपपादन करते हैं—'व्याधम्मन्यो' इत्यादिसे।

प्रबल शत्रुसे पराभूत होकर कोई राजा वनमें चला गया। 'छिद्रेष्वनर्था बहुलीभवन्ति' इस न्यायसे कोई व्याध छोटे राजपुत्रको चुराकर अपने घर ले गया। व्याधोंके शिशुओंके साथ रहनेसे तथा खान, पान आदि आचरणोंसे वह राजपुत्र अपनेको व्याध मानने और कहने लगा। पूर्वपुण्यवश कोई महात्मा उस राजपुत्रको देखकर सोचने लगा कि यह व्याधाचारी बालक व्याध नहीं हो सकता, क्योंकि इसकी आकृति व्याधाकृतियोंसे विलक्षण है और इसके हस्त, मस्तक आदिकी रेखाओंसे स्पष्ट प्रतीत होता है कि हो न हो यह राजपुत्र है। पुरातन दुरदृष्टवश यह व्याधोंके हस्तगत हुआ है और अज्ञानवश अपनेको व्याध समझता है। इसमें राजपुत्रोंके संस्कार हैं, किन्तु व्याध-संस्कारोंसे वे अभिभूत हो गये हैं, पर समझानेसे अभिभूत राजपुत्रसंस्कार समुद्बुद्ध होकर व्याधसंस्कारको समूल नष्ट कर देंगे और यह बालक फिर अपनेको राजपुत्र मानकर, व्याधके आचरणोंका त्यागकर स्वकुलपरम्परागत सदाचारोंका पालन करेगा, और अपनेको राजा समझ कर अपना उद्धार कर सकेगा। यह सोच-समझकर उक्त महापुरुषने कहा कि बचा, तुम कौन

जीवम्मन्यः परेशान ईशत्वं वेदवाक्यतः ।
स्वस्याऽनुभवितुं तद्वदावृत्तिं नह्यपेक्षते ॥ ३०८ ॥
पुरा वाक्यार्थसम्बोधाच्छास्त्रावृत्तिर्मयेष्यते ।
ऊर्ध्वं तु भवताऽतस्ते यो दोषः स न मेऽस्ति हि ॥ ३०९ ॥

हो ? बालक विनम्रभावसे बोला कि भगवन् ! मैं व्याध-पुत्र हूँ, महात्मा फिर बोले, बच्चा तुम व्याधपुत्र नही हो, किन्तु राजपुत्र हो, व्याधोंके संसर्गसे अपनेको भूल गए हो, मेरी बातोंमें विश्वास कर तुम स्वयं सोचो कि यह आकृति तुम्हारी व्याधोंकी आकृतियोंसे भिन्न है, इत्यादि आप्तवाक्योपदेशसे अपनेको व्याध माननेवाला राजपुत्र अपनेको राजा मानने लगता है। अपनेको राजा समझनेके लिए उपदेशावृत्तिकी अपेक्षा नही होती, वैसे ही प्रकृतमें भी समझना चाहिए ॥ ३०७ ॥

**'जीवम्मन्यः'** इत्यादि। परेश परब्रह्म अविद्यासे अपनेको जीव मानकर विविध सांसारिक दुखोंसे विकल रहता है। पुरातन पुण्यवश दयालु गुरु द्वारा 'तत्त्वमसि' आदि वेदवाक्यके सकृत् श्रवणसे पूर्ववत् अपनेको निश्चितरूपसे ब्रह्म मान लेता है। 'अहं ब्रह्मास्मि' इत्यादि बोधके लिए आवृत्तिकी आवश्यकता नहीं है, जैसे उक्त स्थलमें आप्तवाक्यावृत्तिकी आवश्यकता नही है, वैसे ही महावाक्यावृत्तिकी भी आवश्यकता नहीं है ॥ ३०८ ॥

**'पुरा वाक्यार्थ०'** इत्यादि। इस तरह पूर्ववादीका यह आक्षेप, 'तत्त्वमसि' आदि वाक्य स्वार्थबोधके लिए यदि प्रत्ययावृत्तिकी अपेक्षा करेगा, तो निरपेक्षत्वलक्षण प्रामाण्य उक्त वाक्यमें नहीं होगा, भी सर्वथा अज्ञानमूलक है। वास्तवमें बात यह है कि प्रत्ययावृत्ति हम भी मानते हैं, किन्तु वाक्यार्थबोधसे पूर्व पदार्थके संशोधनके लिए। अन्यथा जीवमें ब्रह्मके अभेदकी असम्भावनाशङ्कासे उक्त वाक्यार्थबोध ही नहीं होगा और अबोधकत्वलक्षण अप्रामाण्य उक्त वाक्यमें होगा, अतः प्रत्ययावृत्तिसे असम्भावनाकी शङ्का निवृत्त होती है। तदनन्तर सकृत्श्रुत 'तत्त्वमसि' आदि वाक्य उक्तार्थबोधक होता है और पूर्वपक्षी वाक्यार्थबोधके बाद प्रत्ययावृत्ति मानता है, सो ठीक नही है, अतएव आपने जो वेदाप्रामाण्यलक्षण दोष हमारे मतमें दिया था, वह हमारे मतमें नही है, आपके ही मतमें है ॥ ३०९ ॥

ननु विज्ञाय कुर्वीत प्रज्ञामित्यनुशासनात् ।
ऊर्ध्वं चाऽऽवृत्तिरिति चेत्तत्सत्यं नहि संशयः ॥ ३१० ॥
नैतावताऽवकाशोऽस्ति त्वन्मतस्याऽत्र कश्चन ।
नेवाऽनुभूतिसिद्धचर्थमिदं श्रौतानुशासनम् ॥ ३११ ॥

---

वाक्यार्थबोधके बाद श्रुतिसे ही प्रत्ययावृत्तिका विधान प्राप्त होता है, ऐसी शङ्का करते हैं—'ननु विज्ञाय' इत्यादिसे ।

पूर्वपक्षीका यह अभिप्राय है कि सकृत् ब्रह्मज्ञान मुक्तिका कारण नहीं है, किन्तु प्रत्ययावृत्तिरूप ध्यान मुक्तिके लिए श्रुतिमें विहित है, क्योंकि 'आत्मा वा अरे द्रष्टव्यः श्रोतव्यो मन्तव्यो निदिध्यासितव्यः' इस श्रुतिमें उपासना-परपर्य्याय निदिध्यासनका विधान है। तथा 'विज्ञाय प्रज्ञां कुर्वीत' इस श्रुतिसे वेदान्त वाक्य द्वारा ब्रह्मका ज्ञान होनेपर प्रज्ञा—उपासना—करनी चाहिए, यह प्रतीत होता है। 'अनुविद्य विजानाति' इस वेदान्तवाक्यमें 'ब्रह्म अनुविद्य' (ब्रह्मको जानकर) ब्रह्मवेदनोत्तर 'विजानाति' से उपासनाका विधान है । उक्त शब्दका उपासना भी अर्थ है । 'ॐ इत्येवात्मानं ध्यायथ', 'निचाय्य तं मृत्युमुखात् प्रमुच्यते' दर्शनार्थक चाय् धातुसे निचाय्यशब्द बना है । 'आत्मानं लोकमुपासीत' इससे ज्ञान उपासनाशब्दवाच्य है, यह निश्चय होता है । 'निदिध्यासितव्यः' इसके साथ उक्त वाक्योंका एक अर्थ होनेके लिए पूर्वोक्त वाक्योंसे ध्यानका ही विधान है । यद्यपि वेदनादि ज्ञानसामान्यवाची शब्द हैं, ध्यानरूप ज्ञानविशेषके वाची नहीं हैं अनुक्त और आकांक्षित स्वीकारके लिए सर्वशाखाप्रत्ययन्याय प्रसिद्ध है, इसका अभिप्राय यह है कि सम्पूर्ण शाखाओंमें प्रतीत अर्थका ग्रहण करना चाहिये। एक शाखामात्रमें उक्त अर्थका नहीं। शाखान्तरमें 'ध्यायथ, उपासीत' इत्यादि ध्यानपर-पर्याय पद स्पष्ट ही उपासनाके विधायक हैं, इसलिए 'विज्ञाय प्रज्ञाम्' इत्यादिमें प्रज्ञाविज्ञानादिका अर्थ ज्ञानविशेष ध्यान ही मानना उचित है । अनुविद्य और विज्ञाय इन वाक्योंसे विज्ञानका अनुवाद कर प्रज्ञादिशब्दसे ध्यानका विधान विवक्षित है । ज्ञानके विना ध्यान नहीं हो सकता इसलिए ध्यानोपकारक ज्ञानका अनुवाद आवश्यक है । यदि सामान्यवाचक शब्द विशेषपरक मानते हैं, तो प्रज्ञादि-शब्द ध्यानरूप ज्ञानविशेषपरक ही हैं । श्रवणरूप ज्ञानविशेषपरक क्यों नहीं

विज्ञायेत्यनुभूतिं तां वाक्यजन्यामुपेत्य तु ।
विदधाति तदैकाग्र्यं बहिश्चित्तनिवृत्तये ॥ ३१२ ॥

मानते इसमें क्या विनिगमक है ? इसमें विनिगमक यह है कि जैसे 'विज्ञाय' और 'अनुविद्य' ये अनुवादक हैं वैसे ही 'श्रोतव्यः' यह वाक्य भी अनुवादक है विधायक नही है, क्योंकि वेदार्थज्ञानके लिए श्रवणमें स्वतः प्रवृत्ति होती है, अतः प्राप्त होनेसे तदंशमें अपूर्व विधि नहीं हो सकती और स्वतः पुस्तक-निरीक्षण आदिकी व्यावृत्तिके लिए नियमविधि भी नही है, क्योंकि 'स्वाध्यायोऽध्येतव्यः' इस श्रुतिसे ही स्वतोनिरीक्षण आदिकी व्यावृत्ति सिद्ध है और 'गुरुमेवाभिगच्छेत्' इत्यादि वाक्यसे भी उसकी व्यावृत्ति सिद्ध है, अतः ध्यानमें ही विधि है । अतएव व्यास भगवान्ने अपवर्गोपयोगी ज्ञानके विधानकी इच्छासे 'आवृत्तिरसकृदुपदेशात्' इस सूत्रसे ध्यानका ही विधान किया है । इसीसे भाष्यकारने 'सकृत्प्रत्ययं कुर्याच्छब्दार्थस्य कृतत्वात् प्रयाजादिवत्' यह पूर्वपक्ष कर 'सिद्धन्तूपासनाशब्दात्' इत्यादि असकृत् आवृत्त ज्ञान मोक्षसाधन है यह निर्णय किया है, इत्यादि पूर्वपक्षका संक्षेप है ।

उत्तर—'विज्ञाय प्रज्ञां कुर्वीत' इस वाक्यसे प्रत्ययावृत्तिरूप ध्यानका विधान है यह ब्रह्मज्ञानोत्तर ही है । यह भी ठीक है, इसमें संशय नही, क्योंकि विज्ञाय इस पदके स्वरससे ब्रह्मज्ञानोत्तर काल ही ध्यानमें प्रतीत होता है तो भी आपके मतका कोई यहां अवसर नहीं है । कारण ब्रह्मानुभूतिकी सिद्धिके लिए श्रौत-विधान नहीं है तो फिर किस प्रयोजनके लिए उक्त विधान है ॥३११॥

सो कहते हैं—'**विज्ञायेत्यनुभूतिम्**' तत्त्वमस्यादि वाक्यसे जन्य मोक्षोपयोगी आत्मज्ञान होनेपर भी प्रारब्ध कर्मके वश शरीरेन्द्रियादि रहते ही हैं, कदाचित् पूर्व-संस्कारवश फिर अनात्म बाह्यपदार्थविषयक चित्तवृत्ति न हो, इसलिए जीवन्मुक्ति दशामें प्रज्ञादिशब्दसे ध्यानका विधान है । जीवन्मुक्तिके और परममुक्तिके भेदसे मुक्ति दो प्रकारकी है । परममुक्ति उन महापुरुषोंको सकृत् जायमान तत्त्वमस्यादि-वाक्यार्थके ज्ञानसे होती है, जो प्रारब्ध कर्म सम्पूर्ण भोग चुके हैं 'तस्य तावदेव चिरं यावन्न विमोक्ष्ये' इत्यादि वाक्यसे तावत्पदके स्वारस्यसे प्रारब्धकर्माधीन शरीरपातके अतिरिक्त कोई ध्यानादि साधनान्तरकी अपेक्षा नही । 'ब्रह्म वेद ब्रह्मैव भवति' इत्यादि वाक्यसे यही अर्थ सिद्ध होता है । अतः उनके लिए आवृत्तिका विधान नहीं, किन्तु जो जीवन्मुक्त हैं उनको उक्त वाक्यसे तत्त्वज्ञान तो अवश्य

विवक्षितोपयोगोऽत्र वाक्यशेषेण वर्णितः ।
नाऽनुध्यायाद्बहूञ्छब्दान् वाचो विग्लापनं हि तत् ॥ ३१३ ॥
ननु मुक्ते प्रवृत्तायाः श्रुतेर्दृष्टार्थवर्णनम् ।
अयुक्तमिति चेन्मैवं जीवन्मुक्तर्थमीरणात् ॥ ३१४ ॥

---

हुआ पर अभी निःशेष कर्मोंका उपभोग नहीं हुआ। अतः प्राचीन कर्मादिवश चित्तविक्षेप होनेपर पुनः अनात्मपदार्थविषयक चित्तवृत्ति हो जायगी, इस शङ्कासे उन लोगोंके लिए प्रज्ञादि शब्दोदित ध्यानका विधान है ॥३१२॥

इसमें क्या विनिगमक है कि मुक्तिके लिए ध्यानका विधान नहीं बाह्य-विषयक चित्तवृत्तिके निरोधके लिए ही उक्त विधान है, इस शङ्काकी निवृत्तिके लिए उक्तार्थमें श्रौतार्थवादवाक्य विनिगमक हैं, ऐसा कहते हैं—'विवक्षितोप०' इत्यादिसे।

यदि अन्तर्मुख चित्तवृत्ति न होगी तो बाह्यशब्दादिविषयक ध्यान भी समय-समयपर हो जायगा। इससे इन्द्रियग्लानि—इन्द्रियादि-दुःख—भी होगा, अतः इन्द्रियादि-दुःखनिवृत्तिके लिए ध्यानकी विधि है। उदाहृत वाक्यशेषसे यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि बाह्यविषयक चित्तवृत्तिका फल है दुःख, उसकी निवृत्तिके लिए सदा अन्तर्मुख चित्त रहे, इसलिए उक्त विधि है। दुःखनिवृत्ति लौकिक फल है, क्योंकि पशु आदि भी दुःखनिवृत्ति-की चेष्टा करते हैं इसलिए कि दुःख होनेपर सुख न होगा। कारण सुख और दुःख छाया और आतपकी तरह विरुद्ध हैं दोनोंका एकत्र सहावस्थान नहीं होता। यदि दुःख न होगा तो सुख अवश्य होगा। अतः दुःखनिवृत्ति सुखविशेष है। दुःखनिवृत्ति स्वयं पुरुषार्थ नहीं है, किन्तु सुखके लिए दुःखनिवृत्ति एष्टव्य है। अतएव निःशेष दुःखनिवृत्त्युपलक्षित सुखात्मस्वरूप मोक्ष माना जाता है। अन्यथा नैयायिकोक्त अशेष दुःखकी निवृत्ति ही मोक्ष है। यह भी पुरुषार्थ हो सकता है, तो इसका निराकरण असंगत हो जायगा। इसलिए मुख्य पुरुषार्थ सुखप्राप्ति ही है दुःखनिवृत्ति तदुपसर्जन है। यही सिद्धान्त युक्तियुक्त है। इस प्रकार मुख्य पुरुषार्थपरक श्रुति हो सकती है। तो गौण पुरुषार्थपरक उक्त श्रुतिकी व्यवस्था ठीक नहीं है ॥ ३१३ ॥

यही शङ्का करते हैं—'ननु मुक्ते प्रवृत्तायाः' इत्यादिसे।

मुक्ति पशु आदिसाधारण दृष्ट फल नहीं है, किन्तु वेदैकगम्य होनेसे शास्त्रीय

अबुद्धब्रह्मतत्त्वेऽस्मिन् यद्वज्जन्म भविष्यति ।
तद्वद्बहिर्मुखे चित्ते स्यादेव ग्लानिरिन्द्रियैः ॥ ३१५ ॥

फल है, जिसने वेद आदि शास्त्रका अध्ययन नहीं किया है, ऐसा मनुष्य भी मुक्तिका स्वरूप नहीं जानता फिर पशु आदिकी बात ही क्या है ? अतः मोक्षके लिए प्रवृत्त श्रुतिका दुःखाभावपरक वर्णन करना अनुचित है, क्योंकि प्रकरणप्राप्त मुक्तिका त्यागकर अप्राकरणिक दुःखाभावका ग्रहण करना 'उपस्थितं परित्यज्य' इस न्यायसे प्रतिकूल है । ठीक है, यदि चित्तैकाग्रताका फल केवल दुःख-निवृत्ति ही कहते, तो आपका यह आक्षेप उचित होता, किन्तु ऐसा नहीं कहते हैं। कहते यह हैं कि चित्तस्थैर्यविधिके निरतिशयानन्दका समुद्बोध और लौकिक ऐन्द्रियक दुःखका अभाव ये दोनों फल हैं । जीवन्मुक्तके लिए फलकी विधि है, परमुक्तके लिए नहीं । जीवन्मुक्तको प्रारब्ध कर्मोंके अनुसार शरीर आदिका अध्यास है, अतः तत्त्वज्ञान होनेपर भी चित्तकी एकाग्रताके बिना फिर उसमें विषयानुसन्धानप्रसक्तिकी सम्भावना रहती है, इसलिए निरतिशयानन्दात्मस्वरूपबोधनके द्वारा लौकिक ऐन्द्रियक दुःखके अभावके लिए चित्तस्थैर्यमें विधिका अङ्गीकार करते हैं । चित्तस्थैर्य सम्पूर्ण पुण्योंका फल है । श्रौत और स्मार्त कर्मोंके अनुष्ठानसे चित्तकी शुद्धि होती है । तत्त्व-ज्ञानकी उत्पत्तिमें प्रतिबन्धक दुरितका नाश होनेपर तत्त्वज्ञान होता है, क्योंकि 'ज्ञानमुत्पद्यते पुंसां क्षयात् पापस्य कर्मणः' यह वचन है । ज्ञान होनेपर भी यदि चित्तकी बहिर्मुख प्रवृत्ति होगी, तो फिर बाह्य विषयोंके अनुसन्धानकी प्रसक्ति होगी और उसके द्वारा सांसारिक दुःख होगा, अतः आनन्दस्वरूप आत्माके चिन्तनमें ही मुमुक्षुको सतत तैयार रहना चाहिए । अन्यथा ऐन्द्रियक दुःख होगा, अतः उसकी निवृत्तिके लिए चित्तैकाग्रताकी विधि है । आत्मामें तो वस्तुतः दुःखादि हैं ही नहीं । हां, परन्तु शरीरादिगत दुःखका अज्ञानवश आत्मामें आरोप होता है । जैसे अज्ञ पुरुष दर्पणादिगत मालिन्यका मुखमें आरोप कर मुखको मलिन समझता है, वैसे ही संसारी जीव आरोपित शरीरादिगत दुःखको आत्मगत दुःख समझते हैं ॥ ३१४ ॥

तत्त्वज्ञान अर्थात् आत्माका यथार्थज्ञान होनेपर जब आरोपित दुःख भी निवृत्त ही हो जाता है, तब फिर बहिर्मुख प्रवृत्तिके होनेपर भी दुःखकी अनुवृत्ति कैसे हो सकती है ? इस शङ्काकी निवृत्ति करते हैं—'अबुद्ध०' इत्यादिसे ।

जीव यद्यपि ब्रह्मस्वरूप है, तथापि ब्रह्मकी उत्पत्ति आदि विकृति नहीं होती और

अथाऽसङ्गस्य न ग्लानिरिति चेदिदमेव हि।
पर्यालोचनमत्रोक्तं श्रुत्याऽक्षग्लानिवारकम् ॥ ३१६ ॥
बुद्धतत्त्वस्य यस्यैतत्स्वतःसिद्धं न तं प्रति।
विधत्तेऽन्यं त्वनात्माभिमुखं प्रति विधीयते ॥ ३१७ ॥

जीवकी उत्पत्ति आदि विकृति देखते हैं, इसलिए यह मानना आवश्यक है कि ब्रह्मात्मबोध होनेपर ही उत्पत्ति आदि विकृति नहीं होती, अन्यथा उत्पत्ति आदि विकृति होती हैं। 'नहि दृष्टेऽनुपपन्नं नाम' इस न्यायसे यही कल्पना की जाती है और मानी भी जाती है। इसी तरह तत्त्वज्ञान होनेपर चित्तकी स्थिरताके विना दुःखानुवृत्ति दुष्परिहर है। श्लोकका भाव यह है कि अज्ञका जैसे जन्म होता है, वैसे ही चित्तके बहिर्मुख—बाह्यविषय—होनेसे इन्द्रियकी ग्लानि—दुःख—अवश्य होगी, इसलिए चित्तस्थैर्यकी विधि है ॥ ३१५ ॥

'अथाऽसङ्गस्य' इत्यादि। 'असङ्गो ह्ययं पुरुषः' इस श्रुतिसे यद्यपि पुरुषमें किसी भी पदार्थका सम्बन्ध नहीं है, यह स्पष्ट प्रतीत होता है। फिर भी ज्ञानी तो शुद्धात्म-स्वरूप ही अपनेको जानता है, इसलिए चित्तस्थैर्यविधि सर्वथा व्यर्थ ही है, यदि यह शङ्का हो, तो यह ठीक नहीं है, क्योंकि 'असङ्गो ह्ययं पुरुष.' इसीका सतत स्मरण करनेके लिए उक्त विधि है, अन्यथा दुःखकी अनुवृत्ति दुर्वार होगी, अतः इन्द्रियादिगत दुःखनिवृत्तिके लिए आत्मा असङ्ग है, इसका सतत पर्यालोचन ( विचार ) करना जीवन्मुक्तके लिए आवश्यक है। 'समाहितो भूत्वा' इत्यादि अनुशासनसे आत्मबोधके लिए जो पहले ही चित्त एकाग्र कर चुके हैं, उन पुरुषोंके लिए तत्त्वज्ञानोत्तर चित्तस्थैर्यका विधान अनावश्यक है ॥ ३१६ ॥

विधिके विना भी उनका चित्त स्वतः स्थिर है और सिद्धका विधान हो भी नहीं सकता, इस शङ्काकी निवृत्तिके लिए कहते हैं—'बुद्धितत्त्वस्य' इत्यादि।

हॉ, ठीक है, जो चित्त एकाग्र कर चुके हैं, उनके प्रति यह विधि नहीं है, किन्तु जो चित्तकी एकाग्रताके सम्पादनके विना ही तत्त्वज्ञानी हुए हैं, उनके लिए एकाग्रताका विधान आवश्यक है, अन्यथा चित्तके बहिर्मुख होनेसे फिर दुःखकी अनुवृत्ति हो जायगी, इसलिए अधिकारीके भेदसे उक्त विधि अत्या-वश्यक है। यह नियम नहीं है कि चित्तके एकाग्र होनेपर ही तत्त्वज्ञानकी उत्पत्ति होती है, अन्यथा नहीं। यह मेरी निजी कपोलकल्पना नहीं है, किन्तु सूत्रकारने भी इसी प्रकारकी व्यवस्था की है ॥ ३१७ ॥

सूत्रकारोऽत एवाऽऽह निदिध्यासनरूपिणि ।
पाण्डित्यबाल्यवाक्यस्थे मौनेऽस्मिन् पाक्षिकं विधिम् ॥३१८॥

उक्त अर्थमें सूत्रकारकी सम्मति कहते हैं—'सूत्रकारोऽत' इत्यादिसे ।

'तस्माद् ब्राह्मणः पाण्डित्यं निर्विद्य बाल्येन तिष्ठासेत् बाल्यं च पाण्डित्यं च निर्विद्य अथ मुनिरमौनं च मौनं च निर्विद्याथ ब्राह्मणः' यह बृहदारण्यकका वाक्य है, पाण्डित्यका अर्थ प्रकृतमें श्रवण है, बाल्यका तात्पर्य मननमें है, मौनसे निदिध्यासन विवक्षित है । इसका अर्थ यह है—जिस कारणसे पहलेके ब्राह्मण आत्माको जानकर संन्यासग्रहण कर भिक्षाचरण करते थे, अतः इस समयके ब्राह्मणोंको भी चाहिए कि वेद द्वारा आत्माका श्रवण कर बाल्येन—मननेन—मननसे स्थित होनेकी इच्छा करें अर्थात् श्रवणोत्तर मनन करें । प्रकृत-वाक्यमें श्रवण—आत्मविषयक निश्चयात्मज्ञान—और मनन द्वारा असम्भावनाका निरास करके 'अथ मुनिः' अर्थात् निदिध्यासन करे, यह प्रतीत होता है । यहाँपर यह संशय होता है कि मौनमें विधि है या नहीं ?

पूर्वपक्ष—मौनमें विधि नहीं है, कारण कि जिसमें विधि-विभक्तिका श्रवण होता है वही विधेय होता है, दूसरा नहीं । 'बाल्येन तिष्ठासेत्' इस वाक्यमें बाल्यमें—मननमें—विधिविभक्तिका श्रवण है, अतः वही विधेय है, मौन नहीं । विधिविभक्तिका मौनमें श्रवण नहीं है, जैसे ब्राह्मणमें विधिविभक्ति नहीं है, अतः वह विधेय नहीं है, वैसे ही मौन भी विधेय नहीं है । मौन भी पाण्डित्यसमानार्थक है, अतः 'पाण्डित्यं निर्विद्य' इस वाक्यसे पाण्डित्यका विधान होनेसे मौन सिद्ध ही है । अपि च 'अमौनं च मौनं च निर्विद्य अथ ब्राह्मणः' यहांपर पूर्वप्राप्त ब्राह्मणमें जैसे विधि नहीं है, किन्तु प्रशंसावाद है, वैसे ही 'अथ मुनिः' यहांपर भी मौनमें विधि नहीं है, किन्तु प्रशंसावाद ही है ।

सिद्धान्त—विद्यासहकारी मौनमें बाल्य और पाण्डित्यके समान विधि ही है । पाण्डित्य मौनसमानार्थक नहीं है, अतः पाण्डित्यसे मौनकी प्राप्ति नहीं हो सकती, इसलिए अपूर्व होनेसे मौनकी विधि ही है । 'मननात् मुनिः' इस व्युत्पत्तिसे ज्ञानातिशयवाची मुनिशब्द है, अतः बाल्य और पाण्डित्यकी अपेक्षासे तीसरे ज्ञानातिशयरूप मौनका विधान है । जो यह कहा गया है कि जिसमें विधिविभक्तिका श्रवण रहता है, वही विधेय होता है, सो ठीक है,

न विध्यर्हो बुद्धतत्त्व इति चेद्वासनाबलात् ।
अबुद्ध इव संक्लिश्यन्विधिं ध्याने तदाऽर्हति ॥ ३१९ ॥
अप्रमत्तो यदा योगी तदा माभूदयं विधिः ।
ज्योतिष्टोमो न विहितः स्वर्गस्थपुरुषं प्रति ॥ ३२० ॥

यहां भी विधिविभक्तिका सम्बन्ध किया जा सकता है, क्योंकि 'मुनिः स्यात्' ऐसा करनेसे विधिविभक्तिका यहां भी श्रवण हो सकता है । अतः पूर्वोक्त नियमका व्यभिचार नहीं है । यदि कहिए कि विद्वान् होनेसे अतिशय तो स्वतः प्राप्त है, अतः मौनमें विधि मानना निष्प्रयोजन है, तो यह भी ठीक नहीं है, कारण कि विद्वान् होनेपर अनेकजन्मप्राप्त भेददर्शनकी प्रबलतासे जिनको जीव और ब्रह्मका अभेदज्ञान नही होता, उनके लिए मौनविधि आवश्यक है । इससे निदिध्यासनापरपर्य्याय ध्यानका विधान अधिकारिविशेषकी अपेक्षासे पाक्षिक है, नियत नही है ॥ ३१८ ॥

विद्वान्‌के लिए विधि नहीं है, क्योंकि वह स्वयं कृतकृत्य है, ऐसी शङ्का करते हैं—'न विध्यर्हो' इत्यादिसे ।

विद्वान् विध्यर्ह नही है । यहांपर विद्वान् शब्दसे सवासन विद्वान् विवक्षित है अथवा निर्वासन ? प्रथम पक्षमें वासनानिवृत्तिके लिए अज्ञकी तरह विद्वान्‌के लिए भी विधि आवश्यक है, इस अभिप्रायसे कहते हैं—सवासन विद्वान् वासनाके प्रभावसे अविद्वान्‌के सदृश क्लेशानुभव करता हुआ सर्वथा विधियोग्य है । ध्यानके विना वासनाकी निवृत्ति नही होती और वासनाकी निवृत्तिके विना क्लेशकी निवृत्ति नहीं होती, अतः क्लेशकी निवृत्तिके लिए विद्वान् तथा अविद्वान् सबके लिए ध्यानकी विधि आवश्यक है ॥ ३१९ ॥

निर्वासन विद्वान् विधियोग्य नहीं है, यह स्वीकार करते हैं—'अप्रमत्तो' इत्यादिसे ।

वासनाकी निवृत्तिके लिए ध्यानकी विधि है, किन्तु जिनकी वासना पूर्वजन्मार्जित ध्यानादि उपायसे निवृत्त हुई है, उनके लिए ध्यानकी विधि नहीं है। फलके सिद्ध होनेपर साधनका विधान नहीं होता, इसमें दृष्टान्त है—अप्राप्तस्वर्ग पुरुषके लिए ज्योतिष्टोम यागका विधान है, स्वर्गस्थ पुरुषके लिए ज्योतिष्टोमका विधान नहीं है । उक्त यागका अधिकारी स्वर्गस्थ पुरुष नहीं है 'अप्रमत्त' इस विशेषणसे योगीमें स्वयंबाह्यविषयपराङ्मुखत्व सूचन करते हैं । इससे तदीयचित्तवृत्ति बहिर्मुख नही हो सकती, जिससे निरोधोपाय ध्यानकी आवश्यकता हो ॥३२०॥

वासनाभिः क्लिश्यतोऽस्य ध्यानवन्नैव कर्मसु ।
विधिः प्रसज्यते यस्मात् कर्म क्लेशं न वारयेत् ॥ ३२१ ॥
यदि सेवेत कर्माणि तृडार्त्तोऽग्निं च सेवते ।
तृड्वृद्धिरग्निदाहाच्चेत् क्लेशवृद्धिश्च कर्मतः ॥ ३२२ ॥
ध्यानं तु सावधानत्वमात्रत्वान्नहि दुःखकृत् ।
प्रत्युताऽऽनन्दमुद्बोध्य पूर्वदुःखं तु वारयेत् ॥ ३२३ ॥

---

यदि विद्वान्‌के लिए भी विधि मानते हैं, तो ध्यानके समान अग्निहोत्रादि कर्म भी उनके लिए विहित हैं, यह भी स्वीकार करना पड़ेगा, ऐसा माननेपर पुनः संसारित्वकी प्रसक्ति हो जायगी। ठीक है, यदि अग्निहोत्रादिका अधिकार होगा, तो संसारित्वकी प्रसक्ति अनिवार्य है, किन्तु अग्निहोत्रादि कर्म वासनावर्द्धक हैं। मुमुक्षु वासनाकी निवृत्ति चाहता है, इसलिए वह वासनावर्द्धक अग्निहोत्रादि कर्मका अधिकारी नहीं है, यही कहते हैं—'वासनाभिः' इत्यादिसे।

वासनाओंसे क्लेश पाते हुए योगीके लिए ध्यानकी तरह कर्ममें विधि नहीं है, क्योंकि कर्म क्लेशका निवारक नहीं हो सकता, प्रत्युत वर्द्धक हो सकता है ॥ ३२१ ॥

**'यदि सेवेत'** इत्यादि। पिपासाकुल पुरुष यदि अग्निका सेवन करे, तो प्यास अधिक बढ़ेगी, इसलिए जैसे उक्त पुरुष, अग्निसेवन विपरीत फलप्रद है, यह समझकर उसका त्याग करता है, वैसे ही वासनानिवृत्तिकी कामना करनेवाला मुमुक्षु पुरुष भी वासनावर्द्धक कर्मको विपरीत समझ कर उसका त्याग ही करता है, ग्रहण नहीं करता ॥ ३२२ ॥

कर्मानुष्ठानमें जो दोष हैं, वे ध्यानमें नहीं हैं, यह स्पष्ट करते हैं— **'ध्यानन्तु'** इत्यादिसे।

यहां ध्यान मानसी क्रिया विवक्षित नहीं है, किन्तु ब्रह्मविज्ञानमें सावधानत्व-मात्र अभिप्रेत है, यह अग्रिम श्लोकमें स्पष्ट होगा। इसलिए ध्यानमें दुःख-हेतुत्वकी शङ्का अयुक्त है, किन्तु वह ब्रह्मानन्दका समुद्बोधन कर पूर्व दुःखोंको निवृत्त करता है। ध्यान विज्ञानमें सावधानत्वमात्र है, मानसी क्रिया नहीं है। इसकी उपपत्ति करते हैं—यदि मानसीक्रिया ध्यानसे विवक्षित होती, तो प्रज्ञाशब्दका उपादान न होता। 'विज्ञाय प्रज्ञां कुर्वीत' इस श्रुतिमें ध्यानका उपादान

विज्ञाने सावधानत्वमत्र ध्यानं तु न क्रिया ।
इत्यर्थस्य विवक्षायै प्रज्ञाशब्दः प्रयुज्यते ॥ ३२४ ॥
मैत्रेयीब्राह्मणेऽप्येवं निदिध्यासनशब्दतः ।
उपक्रमोपसंहारे विज्ञानमिति वर्णितम् ॥ ३२५ ॥
निदिध्यासस्वेति गिरा यदुक्तं श्रवणाय तत् ।
ऐकाग्र्यं याज्ञवल्क्येन विहितं साधनं तु तत् ॥ ३२६ ॥

न कर प्रज्ञाशब्दका उपादान यह स्फुट करता है कि प्रकृतमें मानसी-क्रियात्मक ध्यान विवक्षित नहीं है, किन्तु ज्ञानमें सावधानत्व ही अभिप्रेत है, अन्यथा स्पष्टप्रतिपत्तिके लिए 'विज्ञाय ध्यानं कुर्वीत' ऐसा पाठ होता। इसी तरह 'अनुविद्य विजानाति' इस श्रुतिमें भी 'अनुविद्य ध्यानं कुर्वीत' ऐसा पाठ होता, किन्तु ऐसा पाठ नहीं है। इससे स्पष्ट ज्ञात होता है कि विज्ञानमें सावधानत्व ही प्रज्ञाशब्दार्थ है, उक्तस्वरूप ध्यान नहीं ॥ ३२४ ॥

'श्रोतव्यो मन्तव्यो निदिध्यासितव्यः' इस मैत्रेयीब्राह्मणमें मानसीक्रियात्मक निदिध्यासनके विधानके समान यहाँ भी प्रज्ञाशब्दसे उक्त ध्यानकी ही विधि अभिप्रेत है, इसका निराकरण करते हैं—'मैत्रेयी०' इत्यादिसे।

याज्ञवल्क्य महर्षिने मैत्रेयीको मोक्षसाधन आत्मदर्शनका उपदेश दिया कि 'आत्मा द्रष्टव्यः' अर्थात् आत्मदर्शन ही मोक्षसाधन है। आत्मदर्शन कैसे होगा? इसका उपाय बतलाया—'श्रोतव्यो मन्तव्यः' अर्थात् श्रवण और मनन। ब्रह्मज्ञ आचार्यसे वेद द्वारा आत्माका प्रथम श्रवण करना चाहिए। तदनन्तर श्रुत अर्थमें संशय, असम्भावना आदिकी निवृत्तिके लिए मनन करना चाहिए। तर्कसे श्रुत अर्थमें उक्त प्रतिबन्धकका निरास करना मनन है। और निदिध्यासन है—प्रत्ययान्तराव्यवहित निरन्तर निश्चयात्मक आत्मभावना। इस प्रकार ब्रह्मविषयक श्रवण, मनन और निदिध्यासन करनेसे ब्रह्मका दर्शन होता है। यद्यपि निदिध्यासनसे ध्यानका भी बोध हो सकता है, इससे श्रवणमननपूर्वक ब्रह्मध्यानसे आत्मदर्शन होता है, यह भी उक्त श्रुतिका अर्थ हो सकता है, तथापि महर्षि श्रीयाज्ञवल्क्यजीने आगे 'दर्शनेन श्रवणेन मत्या विज्ञानेन' इस वाक्यसे निदिध्यासन विज्ञानस्वरूप ही प्रकृतमें विवक्षित है, ध्यान नहीं, यह सुस्पष्ट कर दिया है। और उपसंहारके अनुरोधसे उपक्रममें निदिध्यासनका विज्ञान

साधनं फलरूपं च द्विविधं ध्यानमीरितम् ।
प्रज्ञां कुर्वीत वाक्येन फलाभिमुखतोच्यते ॥ ३२७ ॥
बहुनाऽत्र किमुक्तेन प्रसङ्ख्यानं त्वदीहितम् ।
नैवाऽत्र विहितं तद्वन्नाऽपि चाऽन्यत्र कुत्रचित् ॥ ३२८ ॥

---

ही अर्थ ठीक है । यद्यपि असंजातविरोधी न्यायसे उपक्रमके अनुसार ही उपसंहारमें भी अर्थ करना चाहिए, क्योंकि ज्ञानसामान्यवाची विज्ञानशब्दका ध्यान भी अर्थ हो सकता है तथापि 'विज्ञाय प्रज्ञां कुर्वीत', 'अनुविद्य विजानाति' इत्यादि अनेक श्रुतियोंमें विज्ञानादि शब्दोंका ध्यान अर्थात् ज्ञानविशेष अर्थ माननेमें सामान्यवाची शब्दका विशेष अर्थमें लक्षणा करनेमें गौरव होगा । उसकी अपेक्षासे निदिध्यासन शब्दका ही उक्त अनेक श्रुतिके अनुरोधसे ज्ञानसामान्य ही अर्थ करना उचित है । यदि ध्यान मानसी क्रिया है, ज्ञान नहीं है, तो अत्यन्त विजातीयमें लक्षणा करनी पड़ेगी, अतः उपसंहारके अनुसार उपक्रममें निदिध्यासनशब्दसे ज्ञान ही विवक्षित है, ध्यान नहीं ॥ ६२६ ॥

यदि निदिध्यासनशब्दका ब्रह्मज्ञान अर्थ होगा, तो मैत्रेयीके प्रति 'एहि आस्व व्याख्यास्यामि ते व्याचक्षाणस्य तु मे निदिध्यासस्व' यह महर्षि याज्ञवल्क्यका वचन असङ्गत हो जायगा, क्योंकि उस समय मैत्रेयीको ब्रह्मज्ञान तो है नहीं । इस शङ्काका निराकरण करते हैं—'साधनम्' इत्यादिसे ।

निदिध्यासनशब्दके वाक्यार्थनिश्चय और निश्चय-फल ब्रह्मात्मैक्यज्ञान ये दोनों अर्थ हैं । प्रकृतमें ब्रह्मज्ञानसाधन वाक्यार्थविषयक निश्चयका ही योग्यता-वश ग्रहण करना चाहिए, फलाभिमुख्यका अर्थात् ब्रह्मात्मैक्यविज्ञानका नही, क्योंकि 'विज्ञाय प्रज्ञां कुर्वीत' इत्यादि वाक्यमें ही फलाभिमुख्यका ग्रहण है, उसके साधनका नहीं । 'विज्ञाय' इस शब्दसे ही साधनका ग्रहण सिद्ध है, क्योंकि श्रवणादिके निष्पन्न होनेपर ही 'विज्ञाय' यह कथन ठीक होता है, अन्यथा नहीं ॥ ३२७ ॥

प्रसंख्यानविधिके निराकरणका उपसंहार करते हैं—'बहुनाऽत्र किमुक्तेन' इत्यादिसे ।

बहुत कहांतक कहें, आपका अभीष्ट प्रसंख्यान श्रुतिमें कहींपर भी विहित नहीं है । इसी तरह अध्यात्मशास्त्रोंमें भी मोक्षोपायरूपसे कही भी विहित नहीं है, अतएव अप्रामाणिक होनेसे मुमुक्षुओंको सर्वथा अनुपादेय है ॥ ३२८ ॥

दूषितं कार्यसामान्यं तद्विशेषाश्च दूषिताः ।
निरोधः प्रतिपत्तिश्च प्रसङ्ख्यानमिति त्रयः ॥ ३२९ ॥
अथ ते निखिलाः कार्यवादिनोऽखण्डवस्तुनि ।
वेदान्तानां प्रमाणत्वमाक्षिपन्त्यतिसम्भ्रमात् ॥ ३३० ॥
अलौकिकत्वात् संसृष्टसंसर्गनियतत्वतः ।
अपुमर्थेन वेदस्य मिथ्यात्वाच्च न मानता ॥ ३३१ ॥

उक्त अर्थको दृढ़ करनेके लिए वृत्तानुवादपुरःसर आक्षेपोंका अवतरण करते हैं—'दूषितम्' इत्यादिसे ।

कार्यार्थमें ही प्रथम व्युत्पत्तिग्रह होता है, इसलिए कार्यमें ही शब्द प्रमाण है सिद्धार्थ ब्रह्ममें नहीं, यह दूषित किया जा चुका है । 'पुत्रस्ते जातः' इत्यादि वाक्यसे सिद्धार्थमें भी शब्दका शक्तिग्रह होता है । कार्यविशेषरूप नियोगमें शब्द प्रमाण है । 'नियोगार्थैकरागिणः' इत्यादिसे अनुवाद कर 'वैदिकेन नियोगेन किं कार्यं वद बुद्धिमन्' इत्यादि वाक्योंसे कार्यविशेष नियोगशब्दार्थ है, इसका भी खण्डन हो चुका है । वासनाके निरोधमें वेदान्तका तात्पर्य है, अतः उसीमें वह प्रमाण हो सकता है, ब्रह्ममें नहीं, इसका भी 'तासां निरोधोऽसंभाव्यो जन्मन्येकत्र मानवैः' इत्यादिसे खण्डन हो चुका है । 'प्रतिपत्तिविधौ शास्त्रतात्पर्यं किञ्चिदूचिरे' इत्यादि वाक्योंसे प्रतिपत्ति-विधिपरक वेदान्त हैं, इसका भी निराकरण कर चुके हैं । 'अन्योऽप्यनुभवोपायो मननध्यानलक्षणः' इत्यादिसे प्रसंख्यानका अनुवाद कर पराक्रमपुरःसर इसका भी निराकरण कर चुके हैं । इससे कार्यादि दो और निरोधादि तीनकी सङ्कलनासे पाँचोंका निराकरण सयुक्तिक हो चुका ॥ ३२९ ॥

फिर भी सब कार्यवादी वेदान्तके प्रामाण्यका आक्षेप करते हैं—'अथ ते' इत्यादिसे ।

पूर्वोक्त कार्यवादी सब मिलकर अखण्ड ब्रह्मवस्तुमें वेदान्तके प्रामाण्यका अतिसाहससे आक्षेप करते हैं ॥ ३३० ॥

आक्षेपका प्रकार कहते हैं—'अलौकिकत्वाद्' इत्यादिसे ।

वेदके अप्रामाण्यमें पाँच हेतु देते हैं, जीव और ब्रह्म अलौकिक अर्थात् लौकिक प्रमाणके अगोचर हैं। अतः उनमें शब्दशक्तिग्रह नहीं हो सकता, क्योंकि अगृह्य शब्दका अर्थ नहीं हो सकता। उसमें शब्दका प्रयोग होनेपर अबोधकत्वलक्षण अप्रामाण्य निश्चित है, मतभेदसे संसृष्ट पदार्थ अथवा पदार्थसंसर्ग शब्दका अर्थ होता है, अखण्ड ब्रह्म न

अलौकिकार्थवादित्वादात्मब्रह्माभिधानयोः ।
सम्बन्धाग्रहणादात्मा ब्रह्मेति कथमुच्यते ॥ ३३२ ॥
ज्ञातार्थसङ्गतिः शब्दो वाक्यार्थावगतिक्षमः ।
न चाऽत्र सङ्गतिर्ज्ञातुं शक्यतेऽर्थाप्रसिद्धितः ॥ ३३३ ॥
ब्रह्मात्मार्थौ प्रसिद्धौ चेल्लोकादेव तदा तयोः ।
मान्तरानुप्रवेशेन वाक्यं स्यादनुवादकम् ॥ ३३४ ॥

संसर्ग ही है और न संसृष्टार्थ ही है, अतः असंसृष्ट ब्रह्मरूप अर्थमें शब्द प्रमाण नहीं हो सकता। ब्रह्म पुरुषार्थ भी नहीं है, अतः निष्प्रयोजन होनेसे भी उक्त अर्थमें वेद प्रमाण नहीं हो सकता। ब्रह्मसे अतिरिक्त सभी पदार्थोंके मिथ्या होनेसे तदन्तर्गत वेद भी मिथ्या ही है, अतः उसमें प्रामाण्यकी सम्भावना ही कैसे हो सकती है ? ॥ ३३१ ॥

प्रथम पक्षमें अप्रामाण्यके आक्षेपके हेतुको स्फुट करते हैं–'अलौकिकार्थ०' इत्यादिसे।

ब्रह्म और आत्मा प्रमाणान्तरसे ज्ञात हैं अथवा अज्ञात ? प्रथम पक्षमें प्रमाणके अगोचर अर्थमें शब्दका शक्तिग्रह हो ही नहीं सकता, क्योंकि प्रमाणसे उपस्थित अर्थमें ही शब्दका शक्तिग्रह होता है अर्थात् गृहीतशक्तिक पुरुषद्वयके व्यवहारसे समीपस्थ अव्युत्पन्नको प्रत्यक्षादि दृष्ट अर्थमें शब्दका शक्तिग्रह होता है, यह सर्वसम्मत मार्ग है। अलौकिक होनेसे उसमें व्यवहार द्वारा शक्तिग्रह न होनेपर अबोधकत्वलक्षण अप्रामाण्य वेदमें प्रसक्त होगा। अर्थके—ब्रह्म और आत्माके—वाचक शब्द यदि अलौकिकार्थक हैं, तो उनमें शक्तिग्रह होगा नहीं, फिर आत्मा और ब्रह्म शब्दका प्रयोग कैसे कर सकते हैं ? श्रोताको अर्थबोध हो, इसलिए शब्दका प्रयोग होता है, जो अर्थके बोधक नहीं हैं, उनका प्रयोग ही असङ्गत है ॥ ३३२ ॥

इसीको स्पष्ट करते हैं—'ज्ञातार्थ०' इत्यादिसे।

जिस पदमें शक्तिग्रह होता है, वही वाक्यार्थबोधनमें समर्थ है। आत्मा तथा ब्रह्मके अलौकिक होनेपर उन शब्दोंमें शब्दशक्तिग्रह तो हो नहीं सकता, फिर वे वाक्यार्थबोधक कैसे होंगे ? ॥ ३३३ ॥

द्वितीय पक्षके अभिप्रायसे कहते हैं—'ब्रह्मात्मार्थौ' इत्यादि।

यदि आत्मा तथा ब्रह्म ये दोनों अर्थ प्रमाणान्तरके गोचर हैं, अतएव प्रसिद्ध

वाक्यं संसर्गबोध्येवाऽभिहितान्वयवादिनः ।
अन्विताथाभिधाने तु संसृष्टस्यैव मेयता ॥ ३३५ ॥

हैं, तो लोकसे ही अर्थात् लौकिक प्रमाणसे ही इन दोनोंका बोध हो जायगा, फिर इन दोनों अर्थोंमें वेदका प्रयोग होनेसे वेद अनुवादक हो जायगा, अतः उसमें ज्ञातज्ञापकत्वलक्षण अप्रामाण्यकी प्रसक्ति निश्चित ही होगी, जैसे अनुभूतार्थ-बोधक स्मरण अप्रमाण होता है, वैसे ही प्रमाणान्तरसे प्रमित अर्थका बोधक वेद भी अप्रमाण ही होगा ॥ ३३४ ॥

'वाक्यम्' इत्यादि । अभिहितान्वयवादी नैयायिक तथा भट्टपाद आदि हैं । अन्विताभिधानवादी प्राभाकर आदि हैं । अन्तिम पक्ष इस प्रकार है—पदोंकी शक्ति पदार्थमात्रमें नहीं होती है, किन्तु इतरपदार्थान्वित स्वार्थमें होती है । जैसे 'गामानय' इस वाक्यमें दो पद हैं—गाम् और आनय । यहांपर गोपदकी शक्ति केवल गोमें नहीं है, किन्तु आनयनान्वित गोमें है एवं 'आनय' पदकी शक्ति केवल आनयनमें नही है, किन्तु गवान्वित आनयनमें है ।

यद्यपि इस प्रकार शक्ति माननेपर 'गामानय', 'गां पश्य' इत्यादि अनेक वाक्योंमें शक्तिग्रह व्यवहारसे तो हो नहीं सकता और व्युत्पन्नको गोपदघटित अनेक वाक्योंसे शाब्दबोध होता ही है, इसलिए व्यभिचार होगा, अतः ऐसा शक्तिग्रह मानना ठीक नहीं है, तथापि आनयन, दर्शन आदि पदार्थोंका इतरत्वेन अनुगम करके इतरपदार्थान्वित गोपदार्थमें गोपदकी शक्ति माननेपर—गोपद इतरपदार्थान्वित गोपदार्थमें शक्त है, इस तरह शक्तिग्रह माननेपर—व्यभिचारका परिहार हो जाता है, अतः 'आनय' पद इतरपदार्थान्वित आनयनमें ही शक्त है । इसी प्रणालीसे निखिलशब्दोंमें शक्ति माननेमें कोई दोष नहीं है । यदि यह कहिए कि इस प्रकार शक्ति माननेमें गौरव है, अतः लाघवसे गोपद गोरूप अर्थमें ही शक्त है, ऐसा ही शक्तिग्रह क्यों नहीं मानते, तो इसका उत्तर यह है कि शाब्दबोधमें अपदार्थके भानका वारण करनेके लिए तद्विषयक शाब्द-बोधमें तत्पदनिष्ठशक्तिग्रहाधीन तद्विषयक उपस्थिति कारण है, ऐसा कार्यकारणभाव मानना आवश्यक है । किसी पदसे यदि संसर्गकी उपस्थिति न होगी, तो तद्विषयक शाब्दबोधमें उक्त कार्यकारणभावका व्यभिचार होगा, इसलिए संसर्गमें भी शक्ति मानना आवश्यक है ।

यदि यह कहिए कि वाक्यार्थबोधका विषय संसर्ग अपूर्व है, अतः वाक्यार्थबोधसे पहले तत्तत्संसर्गकी उपस्थिति नही हो सकती और संसर्गत्व अनुगत धर्म भी नहीं है, जिससे कि संसर्गत्वेन सकल संसर्गमें शक्ति मान सकें, तो इसका उत्तर यह है कि संसर्गतावच्छेदकत्वोपलक्षित संसर्गमें शक्ति माननेसे सकल संसर्गोंमें शक्ति माननेमें कोई बाधा नहीं है, अतएव बुद्धिविषयतावच्छेदकत्वेन घटत्व, पटत्व आदिका अनुगम करके घटत्वादिविशिष्टमें घटादि पदकी शक्ति मानी जाती है। अच्छा, तो यह कहिए कि इतरपदार्थान्वित घटमें घटपदकी शक्ति मानते हो, तो इतर पदार्थ पदान्तरसे अनभिहित अपेक्षित है या अभिहित ? प्रथम पक्षमें आनयनादिसे अन्वित घटादि पदकी शक्तिसे ही आनयन आदि अर्थका बोध हो जायगा, फिर आनयन आदिमें शक्ति मानना व्यर्थ है।

द्वितीय पक्षमें परस्पराश्रय दोप है। जैसे 'गामानय' यहांपर 'आनय' पद जबतक गोपदसे अभिहित गवान्वित आनयनका अभिधायी न होगा, तबतक आनयनपदसे अभिहित आनयनान्वित गोमें गोपदकी शक्ति नहीं हो सकती एवं गोपद जबतक आनयनपदसे अभिहित आनयनान्वित गवाभिधायी न होगा, तबतक 'आनय' पद गोपदसे अभिहित गवान्वित आनयनका अभिधायी नहीं हो सकता, इस रीतिसे गोपदकी शक्ति आनयनपदकी शक्तिके अधीन है और आनयपदकी शक्ति गोपदकी शक्तिके अधीन है एवं गोपदके आनयनान्वित गवाभिधान करनेके बाद आनयपद आनयनाभिधायी होगा, और आनयपदके गवान्वित आनयनाभिधान करनेके बाद गोपद गवार्थाभिधायी होगा, इस प्रकार परस्पराश्रय दोष है। यदि परस्पराश्रय दोषके परिहारके लिए यह कहिए कि पहले निरपेक्ष दो पद असंसृष्ट स्वार्थके अभिधायक होते हैं, बाद परस्परान्वितके—गवान्वित आनयन और आनयनान्वित गोके—अभिधायक होते हैं, तो एक-एक पदको दो बार अभिधायक मानना पड़ेगा। एकबार केवल स्वार्थ और द्वितीय बार इतरान्वित स्वार्थ, यह प्रमाण और उपपत्तिशून्य कल्पना 'सकृदुच्चरितः शब्दः सकृदेवार्थं प्रत्याययति' इस अनुशासनके विरुद्ध है।

अच्छा तो पदोंको दो बार पदार्थाभिधायक न मानेंगे, किन्तु साहचर्यवश पहले स्वार्थका स्मारक और पीछे अन्विताभिधायक मानेंगे, यदि ऐसा कहें, तो वह भी ठीक नहीं है, क्योंकि साहचर्यदर्शनकालमें अन्वितका ही अनुभव होता है, अतः अन्वितका ही स्मरण होगा, केवलका नहीं। पदार्थमात्रके ज्ञानके लिए शब्दका

प्रयोग नहीं होता, किन्तु व्यवहारके लिए होता है। व्यवहार अन्वितका ही होता है, इसलिए अन्वितका स्मरण होगा, अनन्वितका नहीं। एवञ्च 'गां पश्य' इस वाक्यसे गोपद पूर्वानुभूत आनयनान्वित गवार्थका स्मारक होगा और 'पश्य' पद अनाकाङ्क्षित तथा असङ्गत ही होगा इत्यादि अन्विताभिधानवादीके मतका संक्षेप है।

अभिहितान्वयवादी कहते हैं—गवादिपदकी गवादि अर्थमात्रमें शक्ति है, संसर्गका भान आकाङ्क्षासे हो जायगा। विशिष्टमें शक्ति माननेमें गौरव होगा। 'अनन्य-लभ्यो हि शब्दार्थः' इस न्यायसे पदार्थमें ही शक्ति उचित है, 'तद्धर्मविषयक' इत्यादि पूर्वोक्त कार्यकारणभावमें व्यभिचारके वारणके लिए तद्धर्मप्रकारक शाब्दबोधमें तद्धर्मप्रकारकोपस्थिति कारण है, यह कार्यकारणभाव मानते हैं। संसर्गबोध किञ्चि-द्धर्मप्रकारक नहीं होता, अतः पदानुपस्थित संसर्गका भान हो जायगा। संसर्गमें शक्ति न माननेसे संसर्गभानका कोई नियामक नहीं होगा, यह कहना भी ठीक नहीं है, क्योंकि आकाङ्क्षा ही नियामक है। किसी पदका किसी पदके साथ किसी सम्बन्धसे स्वार्थान्वयबोधकी आकाङ्क्षा होती है, जैसे 'नीलो घटः'। यहांपर नील और घट—इन दो पदोंमें अभेदसम्बन्धसे ही स्वार्थान्वयबोधनकी आकाङ्क्षा है, सम्बन्धान्तरसे नहीं, अतः अभेदसम्बन्ध ही यहांपर भासित होगा। जिन पदोंमें अनेक सम्बन्धसे स्वार्थान्वयबोधनकी आकाङ्क्षा है, ऐसे 'द्रव्यं घटवत्' इत्यादि स्थलोंमें संयोग और समवायसे आकाङ्क्षा है, अतः वहां सम्बन्धविशेषका शाब्दबोधमें भान माननेमें कोई क्षति नहीं है अन्यथा संसर्गमें शक्ति माननेपर भी किसी संसर्गका किसी स्थलमें भान होता है किसीका नहीं, इसमें क्या नियामक होगा? शक्यकोटिमें संसर्ग-सामान्यका ही प्रवेश हो सकता है। फिर उक्त स्थलमें संयोगका भान हो अथवा समवायका, इसका नियामक तात्पर्यके बिना और क्या हो सकता है?

यदि शक्तिके बिना संसर्गविशेषकी उपस्थिति ही दुर्घट है और अनुपस्थित संसर्गमें तात्पर्यग्रह हो नहीं सकता, इसलिए संसर्गमें शक्ति आवश्यक है, ऐसा कहिए तो इसका उत्तर यह है कि उद्बोधकान्तरसे उपस्थित संसर्गमें तात्पर्यग्रह हो सकता है। उसके लिए अन्वयमें शक्ति माननेकी आवश्यकता नहीं है, अतः घटत्वादिविशिष्टमें ही घटादिपदकी शक्ति लाघवसे मानी जाती है, संसर्ग-विशिष्टमें नहीं यह अभिहितान्वयवादी नैयायिकोंके मतका संक्षेप है।

अभिहितान्वयवादी भट्टपादका मत यह है—पदसमुदायका श्रवण होनेपर भी

यदि विषयान्तरमें आसक्त मन रहता है, तो शाब्दबोध नहीं होता। पद द्वारा पदार्थका स्मरण होनेपर अवश्य शाब्दबोध होता है, इस अन्वय और व्यतिरेकसे पदार्थ-स्मृति वाक्यार्थके बोधकी हेतु है, यह निश्चय होता है। उद्बोधकान्तरसे पदार्थका स्मरण होनेसे भी शाब्दबोध नहीं देखते, इसलिए स्मरण शाब्दबोधका कारण है, यह मानना ठीक नहीं है, कारण कि स्मरणमात्रमें सामर्थ्य नहीं है, आकाङ्क्षादिसहकृत पदसमुदायसे जायमान पदार्थका स्मरण शाब्दबोधका हेतु है। आकाङ्क्षादि कारण-विशेषसे स्मरणमें अपूर्व सामर्थ्यविशेष उत्पन्न होता है, अतएव संस्कारसहकृत इन्द्रियसे प्रत्यभिज्ञामें पूर्वापरदेशकालसम्बद्ध एक अर्थका बोध होता है। पद पदार्थमात्रका प्रतिपादन कर विरत हो जाते हैं, पश्चात् पदार्थहेतुक वाक्यार्थबोध होता है। पदार्थसे यदि वाक्यार्थबोध मानें, तो पदार्थ सप्तम प्रमाण हो जायगा ?

इसका उत्तर यह है कि पदार्थप्रतिपादनमात्रसे वक्ताका तात्पर्य पर्यवसन्न नही होता, क्योंकि पदार्थ तो प्रमाणान्तरसे सिद्ध ही रहता है, इसलिए तात्पर्यकी अनुपपत्तिसे पश्चाद् वाक्यार्थमें लक्षणा मानी जाती है। कहा भी है—

'साक्षाद् यद्यपि कुर्वन्ति पदार्थप्रतिपादनम् ।
वर्णास्तथापि नैतस्मिन् पर्य्यवस्यन्ति निष्फले ॥
वाक्यार्थमितये तेषां प्रवृत्तौ नान्तरीयकं ।
पाके ज्वालेव काष्ठानां पदार्थप्रतिपादनम् ॥' इत्यादि

यदि पद पदार्थस्वरूपमात्रका प्रतिपादन करेंगे, तो वाक्यप्रामाण्यकी अनु-पपत्ति होगी, इसलिए लक्षणा आवश्यक है। लक्षणामें वाक्यप्रामाण्यकी अनुपपत्ति कहा गया ही बीज है।

न विमुञ्चन्ति सामर्थ्यं वाक्यार्थेऽपि पदानि नः ।
वाक्यार्थो लक्ष्यमाणो हि सर्वत्रैवेति च स्थितिः ॥

इत्यादि अभिहितान्वयवादीके मतका संक्षेप है। वेदान्ती व्यवहारदशामें भट्टमतानुसारी हैं, यह प्रसिद्ध है, इसलिए वेदान्तमत इस विषयमें पृथक् नहीं है। भट्टमत ही वेदान्तमत है।

श्लोकार्थ—वाक्य अभिहितान्वयवादीके मतमें संसर्गका बोधक होता है और अन्विताभिधानवादीके मतमें संसृष्ट—संसर्गविशिष्ट—पदार्थका बोधक होता है ॥ ३३५ ॥

अखण्डैकरसार्थस्य मेयता न क्वचिन्मते ।
पुमर्थश्चाऽस्ति नाऽखण्डे हानोपादानवर्जनात् ॥ ३३६ ॥
अखण्डत्वाय जगतो मिथ्यात्वे सति वैदिकम् ।
वचोऽपि मिथ्याभूतं सत्कथं मानं भविष्यति ॥ ३३७ ॥
अतो वेदान्तमानेन यदखण्डार्थबोधनम् ।
तन्मनोराज्यमेवेति जल्पतामिदमुत्तरम् ॥ ३३८ ॥

'अखण्डैकरसा०' इत्यादि । किसीके मतमें वाक्य अखण्डैकरस अर्थका बोधक नहीं माना जाता, क्योंकि अखण्डमें हान और उपादान हो ही नहीं सकता, इसलिए उसमें पुरुषार्थ ( सुखप्राप्ति या दुःखपरिहारस्वरूप कोई पुरुषार्थ ) होनेकी सम्भावना ही नही है, और वेदान्त अपुरुषार्थपरक होनेसे उसमें किसीकी प्रवृत्ति नहीं होगी, अतः निष्प्रयोजनत्वलक्षण अप्रामाण्यकी प्रसक्ति हो जायगी ॥३३६॥

अपुमर्थप्रयुक्त यह तृतीय आक्षेप है, यह कहते हैं—'अखण्डत्वाय' इत्यादिसे ।

अखण्ड ब्रह्मकी सिद्धिके लिए जगत्को मिथ्या मानना आवश्यक है, जगत् ब्रह्मसे अतिरिक्त विवक्षित है, अतः वेद भी यदि ब्रह्मसे अतिरिक्त होनेके कारण मिथ्या ही माना जाय, तो मिथ्याभूत वेदवाक्य ब्रह्ममें कैसे प्रमाण होगा ? क्योंकि मिथ्या वाक्य तो अनृतार्थक हैं । जैसे नदीतीरमें पांच फल हैं, यह किसीने कहा, वहाँ जानेपर एक भी फलकी यदि उपलब्धि नही हुई तो वह वाक्य मिथ्या कहलाता है, वैसे ही यदि वेदवाक्य मिथ्या होगा, तो किसी भी अर्थकी सिद्धि नही होगी, इस परिस्थितिमें 'तं त्वौपनिषदं पुरुषं पृच्छामि' इस श्रुतिके अनुसार ब्रह्ममें वेदैकवेद्यत्वकी सिद्धि कैसे होगी ॥ ३३७ ॥

'अतो वेदन्तमानेन' इत्यादि । पूर्वोक्त दूषणसे वेदान्तवाक्यसे अखण्ड-ब्रह्मबोधन मनोराज्यसम है, जैसे मनसे राज्यकी कल्पना कर उसका राजा अपनेको मानकर पुरुष कुछ काल्पनिक सुख कर लेता है, परन्तु कल्पनामात्रसे न तो राज्य ही सिद्ध होता है और न स्वयं पुरुष उसका राजा ही बनता है, वैसे ही अखण्ड ब्रह्मकी कल्पना भी है । यह आक्षेप करनेवालोंके प्रति वक्ष्यमाण उत्तर है । लौकिक अर्थ प्रमाणसे उपस्थित होता है और वृद्धव्यवहार द्वारा उसमें शक्तिका ग्रह होता है ॥ ३३८ ॥

प्रसिद्धात्मन्यात्मशब्दप्रयोगात् स हि लौकिकः ।
ब्रह्मार्थोऽपि महत्त्वेन प्रसिद्धो व्यवहारतः ॥ ३३९ ॥
एवं पदात् परिज्ञाते पदार्थे लोकमानतः ।
वाक्यार्थोऽतीन्द्रियो वेदवाक्यात् केन निवार्यते ॥ ३४० ॥
अपूर्वदेवतास्वर्गपदार्थांल्लोकमानतः ।
व्युत्पाद्याऽलौकिकोऽप्यर्थो वाक्याद् बुद्धस्त्वया यथा ॥३४१॥

---

ब्रह्म लौकिक प्रमाणका गोचर नही है, अतएव उसका व्यवहार तो हो नहीं सकता, क्योंकि शक्तिग्रहोपायके न होनेसे उसमें शक्तिग्रह नहीं हो सकता । इस आक्षेपका परिहार करते हैं—'प्रसिद्धात्मन्यात्मशब्द०' इत्यादिसे ।

आत्मा अलौकिक है, यह कहना ठीक नहीं है, क्योंकि 'अहं घटं जानामि' इत्यादि प्रतीतिसे विषयका ग्राहक आत्मा सबके लौकिक मानस प्रत्यक्षसे सिद्ध है । अतः तदर्थबोधक आत्मशब्द लौकिक ही है, अलौकिक नहीं । ब्रह्मशब्द भी अवयवार्थ व्युत्पत्तिसे प्रसिद्ध ही है, 'बृहयति लोकमिति ब्रह्म 'बृह बृहि वृद्धौ' इन धातुओंसे ब्रह्मशब्द बनता है । बृहत्त्व अर्थात् महत्त्व सबसे बड़ा निरवधि महत्त्व ब्रह्ममें ही है अथवा लोकवर्द्धक ब्रह्म ही है । ब्रह्मकी सत्ता ही से लोककी वृद्धि होती है, आत्मा और ब्रह्म वस्तुतः एक ही हैं । सात्मक शरीरकी वृद्धि होती है, निरात्मककी नहीं, यह लोकमें प्रसिद्ध है । आत्मा और ब्रह्म दोनों प्रसिद्ध हैं, अतः व्यवहारसे उन दोनोंमें शक्तिग्रह हो सकता है । अतः शक्तिग्रहोपायके अभावका आक्षेप सर्वथा निर्मूल है ॥ ३३९ ॥

'एवम्' इत्यादि । पूर्वोक्त रीतिसे आत्मा और ब्रह्म इन दो पदोंसे आत्मा और ब्रह्म ये दोनों पदार्थ लोकव्यवहारसे ज्ञात यद्यपि हैं, तथापि अखण्डैकरसस्वरूप वाक्यार्थबोध प्रमाणान्तरागोचर होनेसे 'तत्त्वमसि' इत्यादि वाक्य द्वारा होता है, अतः तदर्थमें उक्त वाक्य अनुवादक नहीं हो सकता । जिससे अप्रामाण्यकी शङ्काका सम्भव हो ॥ ३४० ॥

उक्त अर्थमें दृष्टान्त कहते हैं—'अपूर्व०' इत्यादिसे ।

कृतिसाध्य कृतिप्रधान कार्य अपूर्व है, वह मानान्तरसे भी वेद्य है, न्यायसे और लोकसे अधिगत है । इन्द्रादि देवता भी लोकसिद्ध है, क्योंकि इन्द्रकी वज्रहस्त और वरुणकी पाशहस्त प्रतिमा लोग लिखते हैं, यह प्रसिद्ध है । सुखविशेष

अथाऽर्थवादादिबलात् स्वर्गाद्यर्थोऽवगम्यते ।
तर्ह्यवान्तरवाक्येन ब्रह्मार्थोऽप्यवगम्यते ॥ २४२ ॥

या लोकविशेष स्वर्ग भी लोकप्रसिद्ध है। स्वर्गापूर्वादि लोकसिद्ध पदार्थमें स्वर्गादि पदका शक्तिग्रह और गृहीतशक्तिक पदसमुदायात्मक वाक्यसे विशिष्टार्थविषयक वाक्यार्थबोध होता है, यह सर्वानुभव सिद्ध है। इसी प्रकार लोकसिद्ध आत्माद्यर्थमें आत्मादिका शक्तिग्रह होनेपर तद्घटित वाक्य द्वारा तदेकरस वाक्यार्थ सिद्ध होता है। यहांपर यह शङ्का होती है कि पदार्थसे अतिरिक्त वाक्यार्थ नहीं है, क्योंकि पदार्थका ज्ञान पदसे ही होता है फिर वाक्यकी क्या आवश्यकता है ? इसका उत्तर यह है कि मध्यम वृद्धका प्रवर्तक ज्ञान एक पदसे तथा अनाकाङ्क्षित गौरश्वः पुरुषः इत्याद्यनेक पदोंसे भी नहीं होता, किन्तु आकाङ्क्षादिसे युक्त गामानय इत्यादि पदके समुदायसे ही होता है, अतः पदार्थातिरिक्त तदीय संसर्गरूप वाक्यार्थबोधके लिए पदातिरिक्त वाक्य मानना अत्यावश्यक है ?

शङ्का—पदार्थकी प्रतीति पदसे होती है और सान्निध्यादिसे युक्त प्रतीत पदार्थसे वाक्यार्थबुद्धि होती है, वाक्यसे नहीं, ऐसा मानेंगे।

उत्तर—व्युत्पत्ति-अवस्था, शक्तिग्रहावस्था तथा शक्तिग्रहके अनन्तर ही वाक्य वाक्यार्थबोधके लिए प्रयुक्त होता है। पदार्थ वाक्यार्थका प्रत्यायक भी नहीं होता, कारण कि पदार्थ प्रमाण नहीं है और ऐसा माननेसे वाक्यार्थ अशाब्द भी हो जायगा। व्यवहारदशामें वाक्यार्थज्ञान होनेपर ही 'इस पदकी इस अर्थमें शक्ति है' यह ज्ञान होता है। शक्तिग्रह विशिष्टवाक्यार्थज्ञानमें ही उपयोगी होता है, इसलिए वाक्यार्थ बोधके लिए ही सर्वत्र पदका प्रयोग होता है। लोकप्रमाणसे स्वर्गापूर्वादि अर्थमें शक्तिका ग्रहण कर अलौकिक स्वर्गादि अर्थ जैसे वाक्यसे आपको ज्ञात होता है वैसे ही लोकप्रमाणसे आत्मादि अर्थमें शक्तिग्रहके बाद पूर्वोक्त एक वाक्यार्थका बोध हमारे मतमें भी होता है ॥ २४१ ॥

स्वर्गादि अपूर्व पदार्थ वृद्धव्यवहारमात्रसे सिद्ध नहीं होते, किन्तु 'यन्न दुःखेन संभिन्नं न च ग्रस्तमनन्तरम्' इत्यादि अर्थवादसे होते हैं, अतः यह दृष्टान्त प्रकृतमें ठीक नहीं है, यह शङ्का करते हैं—'अथाऽर्थवादादि०' इत्यादिसे।

यदि यह कहा जाय कि उक्त अर्थवादके बलसे अपूर्व स्वर्गादिका

अप्रसिद्धपदार्थोऽपि प्रसिद्धार्थपदैः सह ।
समभिव्याहृतो बोद्धुं शक्यो मधुकरादिवत् ॥ ३४३ ॥
अतो लोकानुसारिण्या व्युत्पत्त्याऽर्थोऽप्यलौकिकः ।
धर्मब्रह्मात्मकः सिद्ध्येत्तत्र कस्मादमानता ॥ ३४४ ॥
नृविवक्षाव्यवहिते लोके शङ्का भवेदपि ।
वेदे त्वपौरुषेयत्वात् साक्षात् स्वार्थे प्रमाणता ॥ ३४५ ॥

---

परिज्ञान होता है, वृद्धव्यवहारसे नहीं, तो प्रकृतमें 'सदेव सोम्येदमग्र आसीत्' इत्यादिसे आरम्भ कर 'तत् सत्यं स आत्मा' इस तात्पर्यान्त ग्रन्थसे वाक्यार्थ-ज्ञानसे पूर्व ब्रह्मार्थका भी ज्ञान होता है, यह हम भी कह सकते हैं ॥३४२॥

'अप्रसिद्ध०' इत्यादि। 'इह प्रभिन्नकमलोदरे मधूनि मधुकरः पिबति' इत्यादि स्थलमें गृहीतशक्तिक प्रभिन्नकमलोदर आदि पदके समभिव्यवहारबलसे जैसे अप्रसिद्ध मधुकरशब्दमें शक्तिग्रह होता है, वैसे ही ब्रह्मशब्दका अपरिच्छिन्न ब्रह्ममें शक्तिग्रह होता है, यह हमारे मतमें भी स्फुट है ॥३४३॥

व्युत्पत्तिग्रहके समर्थनका उपसंहार करते हैं—'अतो लोका०' इत्यादिसे।

इस प्रकार लोकानुसारिणी व्युत्पत्तिसे अलौकिक आत्मादि अर्थ अर्थात् धर्म और ब्रह्म आदि पदार्थ सिद्ध होते हैं, क्योंकि जैसे आपके मतमें धर्ममें वेद प्रमाण है, वैसे ही ब्रह्ममें भी वेद प्रमाण है, उसमें अप्रमाण कैसे होगा? वक्ताके तात्पर्य्यके अनुरोधसे लौकिक वाक्यमें अप्रामाण्यकी शङ्का हो सकती है, किन्तु अपौरुषेय वेदमें तो शङ्काका सम्भव ही नहीं है। और शब्दमें स्वतः दोषकी सम्भावना भी नहीं कर सकते, क्योंकि वक्तृदोषसे ही शब्द दुष्ट होता है, अतः दोषके बिना अप्रामाण्यकी शङ्का ठीक नहीं है ॥ ३४४ ॥

लौकिक वाक्यार्थके सदृश वैदिक वाक्यार्थ भी मानान्तरका विषय है, अतः लौकिक वाक्यके समान वैदिक वाक्यमें निरपेक्षत्वलक्षण प्रामाण्यकी क्षति होगी, इस शङ्काकी निवृत्तिके लिए कहते हैं—'नृविवक्षा०' इत्यादिसे।

लौकिक वाक्यमें पुरुषकी विवक्षाका सम्बन्ध है। पुरुषकी विवक्षा अनियत है, अतः दृष्टार्थक शब्दमें अप्रामाण्यकी शङ्का हो भी सकती है। वेदमें तो विवक्षाका सम्बन्ध है नहीं, अतः उसके द्वारा दोषकी सम्भावना ही नहीं हो सकती, अतः स्वार्थके बोधनमें निरपेक्षत्वलक्षण प्रामाण्य वेदवाक्यमें अक्षुण्ण है ॥३४५॥

अर्थाऽवबोधकत्वेन दुष्टकारणवर्जनात् ।
अबाधाच्च प्रमाणत्वं वस्तुन्यक्षादिवच्छ्रुतेः ॥ ३४६ ॥
अन्यत्रेवाऽत्र वाक्यार्थो नैव संसृष्टलक्षणः ।
संसर्गलक्षणो वा स्यात्किन्त्वखण्डार्थलक्षणः ॥ ३४७ ॥
ब्रह्मणो नाऽऽत्मतारूपमब्रह्मत्वं तथाऽऽत्मनः ।
अज्ञानजं द्वयं द्वाभ्यां पदाभ्यां विनिवार्यते ॥ ३४८ ॥

'अर्थाव०' इत्यादि। अबोधकत्व, सांशयिकत्व और विपर्ययहेतुत्व ये ही अप्रामाण्यके प्रयोजक दोष हैं। शक्तिग्रहोपायका निरूपण करनेसे अबोधकत्वलक्षण अप्रामाण्यकी शङ्काका निराकरण हुआ। दोषके निराकरणसे संशय और विपर्य्ययका निरास हुआ। इस तरह अप्रामाण्यके कारणका निराकरण करनेसे वेदान्तमें प्रामाण्य सुस्थिर रहा। जैसे घटादि वस्तुमें चक्षुरादि प्रमाण हैं, वैसे ही ब्रह्ममें 'सत्य-ज्ञानादि' शब्द प्रमाण हैं, और प्रमाणान्तरबाधकी तो शङ्का भी नहीं कर सकते हैं, क्योंकि वाक्यार्थ अपूर्व होता है, अतः वह प्रमाणान्तरका विषय नहीं हो सकता। संसर्ग या संसर्गान्वित पदार्थका ही सर्वत्र शब्दसे बोध होता है। अखण्डार्थबोध 'तत्त्वमसि' आदि वाक्यसे मानना असङ्गत है, क्योंकि उक्त बोध वाक्य द्वारा होता है, यह लोकमें कहीं भी दृष्टिगोचर नहीं है ॥ ३४६ ॥

'अन्यत्रेवाऽत्र' इत्यादि। 'गामानय' इत्यादि वाक्यसे जैसे संसृष्टार्थविषयक शाब्दबोध होता है, वैसे 'तत्त्वमसि' आदि वाक्यसे नहीं होता। मतान्तरमें संसर्ग-विषयक शाब्दबोध जैसा उक्त वाक्यसे होता है, वैसा यहां भी अभीष्ट नहीं है, किन्तु अखण्डार्थविषयक शाब्दबोध ही 'तत्त्वमसि' आदि वाक्यसे माना जाता है। यही वाक्यार्थबोध अविद्याका निवर्तक होनेसे मोक्षका साधन है, ज्ञानान्तर नहीं। यदि अखण्ड अर्थका उक्त वाक्यसे बोध मानते हो, तो एक ही पदसे उक्त अर्थका बोध हो जाता, फिर पदान्तरका उपादान व्यर्थ है ॥ ३४७ ॥

अर्थके बोधनके लिए शब्दका प्रयोग होता है, अदृष्टके लिए नहीं, इस शङ्काकी व्यावृत्तिके लिए कहते हैं—'ब्रह्मणो' इत्यादि।

यद्यपि शब्दद्वयसे एक अर्थका ही बोध होता है, दो अर्थका नहीं, तथापि दोनों शब्दोंका प्रयोजन है, अतः निष्प्रयोजनत्वप्रयुक्त वैयर्थ्य नहीं है। 'तत्' पद

नेहान्यत्राऽऽत्मनो ब्रह्म न चाऽऽत्मा ब्रह्मणोऽन्यतः ।
तादात्म्यमनयोस्तस्मान्नीलोत्पलविलक्षणम् ॥ ३४९ ॥
नीलत्वमुत्पलत्वं च ह्यन्योन्यव्यभिचारिणी ।
आत्मब्रह्मत्वयोर्नाऽस्ति व्यभिचारो मनागपि ॥ ३५० ॥
अब्रह्मानात्मते यद्वदत्राज्ञाननिबन्धने ।
आत्मताब्रह्मते नैवं कल्पिते किन्तु ते स्वतः ॥ ३५१ ॥

---

आत्मामें अज्ञानसे आरोपित अब्रह्मत्वकी निवृत्तिके लिए है और 'त्वम्' पद ब्रह्ममें अज्ञानसे आरोपित अनात्मत्वकी व्यावृत्तिके लिए है, इस प्रकार 'तत्' और 'त्वम्' ये दोनों पद सार्थक हैं, अर्थात् 'आत्मैव ब्रह्म ब्रह्मैवात्मा' यह निश्चय उक्त पदद्वयके विना नही हो सकता, इसलिए दोनों पदोंका उपादान आवश्यक है ॥ ३४८ ॥

'नेहान्यत्राऽऽत्मनो' इत्यादि । आत्मासे अतिरिक्त ब्रह्म नहीं है और ब्रह्मसे अतिरिक्त आत्मा नही है । आत्मा और ब्रह्मका तादात्म्य है, अतएव नीलोत्पलसे यह विलक्षण है । अग्रिम श्लोकसे वैलक्षण्यको ही स्पष्ट करते हैं ॥ ३४९ ॥

'नीलत्व०' इत्यादि । 'नीलोत्पलम्' यहांपर नील और उत्पलका जैसा तादात्म्य है, वैसा तादात्म्य आत्मा और ब्रह्मका नही है, किन्तु उनसे विलक्षण है । प्रकृतमें नीलत्वसे नीलगुण विवक्षित है, नीलगुणका उत्पलमें तादात्म्यसम्बन्धसे बोध उक्त वाक्यसे होता है, यह वेदान्ती तथा मीमांसकका मत है । नील उत्पलका व्यभिचारी है अर्थात् उत्पलसे अतिरिक्त वस्त्र आदि भी नील होता है एवं उत्पल भी नीलका व्यभिचारी है, क्योंकि सब कमल नीले नही होते; रक्त, श्वेत आदि भी कमल होते हैं । प्रकृतमें आत्मत्व और ब्रह्मत्व ये दोनों व्यभिचारी नही है, क्योंकि आत्मासे अतिरिक्तमें ब्रह्मत्व नही रहता है और ब्रह्मसे अन्यमें आत्मत्व नहीं रहता है । अतः इन दोनोंका तादात्म्य नीलोत्पलके तादात्म्यसे भिन्न है । अतएव नीलोत्पलकी तरह भेदाभेद नही है, किन्तु भेदासहिष्णु अभेद आत्मा और ब्रह्मका है ॥ ३५० ॥

ब्रह्ममें अनात्मत्व और आत्मामें अब्रह्मत्वको जैसे अविद्याकल्पित मानते हैं, वैसे ही आत्मामें ब्रह्मत्व और ब्रह्ममें आत्मत्वको अविद्याकल्पित ही क्यों नहीं मानते ? इस शङ्काकी निवृत्तिके लिए कहते हैं—'अब्रह्मानात्मते' इत्यादि ।

न चाऽत्र नाम्नोः सम्बन्धे षष्ठी प्राप्नोत्यभेदतः ।
नरस्य वस्त्रमित्यर्थभेदे षष्ठी प्रयुज्यते ॥ ३५२ ॥

अनात्मत्व तथा अब्रह्मत्व आत्मप्रतियोगिक भेद और ब्रह्मप्रतियोगिक भेद-स्वरूप हैं, भेद अविद्याकल्पित है, पारमार्थिक नहीं है, कारण कि भेद माननेमें अन्योन्याश्रय दोष है। देखिये—भेद अभिन्नमें रहता है अथवा भिन्नमें ? प्रथम पक्षमें व्याघात है। द्वितीय पक्षमें भेदवान्‌में भेद रहता है, ऐसा कहनेपर दोनों भेद यदि एक ही हैं, तो आत्माश्रय दोष होता है। जबतक प्रथम भेद नहीं रहेगा तबतक भेदवान् नहीं होगा और जबतक भेदवान् न होगा तबतक भेद नहीं रह सकता, कारण कि भेदवान्‌में आप भेद मानते हैं। अतः स्वस्थितिमें स्वापेक्षा होनेसे आत्माश्रय दोष दुष्परिहर है। यदि इस दोषका वारण करनेके लिए दो भेद मानें, तो दूसरे भेदको लेकर फिर प्रश्न होता है कि द्वितीयभेद भिन्नमें रहता है या अभिन्नमें। द्वितीय पक्षमें पूर्ववत् व्याघात है। यदि भेद है, तो अभिन्न कहां ? यदि अभिन्न है, तो भेद कैसे रहेगा ? प्रथम पक्षमें द्वितीय भेदको लेकर फिर प्रश्न होता है कि द्वितीय भेद भिन्नमें रहता है या अभिन्नमें ? आद्य पक्षमें यदि दो भेद मानकर यह कहें कि प्रथम भेद लेकर भेदवान्‌में द्वितीय भेद और द्वितीय भेदसे भेदवान् मानकर प्रथम भेद रहता है, तो अन्योन्याश्रय होगा। द्वितीय भेदसे भेदवान् होनेपर प्रथम भेद रहेगा और प्रथम भेदसे भेदवान् होनेपर द्वितीय भेद रहेगा, ऐसा माननेपर अन्योन्याश्रय दोष होता है। यदि अन्योन्याश्रय दोषके परिहारके लिए तीसरा भेद मानें, तो फिर तृतीय भेदको लेकर 'भिन्ने अभिन्ने वा' यह प्रश्न होगा। अभिन्न पक्षमें तो व्याघात ही रहेगा। भिन्न पक्षमें चक्रक और अनवस्था चलती रहेगी और उत्तरोत्तर भेदसे पूर्व-पूर्व भेद व्यर्थ होते जायँगे, कारण कि भिन्न इत्याकारक प्रतीति एक भेदसे भी उपपन्न हो सकती है, इस परिस्थितिमें अनेक भेदकी कल्पना निष्प्रामाणिक है। भेद विद्यमान वस्तुके विना नहीं हो सकता, अतः भेद पारमार्थिक नही है, किन्तु अविद्या-कल्पित है। अभेद स्वतःसिद्ध पारमार्थिक है। ब्रह्मत्व और आत्मत्व एवं ब्रह्म और आत्मा अभेदस्वरूप ही हैं, इसलिए उक्त दो धर्म काल्पनिक नहीं हैं ॥ ३५१ ॥

'न चाऽत्र नाम्नोः' इत्यादि। जैसे 'नरः वस्त्रम्' ये समानविभक्तिक दो पद हैं, पर इनका सम्बन्ध अभेद नहीं है, किन्तु 'नरस्य वस्त्रं' (मनुष्यका वस्त्र है) इस प्रकार षष्ठी

न चाऽत्र भेदः सम्भाव्य एकव्यक्त्युपलक्षणात् ।
ब्रह्मात्मार्थपरीक्षायां व्यक्तिरेकोपलक्ष्यते ॥ ३५३ ॥
प्रत्यक्त्वमात्मता तद्वद्ब्रह्मत्वं चाऽद्वितीयता ।
द्वौ प्रत्यञ्चावसम्भाव्यौ तत्रैकस्य पराक्त्वतः ॥ ३५४ ॥

---

द्वारा भेदघटित स्वस्वामिभाव सम्बन्धकी प्रतीति होती है, वैसे ही 'तत्, त्वम्' ये दोनों पद यद्यपि समानविभक्तिक हैं तो भी 'तस्य त्वं' यह मानकर स्वस्वामिभाव सम्बन्धकी ही प्रतीति मानना उचित है । ऐसा माननेसे अखण्डार्थबोध उक्त वाक्यसे नही हो सकता । इस आक्षेपका उत्तर देते हैं—'न चाऽत्र' इत्यादिसे । 'तत् और त्वम्' इन दो नामोंके सम्बन्धमें भेदार्थक षष्ठी विभक्तिका ही 'नरस्य वस्त्रम्' इत्यादि स्थलकी तरह प्रयोग ठीक नही है, कारण कि नरका वस्त्रके साथ भेद है । अतः भेदार्थक षष्ठीका प्रयोग वहां उचित है । 'तत्त्वमसि' आदि स्थलमें अभेदका ही बोध मानना उचित है । ब्रह्म और आत्माका सर्वथा अभेद ही है, भेद नही है ॥ ३५२ ॥

'न चाऽत्र भेदः' इत्यादि । यदि 'तत्' और 'त्वम्' पदसे अखण्ड एक व्यक्ति विवक्षित है, तो उसमें शब्दप्रवृत्तिनिमित्त धर्म भी नहीं है । स्वप्रवृत्तिनिमित्त धर्मसे रहित अर्थमें उक्त शब्दका प्रयोग ही कैसे होगा ? यद्यपि उक्त शङ्का ठीक है कि शक्तिसे उक्त अर्थमें शब्दप्रयोग नहीं हो सकता, तथापि लक्षणासे शब्दका प्रयोग कर सकते हैं । एक व्यक्तिमें लक्षणासे पदसम्बन्ध हो सकता है । आत्मा और ब्रह्म ये दोनों एक ही व्यक्ति हैं, इसमें कारण यह है कि जैसे ब्रह्मशब्द अपरिछिन्न वस्तुका बोधक है, वैसे ही आत्मशब्द भी अपरिच्छिन्न अर्थका बोधक है । दोनोंमें सार्वात्म्य नही हो सकता, इसलिए दोनों एक व्यक्ति हैं ॥ ३५२ ॥

'प्रत्यक्त्व०' इत्यादि । [ अनिर्वचनीयेभ्यः शरीरेन्द्रियादिभ्यः प्रतीपं सत्त्वेन अञ्चति इति प्रत्यक् । ] शरीरेन्द्रियादि अनिर्वचनीय हैं । उनसे आत्मा प्रतिकूल है अर्थात् 'सत्त्वेन निर्वचनार्ह' है । [ प्रत्यक् चासौ आत्मा च प्रत्यगात्मा । ] प्रत्यगात्माको जैसे प्रत्यक्त्व है वैसे ब्रह्मत्व और अद्वितीयत्व भी स्वतःसिद्ध है और यह भी कारण है कि यदि अद्वितीय ब्रह्म प्रत्यगभिन्न न होगा, तो पराक्त्वेन घटादिके सदृश अनित्य हो जायगा । यही स्पष्ट करते हैं—'द्वौ' इत्यादिसे । दो प्रत्यक्की सम्भावना

आत्मक्रीडश्चाऽऽत्मरतिरिति रत्यन्तरं श्रुतिः ।
वारयेदिति चेत्तर्हि व्यवस्थाऽस्तु श्रुतिद्वये ॥ ७९ ॥
प्रबलारब्धविषयं विज्ञेयमरतेर्वचः ।
इतरद् भ्रान्तिविषयरत्यन्तरनिवारकम् ॥ ८० ॥
विनाऽपि प्रबलारब्धमविवेकभ्रमार्पिताः ।
ये रागास्ते विलीयन्ते विवेकेन न संशयः ॥ ८१ ॥
प्रबलारब्धवेगेन कामुकः सन्प्रजापतिः ।
एकं देहं स्वभोगार्थमसृजन्मिथुनात्मकम् ॥ ८२ ॥
तं द्वेधाऽपातयद्देहमभूतां दम्पती उभौ ।
मनुः पुमान् वधूर्ज्ञेया शतरूपाऽत्र नामतः ॥ ८३ ॥
तयोः सम्भोगतो जाता मनुष्या दम्पती पुनः ।
नानादेहानगृह्णीतां ताभ्यां द्वन्द्वानि जज्ञिरे ॥ ८४ ॥

---

रचना करता है । ऐसे भी कर्मको मैं रोक सकता हूँ, इस प्रकार कहनेवाले तुम्हारी शक्तिको तुम्हीं जानते हो, हम नहीं जानते ॥ ७८ ॥

'आत्मक्रीड०' इत्यादि । 'आत्मक्रीडश्च' यह श्रुति आत्मासे भिन्न पदार्थमें रतिका निषेध करती है, यदि ऐसा कहो, तो दोनों श्रुतियोंमें व्यवस्था समझनी चाहिए ॥ ७९ ॥

'प्रबलारब्धविषयम्' इत्यादि । अरतिका वचन प्रबल प्रारब्ध कर्मके विषयमें है और निषेधवचन भ्रान्तिविषय अनात्मरतिका निवारक है ॥ ८० ॥

'विनाऽपि' इत्यादि । प्रबल प्रारब्धके बिना भी अविवेकप्रयुक्त भ्रमसे जो राग उत्पन्न होते हैं, वे विवेकसे नष्ट हो जाते हैं, इसमें संशय नहीं है ॥ ८१ ॥

'प्रबलारब्धवेगेन' इत्यादि । प्रबल प्रारब्धके वेगसे कामी होकर प्रजापतिने मिथुनात्मक एक देहकी अपने भोगके लिए रचना की ॥ ८२ ॥

'तं द्वेधा' इत्यादि । भोगके अनन्तर अपनी देहके दो टुकड़े करके पातन किया ( गिरा दिया ) वे पति-पत्नी हो गये, उनमें से मनु पुरुष और शतरूपा वधू हुई ॥ ८३ ॥

'तयोः' इत्यादि । उनके भोगसे मनुष्य उत्पन्न हुए, फिर पति-पत्नीने अनेक देह धारण किये । उन देहोंसे सब द्वन्द्व ( जोड़े ) उत्पन्न हुए ॥ ८४ ॥

गवाश्वरासभाजाविप्रमुखा आपिपीलिकम् ।
प्राणिनो मिथुनात्मानो जाताः कर्मानुसारतः ॥ ८५ ॥

सो हेयमीक्षांचक्रे कथं नु माऽऽत्मन एव जनयित्वा सम्भवति हन्त तिरोऽसानीति सा गौरभवदृषभ इतरस्ताꣳ समेवाभवत्ततो गावोऽजायन्त वडवेतराऽभवदश्ववृष इतरो गर्दभीतरा गर्दभ इतरस्ताꣳ समेवाभवत्तत एकशफमजायताजेतराऽभवद्बस्त इतरोऽविरितरा मेष इतरस्ताꣳ समेवाभवत् ततोऽजावयोऽजायन्तैवमेव यदिदं किञ्च मिथुनमा पिपीलिकाभ्यस्तत्सर्वमसृजत ॥ ४ ॥

सोऽवेदहं वाव सृष्टिरस्म्यहꣳ हीदꣳ सर्वमसृक्षीति ततः सृष्टिरभवत्सृष्ट्याꣳ हास्यैतस्यां भवति य एवंवेद ॥ ५ ॥

'गवाश्व०' इत्यादि । गाय, घोड़ा, गधा, बकरा, भेड़ आदिसे लेकर पिपीलिका ( चींटी ) पर्यन्त अपने-अपने कर्मोंके अनुसार मिथुनात्मक ( जोड़े ) प्राणी उत्पन्न हुए ॥ ८५ ॥

श्रुत्यर्थ—'सा उ, ह, इयम्' इस प्रकार पदच्छेद है । उस शतरूपाने, पुत्रीके गमनमें स्मृतिकथित निषेधका स्मरण करके, विचार किया कि यह ऐसा अकृत्य क्यों करता है ? जो मुझको स्वयं ही उत्पन्न करके मेरे साथ भोग करता है । यद्यपि यह निर्लज्ज हो गया है तथापि मैं क्यों न 'तिरोऽसानि' अर्थात् अन्य जातिको धारण करके छिप जाऊँ । यह सोचकर वह गऊ बन गई तब प्रजापति बैल बन गया और उसने उसी प्रकार भोग किया । उससे गउएँ उत्पन्न हुईं । प्रजापतिका अपना कोई कर्म नहीं है । सृज्यमान प्राणियोंके कर्मोंसे प्रेरित होकर ही शतरूपा और मनुकी यह दशा होती रही । फिर वह लज्जित होकर घोड़ी बन गई और प्रजापति घोड़ा बन गया । वह गधी बनी तो प्रजापति गधा बन गया । उनके सम्भोगसे एकखुरवाली तीन जातियाँ अर्थात् घोड़े, खच्चर और गधे उत्पन्न हुए । वह बकरी बनी तो प्रजापति बकरा बन गया । वह भेड़ बनी प्रजापति मेष बन गया, उसके साथ समागम करता ही रहा । उनसे बकरियाँ और भेड़ें उत्पन्न हुईं । इसी प्रकार चींटी तक जितने जोड़े हैं, वे सब इसी प्रकार उत्पन्न हुए ॥ ४ ॥

'सोऽवेदहं' इत्यादि । इस सारे जगत्की रचना करके उस प्रजापतिने विचार किया कि मैं ही सृष्टि हूँ । मेरा रचा हुआ जगत् मुझसे भिन्न नहीं है ।

अथेत्यभ्यमन्थत्स मुखाच्च योनेर्हस्ताभ्यां चाग्निमसृजत तस्मादेत-दुभयमलोमकमन्तरतोऽलोमका हि योनिरन्तरतस्तद्यदिदमाहुरमुं यजामुं

'मैं ही हूँ', क्योंकि यह सब मैंने ही रचा है। चूँकि प्रजापतिने 'मैं सृष्टि हूँ' यह कहा था, इसलिए प्रजापतिका सृष्टि नाम हो गया। प्रजापतिके इस जगत्‌में वह पुरुष प्रजापतिकी ही तरह स्रष्टा होता है जो जगत्‌को अपनी आत्मासे अनन्यभूत ( जुदा ) नहीं समझता है। कौन ? जो इस प्रकार प्रजापतिकी तरह अध्यात्म, अधिभूत और अधिदेव सहित सारे जगत् को 'मैं हूँ' यह समझता है ॥ ५ ॥

'अथेत्य०' इत्यादि। इस प्रकार मिथुनात्मक इस जगत्‌को रचकर ब्राह्मणादि वर्णोंको नियममें रखनेवाले देवताओंकी सृष्टिकी इच्छासे प्रजापतिने अपने मुखमें दोनों हाथ डालकर अच्छी तरहसे मन्थन किया। हाथोंसे मुखका मन्थन करके मुखरूप योनिसे और दोनों हस्तरूप योनियोंसे ब्राह्मण-जातिपर अनुग्रह करनेवाले अग्नि-देवताकी सृष्टि की। चूँकि हस्त और मुख दाहक ( दग्ध करनेवाली ) अग्निकी योनि हैं, इसीलिए हस्त और मुख— ये दोनों लोमवर्जित हैं ( इनमें रोम नहीं होते हैं )। क्या हाथ और मुँह सर्वथा लोमवर्जित हैं ? नहीं, अन्दरसे। यह इन दोनोंका स्त्रीकी योनिके साथ सामान्य ( सादृश्य ) है, क्योंकि स्त्रीकी योनि भी अन्दरसे लोमवर्जित हुआ करती है। वैसे ही ब्राह्मण भी प्रजापतिके मुखसे ही उत्पन्न हुआ; इसलिए एक योनिवाले होनेसे जैसे ज्येष्ठ ( बड़ा भाई ) अनुज ( छोटे भाई ) पर अनुग्रह करता है वैसे ही अग्नि ब्राह्मणपर अनुग्रह करती है। इसीलिए श्रुति स्मृतियोंमें यह प्रसिद्ध है कि ब्राह्मणका अग्नि देवता है और मुख बल है। वैसे ही बलके आश्रय जो दो बाहुएँ हैं, उनसे क्षत्रिय जातिको नियममें रखनेवाले इन्द्र आदि क्षत्रियोंको उत्पन्न किया, इसीलिए श्रुति-स्मृतियोंमें प्रसिद्ध है कि क्षत्रियका इन्द्र देवता है और बाहु वीर्य है। वैसे ही चेष्टाके आश्रय उरुओं ( जंघाओं ) से वैश्य जातिको नियममें रखनेवाले वसु आदि वैश्योंको उत्पन्न किया, इसी-लिए वैश्य कृषि आदिकी चेष्टाओंमें तत्पर रहता है और वसुओंको देवता मानता है। वैसे ही पैरोंसे प्रजापतिने शूद्रको उत्पन्न किया, वह सेवा करमें समर्थ है और पृथ्वी शूद्रका देवता है, यह श्रुति-स्मृतियोंमें

यजेत्येकैकं देवमेतस्यैव सा विसृष्टिरेष उ ह्येव सर्वे देवा अथ यत्किंचेदमार्द्रं तद्रेतसोऽसृजत तदु सोम एतावद्वा इदं सर्वमन्नं चैवान्नादश्च

प्रसिद्ध है। यद्यपि यहां क्षत्रादि देवताओंकी सृष्टि नहीं कही है, तथापि वक्ष्यमाण है, सृष्टिके साकल्यके लिए वक्ष्यमाण सृष्टिका उपसंहार करके भाष्यकारोंने यहींपर क्षत्रादि देवताओंकी सृष्टि भी कह दी है। जिस प्रकार श्रुतिकी ऐसी व्यवस्था है, इसी प्रकार प्रजापति ही सब देवता है, यह अर्थ निश्चित है, क्योंकि सृष्ट ( रचे हुए ) पदार्थ स्रष्टा ( रचने वाले ) से भिन्न नहीं हुआ करते हैं, क्योंकि सब देवताओंकी सृष्टि प्रजापति ही ने की है; इसलिए प्रजापति सर्वदेवस्वरूप है। इस प्रकार प्रकरणार्थकी व्यवस्था होनेपर प्रजापति ही सब देवस्वरूप है, इस अर्थकी स्तुतिके अभिप्रायसे अज्ञानियोंके मतोंकी निन्दाका उपन्यास है, क्योंकि अन्यकी निन्दा अन्यकी स्तुतिके लिए हुआ करती है। कर्म-प्रकरणमें केवल याज्ञिक लोग यागकालमें जो यह वचन कहते हैं उस 'अग्निका यजन कर', 'उस इन्द्रका यजन कर' इत्यादि नाम, शास्त्र, स्तोत्र, कर्म आदिके भेदसे अग्नि आदि एक-एक देवताको भिन्न-भिन्न मानते हुए ऐसा कहते हैं, ऐसा नहीं समझना चाहिए। चूँकि ये सब देवता इस प्रजापतिकी ही सृष्टि हैं; इसलिए यह प्रजापति ही सर्वदेव-स्वरूप है। वह प्रजापति प्राण है। यहांपर कुछ लोग विवाद करते हैं। एक कहते हैं, कि हिरण्यगर्भ परमेश्वर है। दूसरे कहते हैं कि हिरण्यगर्भ संसारी ( जीव ) है, 'इन्द्रं मित्रं वरुणमग्निमाहुः' ( इस प्रजापतिको ही इन्द्र मित्र वरुण और अग्नि कहते हैं ) इस श्रुतिसे 'एष ब्रह्मा एष इन्द्र एष प्रजापतिरेते सर्वे देवाः' ( यही ब्रह्मा है, यही इन्द्र है, यही विराट् और यही सब देवता है ) इस श्रुतिसे 'एतमेके वदन्त्यग्निं मनुमन्ये प्रजापतिम्' ( कोई इसको अग्नि कहते हैं, कोई मनु और कोई प्रजापति कहते हैं ) और 'योऽसावतीन्द्रियो ग्राह्यः सूक्ष्मोऽव्यक्तः सनातनः। सर्वभूतमयोऽचिन्त्यः स एव स्वयमुद्बभौ' ( वह प्रजापति ही सर्वरूप हो गया ) इस स्मृतिसे भी यही प्रतीत होता है कि हिरण्यगर्भ परमात्मा है। अथवा हिरण्यगर्भ संसारी ही है, क्योंकि 'सर्वान् पाप्मन औषत्' ( उस प्रजापतिने सब पाप दग्ध कर दिये ) इस प्रकार श्रुति है, क्योंकि परमात्माके पापके दाहका प्रसङ्ग ही नहीं है। भय, अरति और सम्भोग

सोम एवान्नमग्निरन्नादः सैषा ब्रह्मणोऽतिसृष्टिः । यच्छ्रेयसो देवानसृजताथ यन्मर्त्यः सन्नमृतानसृजत तस्मादतिसृष्टिरतिसृष्ट्यां हास्यैतस्यां भवति य एवं वेद ॥ ६ ॥

---

भी सुने जाते हैं, 'अथ यन्मर्त्यः सन्नमृतानसृजत' ( आप मरनेवाला होकर उसने अमर देवताओंको उत्पन्न किया ) इससे और 'हिरण्यगर्भं पश्यत जायमानं' ( उत्पन्न होनेवाले हिरण्यगर्भको देखो ) इस मन्त्रवर्णसे और कर्मविपाककी प्रक्रियामें 'ब्रह्मा विश्वसृजो धर्मो महानव्यक्तमेव च । उत्तमां सात्त्विकीमेतां गतिमाहुर्मनीषिणः ॥' ( ब्रह्मा, प्रजापति, धर्म, महत्तत्त्व और अव्यक्त—इनको पण्डित लोग उत्तम सात्त्विकी गति कहते हैं ) इस स्मृतिसे भी यही प्रतीत होता है कि हिरण्यगर्भ जीव है। क्या विरुद्ध अर्थोंकी अनुपपत्तिसे वेदमें प्रामाण्यका व्याघात होता है, नहीं, क्योंकि उसकी अन्य कल्पना द्वारा विरोधका हो सकता है। और वह कल्पना उपाधिविशेषके सम्बन्धसे हो सकती है। 'आसीनो दूरं व्रजति शयानो याति सर्वतः । कस्तं मदामदं देवं मदन्यो ज्ञातुमर्हति'। ( वह बैठा रहता है, दूर-दूर भागता है, वह सोया रहता है और सब जगह जाता है, वह देव मदवाला है और मदसे रहित है, उस देवको मेरे बिना ( तत्त्वज्ञानीके बिना ) और कौन जान सकता है ? )। इत्यादि श्रुतियोंसे उपाधियोंके सम्बन्धसे हिरण्यगर्भ संसारी है। परमार्थमें वह संसारी नहीं है; किन्तु स्वयं वह असंसारी परमात्मा ही है। इस प्रकार उपाधिकी दृष्टिसे हिरण्यगर्भ नाना है और स्वरूपकी दृष्टिसे एक है, यही दशा सब जीवोंकी है। उपाधिकी दृष्टिसे वह जीव है, परमार्थसे परमात्मा ही है; क्योंकि 'तत्त्वमसि' ( हे श्वेतकेतो ! तू ब्रह्म है ) ऐसी श्रुति है। हिरण्यगर्भकी उपाधिमें शुद्धिका अतिशय है, इसलिए प्रायः श्रुति-स्मृति-वादोंमें हिरण्यगर्भको परमात्मा ही कहा है। कहीं-कहीं संसारित्व भी दिखलाया है। जीवोंकी तो उपाधियोंमें अशुद्धिकी अधिकता है; इसलिए प्रायः वे संसारी ही कहे जाते हैं। उपाधिमें सब मिथ्या हैं, इस दृष्टिसे तो श्रुति-स्मृति-वादोंमें भी सब जीवोंका परमात्मस्वरूपसे ही वर्णन किया गया है। तार्किकोंने तो वेदके बलका त्याग कर दिया है। कोई कहता है आत्मा है, कोई कहता है नहीं है, कोई कहता है कर्ता है, कोई कहता है अकर्ता है, इस प्रकार परस्पर विरुद्ध तर्क करते हुए उन्होंने

मुखबाहूरुपादेभ्यो वह्नीन्द्रवसुभूमयः।
देवता असृजद्ब्रह्मा चातुर्वर्ण्यनियामिकाः ॥ ८६ ॥

शास्त्रार्थको व्याकुल कर दिया है, इसलिए अर्थका निश्चय दुर्लभ है। जो केवल शास्त्रका अनुसरण करनेवाले शान्तदर्प ( मदरहित ) पुरुष हैं, उनको तो प्रत्यक्ष विषयकी तरह देवता-विषयक शास्त्रार्थका निश्चय ही है। एक ही प्रजापतिका अत्ता ( भोक्ता ), आद्य ( अन्न ) लक्षण भेद विवक्षित है। उनमें से अग्नि अत्ता है, यह पहले कह चुके हैं। सोम अन्न है, यह अब कहा जाता है। इस लोकमें जो ये आर्द्र ( द्रवात्मक—गीली ) वस्तुएँ हैं, उनको प्रजापतिने अपने रेतस् ( बीज ) से उत्पन्न किया है, क्योंकि 'रेतस आपः' ( वीर्यसे जल ) ऐसी श्रुति है। जो द्रवात्मक है, वह सोम है। इसलिए प्रजापतिने अपने वीर्यसे जो आर्द्रवस्तु उत्पन्न की है, वह सोम ही है। सारा जगत् इतना ही है, इससे अधिक नहीं। इतना क्या? अन्न, जो द्रवात्मक होनेसे पुष्टि करनेवाला है और 'अन्नाद अग्नि' जो कि उष्ण और रूक्ष है, इसमें यह अवधारण है। सोम ही अन्न है अर्थात् जो खाया जाता है, वह सोम है। अत्ता ही अग्नि है, ऐसा अर्थके बलसे निश्चय करना चाहिए। अग्नि भी कहीं खाई जावे, तो सोमके पक्ष ही में है। जहां सोमके लिए यज्ञ किया जाता है, वहां सोम ही अग्नि है; अत्ता ( भोक्ता ) होनेसे, इस प्रकार सारे अग्निसोमात्मक जगत्को आत्मरूपसे देखनेवाला विद्वान् किसी दोषसे लिप्त नहीं होता है और प्रजापति होता है। वह यह प्रजापति ब्रह्मकी अतिसृष्टि ( अपनेसे भी अतिशयित ) है। कौन सी वह? कहते हैं जो अपनेसे अधिक श्रेष्ठ देवताओंकी सृष्टि है। इसलिए देवसृष्टि अतिसृष्टि है, किस प्रकार फिर वह आत्मासे अतिशयित सृष्टि है? कहते हैं 'यत्' ( जिस कारणसे ) मर्त्यः सन् ( मरणधर्मा होते हुए ) प्रजापतिने 'अमृत' ( मरणसे रहित ) देवताओंकी कर्म-ज्ञानरूप अग्निसे अपने सब पापोंको दग्ध करके सृष्टि की है। इसलिए यह देवसृष्टि अतिसृष्टि ( उत्कृष्ट ज्ञानका फल ) है। इसलिए इस प्रजापतिकी आत्मभूत अतिसृष्टिको जो जानता है, वह इस अतिसृष्टिमें प्रजापतिकी तरह स्रष्टा होता है ॥ ६ ॥

'मुख०' इत्यादि। मुख, बाहु, उरु, पाद इनसे ब्रह्माने चारों वर्णोंको नियममें रखनेवाले अग्नि, इन्द्र, वसु और भूमि देवताओंकी सृष्टि की ॥ ८६ ॥

तत्रेन्द्रादीन् भिन्नदेवान्मन्यन्ते यागभूमिषु ।
कर्मिणस्तदसज्ज्ञेयं विराडेवाऽखिला इमे ॥ ८७ ॥
अविद्वदधिकारित्वात्कर्मणां भिन्नदेवताः ।
उच्यन्तां कर्मकाण्डेन वस्तुतस्तु न तत्तथा ॥ ८८ ॥
विराजो जीवतामाहुः केचिदन्ये परात्मताम् ।
उभयं युक्तमेवैतद्विवक्षाया विशेषतः ॥ ८९ ॥
सोपाधिकविवक्षायां जीव एव विराड् भवेत् ।
निरुपाधिविवक्षायां परमात्मैव नेतरः ॥ ९० ॥
वयमप्येवमेवेति यद्युच्येत तथाऽस्तु तत् ।
सृष्ट्वा विराड् भोक्तृवर्गं भोग्यमन्नमचीक्लृपत् ॥ ९१ ॥
पूर्वजन्मनि मर्त्यः सन्कृत्वाऽसौ ज्ञानकर्मणी ।
अमृतानसृजद्देवान्यद्यप्येतन्महाद्भुतम् ॥ ९२ ॥
सृष्ट्वाऽखिलमवेत्सृष्टमहमस्म्यखिलं जगत् ।
ईदृशो महिमा ज्ञेयः कृतयोर्ज्ञानकर्मणोः ॥ ९३ ॥

---

'तत्रे०' इत्यादि । कर्मी लोग यज्ञमें इन्द्र आदिको भिन्न-भिन्न देवता समझते हैं, यह सत्य नहीं है, क्योंकि विराट् ही सर्व-देवता है ॥ ८७ ॥

'अविद्व०' इत्यादि । कर्मोंका अधिकारी अज्ञानी है, इसलिए कर्मकाण्ड भिन्न-भिन्न देवता कहता है, वास्तवमें वह ठीक नहीं है ॥ ८८ ॥

'विराजो' इत्यादि । कोई कहते हैं—विराट् जीव है, कोई कहते हैं—वह परमात्मा है, विवक्षाके भेदसे दोनों ही मत युक्त हैं ॥ ८९ ॥

'सोपाधिक०' इत्यादि । सोपाधिक-विवक्षामें विराट् जीव ही है और निरुपाधिककी विवक्षामें विराट् परमात्मा ही है, जीव नहीं है ॥ ९० ॥

'वयमप्ये०' इत्यादि । हम सब भी इसी प्रकारके हैं, ऐसा भी यदि कहा जाय, तो ठीक ही है । विराट्ने भोक्तृवर्गकी सृष्टि करके भोग्य अन्नकी रचना की ॥ ९१ ॥

पूर्वजन्मनि' इत्यादि । पूर्व-जन्ममें मर्त्य होते हुए भी विराट्ने ज्ञान और कर्मके उपार्जन द्वारा अमृत देवताओंकी सृष्टि की यह महान् आश्चर्य है ॥ ९२ ॥

'सृष्ट्वा' इत्यादि । सारे जगत्को उत्पन्न करके मुझसे रचा गया सारा

वर्णितेत्थं प्रयत्नेन ज्ञानकर्मफलोर्जितिः ।
उपासितुः प्रवृत्त्यर्थं निवृत्त्यर्थं मुमुक्षतः ॥ ९४ ॥
सृष्ट्यैश्वर्ये स्वतन्त्रत्वं तत्कामी बहु मन्यते ।
दोषानेव विवेक्यत्र बहूनुत्प्रेक्षते धिया ॥ ९५ ॥
अविद्यापटसंवीतचक्षुषामियदेव हि ।
वैदिकं साधनं ज्ञेयं ज्ञानकर्मस्वभावकम् ॥ ९६ ॥
तच्च कर्त्रादिसापेक्षं विरिञ्च्यन्तफलप्रदम् ।
जन्मादिविक्रियाषट्कयुक्तं सातिशयं जडम् ॥ ९७ ॥
दुःखानि च विचित्राणि सन्त्येतद् बहुजन्मसु ।
अनेकक्लेशयुक्तेन दुर्लभं तपसा विना ॥ ९८ ॥
कथंचित्साधितेऽप्यस्मिन्परानन्दघनं प्रभुम् ।
अन्तर्भाव्य विराट्पिण्डे रश्मातव्यं हि जुगुप्सिने ॥ ९९ ॥

जगत् मैं ही हूँ, इस प्रकार प्रजापतिने जाना । किये गये ज्ञान और कर्मकी ऐसी महिमा समझनी चाहिए ॥ ९३ ॥

'वर्णिते०' इत्यादि । इस प्रकार उपासककी प्रवृत्तिके लिए और मुमुक्षुकी निवृत्तिके लिए ज्ञान और कर्मके फलके उत्कर्षका यत्नसे वर्णन किया गया है ॥ ९४ ॥

'सृष्ट्यैश्वर्ये' इत्यादि । ब्रह्मलोककी कामनावाला पुरुष सृष्टिके ऐश्वर्यमें स्वतन्त्रताका बड़ा आदर करता है; इसलिए वह उपासनामें प्रवृत्त होता है, विवेकी पुरुष अपनी बुद्धिसे विराट्पदमें बहुतसे दोषोंको देखता है ॥ ९५ ॥

'अविद्या०' इत्यादि । अविद्यारूपी वस्त्रसे जिनके नेत्र बँधे हुए हैं, उनके लिए केवल ज्ञान-कर्म-स्वरूप ही वैदिक साधन उपयुक्त है ॥ ९६ ॥

'तच्च' इत्यादि । और वह साधन कर्त्ता आदिकी अपेक्षा रखता है । और विराट्पद-पर्यन्त ही फल देता है । यह विराट्पद जन्म आदि षड्विकारोंसे युक्त, सातिशय और जड़ है ॥ ९७ ॥

'दुःखानि' इत्यादि । बहुत जन्मोंमें इसकी प्राप्तिके लिए अनेक विचित्र दुःख भोगने पड़ते हैं अतः अनेक क्लेशोंसे युक्त तपस्याके बिना यह विराट्पद दुर्लभ भी है ॥ ९८ ॥

'कथञ्चित्' इत्यादि । किसी प्रकार इस पदके सिद्ध होनेपर भी परमानन्द-

न केवलं पिण्डवासस्तादात्म्यं चाऽभिमानिता ।
ततो भयं भक्षणाय पितुर्मुखविदारणात् ॥ १०० ॥
चाण्डालानां च नेयं भीः किन्तु पन्नगजन्मनः ।
को भेदः स्याद्विराड्जन्मन्युरगात्पुत्रभक्षिणः ॥ १०१ ॥
कृच्छ्राद्भये प्रशान्तेऽपि जग्राहाथाऽरतिग्रहः ।
क्रियमाणे प्रतीकारे गर्दभादिशरीरताम् ॥ १०२ ॥
एकयोनौ सकृज्जातः क्लेशं सोढुं न शक्नुयात् ।
अनन्तयोनिष्वसकृज्जायमानस्य का कथा ॥ १०३ ॥
निस्तरेद्विद्यया चेत्किं बकबन्धप्रयासतः ।
अथ विद्यामुपेक्ष्योर्ध्वं किं विद्या प्रार्थयिष्यते ॥ १०४ ॥

---

घन प्रभु परमात्माको जुगुप्सित ( घृणित ) विराट्पिण्डमें छिपाकर रहना पड़ता है ॥ ९९ ॥

'न केवलम्' इत्यादि । न केवल पिण्डमें वास ही होता है, प्रत्युत उस जुगुप्सित देहमें तादात्म्य और अहंताका अभिमान भी होता है, फिर जब विराट्को खानेके लिए पिता हिरण्यगर्भ अपने मुखका विदारण करता है, तो विराट्को भय भी होता है ॥ १०० ॥

'चाण्डालानाम्' इत्यादि । चाण्डालोंको भी यह भय नहीं होता है, क्योंकि चाण्डाल भी अपने पुत्रको नहीं खाता है । सर्पिणी अपने पुत्रोंको खा लेती है, इसलिए सर्पोंको यह भय होता है । ऐसी परिस्थितिमें विराट्के जन्ममें और पुत्रभक्षी सर्पके जन्ममें क्या भेद रह जाता है ? ॥ १०१ ॥

'कृच्छ्रा०' इत्यादि । कष्टसे भयके शान्त होनेपर भी फिर अरतिरूप ग्रहने विराट्को पकड़ लिया । अरतिका प्रतिकार करनेपर गर्दभादि शरीरोंकी प्राप्ति हुई ॥ १०२ ॥

'एकयोनौ' इत्यादि । एक योनिमें एकबार उत्पन्न होकर भी क्लेशोंके सहन करनेमें समर्थ नहीं हो सकता है । फिर अनन्त योनियोंमें जो बारबार जन्मता है, उसके क्लेशोंकी क्या कथा ? ॥ १०३ ॥

'निस्तरे०' इत्यादि । 'सहसिद्धं चतुष्टयम्' इस वचनसे विराट्को ब्रह्मज्ञान अवश्यम्भावी है, उससे सब दुःखोंकी निवृत्ति हो जावेगी, इस प्रकार शङ्का करके

क्लेशेन महतोपास्य बहुयोनिं प्रविश्य च ।
विद्यान्वेषणतः श्रेय इदानीमेव वेदनम् ॥ १०५ ॥
एवं विचार्य बहुशस्तूर्णमेव मुमुक्षति ।
निवृत्तः सर्वबाह्यार्थात्प्रमेयं मातुमर्हति ॥ १०६ ॥
अधिकारी साधितः स्यादेवं फलविचारतः ।
तेन प्रमातुं यद्योग्यं तदिदानीं निरूप्यते ॥ १०७ ॥
ननु शास्त्रं प्रमाणत्वात्प्रमापयतु वस्तु तत् ।
प्रमातुं योग्यता त्वादौ यत्नेन किमितीर्यते ॥ १०८ ॥

---

कहते हैं—जब ब्रह्मविद्यासे ही मुक्ति होती है तब इस बकबन्धप्रयाससे[1] क्या लाभ ? क्योंकि विराट्की प्राप्तिसे जो सुख होनेवाला है, वह भी तो ब्रह्मानन्दका लेश है, इसलिए उपासनासे विराट्पदको प्राप्त होकर फिर ब्रह्मविद्याकी प्रार्थना न करके केवल इसी मनुष्यजन्ममें ब्रह्मविद्याके लिए यत्न करना चाहिए ॥ १०४ ॥

'क्लेशेन' इत्यादि । महान् क्लेशसे उपासना करके और बहुत-सी योनियोंमें प्रवेश करके विद्याके अन्वेषणकी अपेक्षा अभी मनुष्यदेहमें ही विद्याका अन्वेषण करना श्रेष्ठ है ॥ १०५ ॥

'एवम्०' इत्यादि । इस प्रकार बहुत विचार करके शीघ्र ही मुक्त होनेकी इच्छा करता है, सब बाह्य पदार्थोंसे निवृत्त होकर प्रमेय ( अज्ञात आत्मतत्त्वको ) जानना चाहता है ॥ १०६ ॥

'अधिकारी' इत्यादि । इस प्रकार फलके विचारसे अधिकारीकी सिद्धि हो गई, अब उसका ज्ञातव्य जो प्रमेय है, उसका निरूपण किया जाता है ॥ १०७ ॥

'ननु' इत्यादि । शास्त्र प्रमाण है, इसलिए वह भले ही वस्तुका बोधन करे, परन्तु पहले ज्ञानकी योग्यताका यत्नसे क्यों निरूपण किया जाता है ? ॥ १०८ ॥

---

१—बकके बन्धनके लिए कुछ पुरुष उपाय बतलाते हैं कि बकके सिरपर घृत रख देना चाहिए । सूर्यकी गर्मीसे जब घी पिघल कर उसकी आँखोंमें गिरता है, तब वह अन्धा हो जाता है और पकड़ा जा सकता है, परन्तु यह प्रयास व्यर्थ है, क्योंकि जो उसके सिरपर घृत रख सकता है, वह पकड़ भी सकता है ।

न कर्मशास्त्रं यत्नेन कर्मणो मानयोग्यताम् ।
क्वचिद् ब्रूते तथा साऽत्र न वक्तव्येति चेन्न तत् ॥ १०९ ॥
कर्मशास्त्रव्यवहृतिर्लौकिकव्यवहारवत् ।
साध्यसाधनरूपेण प्रसिद्धा न विलक्षणा ॥ ११० ॥
वेदान्तप्रतिपाद्यं तु न साध्यं नाऽपि साधनम् ।
अलौकिकत्वात्पुम्बुद्धिर्नैतत्सम्भावयत्यपि ॥ १११ ॥
सम्भावितः प्रतिज्ञायां पक्षः साध्येत हेतुना ।
इति न्यायेन तन्मेयमादौ सम्भाव्यते श्रुतौ ॥ ११२ ॥
उपादेयस्य मेयस्य वाच्या सम्भावना यथा ।
हेयसंसारहेतुश्च वक्तव्यो यत्नतस्तथा ॥ ११३ ॥
संसाराख्यमहाव्याधेः किं मूलमिति चिन्तिते ।
तद्ध्वस्तये चिकित्सेयं तदा फलवती भवेत् ॥ ११४ ॥

---

'न कर्म०' इत्यादि । कर्ममें मानयोग्यता है, ऐसा कर्म प्रतिपादकशास्त्र कहीं नहीं कहता, इसलिए ब्रह्ममें भी मानयोग्यता नहीं कहनी चाहिए, ऐसा कहें तो यह ठीक नहीं है ॥ १०९ ॥

'कर्मशास्त्र०' इत्यादि । कर्मशास्त्रका व्यवहार लौकिक व्यवहारकी तरह साध्यसाधनरूपसे होता है, विलक्षण नहीं होता, यह प्रसिद्ध है ॥ ११० ॥

'वेदान्त०' इत्यादि । वेदान्तका प्रतिपाद्य तो न साध्य है, न साधन है, क्योंकि अलौकिक होनेसे पुरुषकी बुद्धिमें उसकी सम्भावना ही नहीं हो सकती ॥ १११ ॥

'सम्भावितः' इत्यादि । 'पर्वत वह्निमान् है' इस प्रतिज्ञामें पक्षभूत पर्वतमें सम्भावित वह्नि धूमरूपी हेतुसे सिद्ध की जाती है । इस न्यायसे श्रुतिमें पहले प्रमेयकी सम्भावना कही है ॥ ११२ ॥

'उपादेयस्य' इत्यादि । उपादेय ( ग्रहण करने योग्य ) प्रमेयकी सम्भावना जैसे कहनी पड़ती है, वैसे ही हेय ( त्याग करने योग्य ) संसारका कारण भी यत्नसे कहना चाहिए ॥ ११३ ॥

'संसारा०' इत्यादि । संसाररूप महारोगका मूल क्या है ? ऐसा चिन्तन कर लेनेपर संसारके नाशके लिए की गई चिकित्सा फलवाली हो सकती है ॥ ११४ ॥

अविज्ञातनिदानेन भिषजा यच्चिकित्सितम् ।
तदनर्थकरं यद्वत्प्रकृतेऽप्यवगम्यताम् ॥ ११५ ॥
मायामूलं द्वैतमेतदित्यज्ञाते कथं त्विदम् ।
अद्वैतं बुद्धिमारोहेत्स्यादतोऽन्या तु नैव धीः ॥ ११६ ॥
देहादृष्टक्रियाकर्तृरागाध्यासार्थसप्तकात् ।
द्वारा संसारहेतुः स्यादात्माज्ञानं तु लोकवत् ॥ ११७ ॥
आत्माज्ञानमनर्थानां मूलं लोकेऽपि नेतरत् ।
स्वपराक्रममज्ञात्वा युध्यन्म्रियत एव हि ॥ ११८ ॥
एवं स्वात्मानमज्ञात्वा संसारानर्थमाप्नुयात् ।
अनर्थाज्ञानयोः कार्यकारणत्वं प्रपञ्च्यते ॥ ११९ ॥
जिहासितस्याऽनर्थस्य हेतुः स्यात्सशरीरता ।
न प्रियाप्रियविच्छेदः सशरीरस्य कस्यचित् ॥ १२० ॥

---

'अविज्ञात०' इत्यादि । जो वैद्य निदानको नहीं जानता है, उसकी की हुई चिकित्सा जैसे अनर्थकारी होती है, वैसे ही प्रकृतमें भी समझना चाहिए ॥ ११५ ॥

'माया मूलम्' इत्यादि । इस द्वैतका मूल माया है, यह ज्ञान जबतक न हो जाय, तब तक अद्वैत बुद्धिमें नहीं जम सकता है । अद्वैतके बिना अन्यत्र द्वैतमें तो क्लेश ही है ॥ ११६ ॥

'देहा०' इत्यादि । देह, अदृष्ट, ( धर्माधर्म ) क्रिया, कर्ता, राग, अध्यास, बाह्य पदार्थ—इन सात पदार्थोंके द्वारा आत्माका अज्ञान लोककी तरह संसारका हेतु हो सकता है ॥ ११७ ॥

'आत्मा' इत्यादि । लोकमें भी आत्माका अज्ञान ही अनर्थोंका मूल है, और नहीं है, क्योंकि अपने पराक्रमको न जानकर युद्ध करनेवाला मरता ही है ॥ ११८ ॥

'एवम्' इत्यादि । इस प्रकार अपनी आत्माको न जानकर संसाररूप अनर्थ को प्राप्त होता है । अनर्थ और अज्ञानके कार्य-कारणभावको विस्तारसे कहते हैं ॥ ११९ ॥

'जिहासित०' इत्यादि । त्याग करनेके योग्य जो अनर्थ है, उसका हेतु

धर्माधर्मौ च देहस्य योनिरित्यागमोऽब्रवीत् ।
विहितं प्रतिषिद्धं च कर्म मूलं तयोरपि ॥ १२१ ॥
कर्तुरेव भवेत्कर्म रागद्वेषाच्च कर्तृता ।
शोभनाशोभनाध्यासौ रागद्वेषप्रयोजकौ ॥ १२२ ॥
उक्ताध्यासोऽप्यन्यवस्तुसद्भावात्स्यान्न चाऽन्यथा ।
वस्त्वन्तरस्य सद्भाव आत्माज्ञानेन कल्पितः ॥ १२३ ॥
एवं देहादिवस्त्वन्तसप्तकव्यवधानतः ।
संसारानर्थहेतुः स्यादात्माज्ञानं जगत्सृजत् ॥ १२४ ॥
प्रत्यग्याथात्म्यसंमोहाज्जगत्सदिव भासते ।
प्रत्यग्याथात्म्यसम्बुद्धौ न सत्तन्नाऽसदुच्यते ॥ १२५ ॥

---

सशरीरता ( शरीरधारण ) है, क्योंकि किसी भी शरीरधारीको प्रिय और अप्रिय ( सुख और दुःख ) विच्छेद नहीं होता है ॥ १२० ॥

'धर्माधर्मौ' इत्यादि। धर्म और अधर्म देहके कारण हैं, यह वेदमें कहा है और उन दोनोंका मूल विहित और प्रतिषिद्ध कर्म है, यह भी वेदमें ही कहा है ॥ १२१ ॥

'कर्तुरेव' इत्यादि। कर्त्ता ही कर्म करता है और राग-द्वेषसे कर्त्ता बनता है। रागद्वेषके कारण शोभनाध्यास ( यह अच्छा है ) और अशोभनाध्यास ( यह बुरा है ) होता है ॥ १२२ ॥

'उक्ताध्यासो' इत्यादि। अन्य वस्तुके सद्भावके बिना पूर्वोक्त अध्यास हो नहीं सकता। वह अन्य वस्तुका सद्भाव आत्माके अज्ञानसे कल्पित है ॥ १२३ ॥

'एवम्' इत्यादि। इस प्रकार देहसे लेकर अन्य वस्तुपर्यन्त सात पदार्थोंके व्यवधानसे जगत्को उत्पन्न करता हुआ आत्माका अज्ञान संसाररूप अनर्थका हेतु होता है ॥ १२४ ॥

'प्रत्यग्०' इत्यादि। प्रत्यगात्माके यथार्थस्वरूपके अज्ञानसे जगत् सत्की तरह भासता है। प्रत्यगात्माका यथार्थज्ञान होनेपर जगत् न सत् कहा जाता है और न असत् कहा जाता है ॥ १२५ ॥

अशेषानर्थरूपस्य प्रत्यगज्ञानरूपिणः ।
ध्वस्तौ ध्वस्तिरनर्थानामानन्दश्च समाप्यते ॥ १२६ ॥
निरस्तातिशयानन्दरूपता प्रत्यगात्मनः ।
यो वै भूमा तत्सुखं स्यादित्यादिश्रुतिसम्मता ॥ १२७ ॥
स्वत आनन्दयाथात्म्येऽप्यबोधाद् दुःखसंप्लुतिः ।
स बोधोऽनर्थहेतुत्वान्निर्देष्टव्यश्चिकित्सितुम् ॥ १२८ ॥
अबुद्धमात्मनस्तत्त्वं प्रमातुं योग्यमागमैः ।
निर्देष्टव्यं तदप्यत्र सम्भावयितुमञ्जसा ॥ १२९ ॥
तमबोधं तच्च मेयमव्याकृतगिरा श्रुतिः ।
निरदिक्षच्छ्रुतिः सा तु न्यायेनाऽत्र विचार्यते ॥ १३० ॥

श्रुतिः—तद्धेदं तर्ह्यव्याकृतमासीत्तन्नामरूपाभ्यामेव व्याक्रियत असौ नामाऽयमिदꣳ रूप इति तदिदमप्येतर्हि नामरूपाभ्यामेव व्याक्रियतेऽसौ नामाऽयमिदꣳरूप इति स एष इह प्रविष्ट आनखाग्रेभ्यः ।

---

'अशेषा०' इत्यादि । सकलानर्थरूप इस प्रत्यगात्माके अज्ञानका नाश होनेपर सब अनर्थोंका नाश होता है और पूर्णानन्दकी प्राप्ति होती है ॥ १२६ ॥

'निरस्ताति०' इत्यादि । निरतिशय आनन्दरूपता प्रत्यगात्माका स्वरूप है, यह 'यो वै भूमा तत्सुखम्' ( जो बड़ा है वह सुख है ) इस श्रुतिसे सम्मत है ॥ १२७ ॥

'स्वत' इत्यादि । यद्यपि स्वभावसे आत्माका यथार्थस्वरूप आनन्द है, तथापि अज्ञानसे दुःखका बोध होता है । दुःखका हेतु होनेसे चिकित्सा करनेके लिए पहले उस बोधका निर्देश करना चाहिए ॥ १२८ ॥

'अबुद्ध०' इत्यादि । आत्माका अज्ञातस्वरूप आगमसे जाननेके योग्य है, इसलिए सम्यक् सम्भावनाके लिए उसका भी यहाँ निर्देश करना चाहिए ॥ १२९ ॥

'तमबोधम्' इत्यादि । उस अबोध और उस प्रमेयका अव्याकृतशब्दसे श्रुतिने निर्देश किया है, इसलिए न्यायसे उसका यहां विचार किया जाता है ॥ १३० ॥

'तद्धेदम्' इत्यादि। तत्, ह और इदम् इस प्रकार पदच्छेद है। 'तत्' इस अप्रत्यक्ष ( परोक्ष ) वाचक सर्वनामसे उत्पत्तिसे पहले बीजावस्थ जगत् कहा जाता है, क्योंकि उस कालमें वह परोक्ष था; कारण कि अव्याकृत भावी जगत् भूतकालका सम्बन्धी है। सुखपूर्वक ग्रहणके लिए इतिहासार्थक 'ह' शब्दका प्रयोग है। 'एवं ह तदा आसीत्' ( उस कालमें ऐसा था ) ऐसा कहनेपर जगत्की उस परोक्ष बीजावस्थाको भी सुखपूर्वक जान लेता है जैसे कि 'युधिष्ठिरो ह किल राजासीत्' ऐसा कहनेसे। 'इदम्' शब्दसे व्याकृत नाम-रूपवाला साध्य-साधन-लक्षण यथावर्णित जगत् कहा जाता है। परोक्ष और प्रत्यक्ष अवस्थावाले जगत्के वाचक 'तत्' और 'इदम्' ये दोनों शब्द समानाधिकरण ( एकविभक्त्यन्त ) हैं, इसलिए परोक्ष अवस्थावाले और प्रत्यक्ष अवस्थावाले जगत्की 'वही यह ( प्रत्यक्ष ) है और यही वह अव्याकृत था' इस प्रकार एकता प्रतीत होती है।

ऐसा होनेपर न तो असत्कार्यकी उत्पत्ति होती है और न सत् कार्यका नाश होता है, यह निश्चित हो जाता है। वह एवंभूत अव्याकृत जगत् नाम और रूपसे ही व्याकृत हुआ। 'व्याक्रियत' यह कर्मकर्तृप्रयोग है; इसलिए वह आप ही व्याकृत हो गया अर्थात् सामर्थ्यसे आक्षिप्त नियन्ता, कर्ता, करण, क्रिया आदि निमित्तोंको लेकर ही अत्यन्त स्पष्ट नामरूपविशेषावधारण पर्यन्त व्यक्तिभावको प्राप्त हुआ। 'असौनामा' इस सामान्यवाचक सर्वनामसे नाममात्रका व्यपदेश होता है। अथवा देवदत्त, यज्ञदत्त इत्यादि नाम जिसका है, वह यह असौनामा है। वैसे ही 'इदम्' यह शुक्ल, कृष्णादिका सामान्यरूपसे व्यपदेश है। अथवा यह शुक्ल, यह कृष्ण रूप जिसका है, वह यह इदंरूप है। वह यह अव्याकृत वस्तु एतर्हि अर्थात् इस कालमें भी 'असौनामा अयम् इदंरूपः' इस प्रकार नाम और रूपसे ही व्याकृत होती है।

(१) इससे संसारमें असारत्वका वर्णन होता है।

(२) जहां क्रियाके सौकर्यके सूचनके लिए कर्म आदि कारकोंमें भी कर्ताकी विवक्षा की जाती है, वहां अन्य कारक भी कर्तृसंज्ञाको प्राप्त होते हैं, जैसे 'मुच्यते वत्सः स्वयमेव' ( बछड़ा आपही खुल जाता है )।

(३) हेतुके बिना कार्यकी सिद्धिकी अनुपपत्तिसे नियन्ता, कर्ता, करण और क्रियाका आक्षेप किया जाता है, उनकी अपेक्षा करके ही अव्याकृत जगत् व्याकृत हुआ, यह योजना करनी चाहिए।

जिसके लिए सर्वशास्त्रका[1] आरम्भ है, जिसमें स्वाभाविकी अविद्यासे कर्ता, क्रिया और फलका आरोप किया गया है, जो सारे जगत्का कारण है, जिसके आत्मभूत नाम-रूप, स्वच्छ जलसे फेनरूप मलकी तरह, अव्याकृत होते हुए व्याकृत हुए हैं, और जो उन नामरूपोंसे विलक्षण अर्थात् अपने स्वरूपसे ही नित्य-शुद्ध-बुद्ध-मुक्तस्वभाव है, वह यह परमात्मा आत्मभूत अव्याकृत नामरूपोंका व्याकरण करनेके लिए कर्मफलोंके आश्रय ब्रह्मासे लेकर स्तम्बपर्यन्त अशनायादिमान् देहोंमें प्रवेश कर गया है।

यदि कहो कि अव्याकृत आप ही व्याकृत हुआ यह पहले कह चुके हैं अब यह कैसे कहा जाता है कि पर ही आत्मा अव्याकृतको व्याकृत करके उसमें प्रवेश कर गया, तो यह दोष नहीं है, क्योंकि यहां पर आत्मा भी अव्याकृत जगत्रूपसे विवक्षित है।

आक्षिप्त नियन्ता, कर्ता, क्रिया आदि निमित्तवाला ही अव्याकृत जगत् व्याकृत हुआ है, यह कह चुके हैं और अव्याकृत शब्दका 'इदं' शब्दके साथ सामानाधिकरण्य होनेसे भी यही प्रतीत होता है। जैसे यह व्याकृत जगत् नियन्ता आदि अनेक कारक निमित्तादि विशेषवाला है, वैसे ही प्रत्येक विशेषको न त्यागता हुआ ही वह अव्याकृत हो गया। व्याकृत-अव्याकृत-मात्र तो विशेष है। लोकमें विवक्षासे शब्दप्रयोग देखा जाता है—ग्राम आया है, ग्राम शून्य है। कदाचित् ग्रामशब्दसे निवासस्थानमात्रकी विवक्षा होनेपर ग्राम शून्य है, यह शब्द-प्रयोग होता है, कदाचित् निवासी जनोंकी विवक्षा होनेपर ग्राम आया है, यह शब्द-प्रयोग होता है, कदाचित् दोनोंकी विवक्षासे भी यह शब्द-प्रयोग हुआ करता है—जैसे ग्राममें प्रवेश न करे। वैसे ही यहाँपर भी आत्मा और अनात्माके अभेदकी विवक्षासे इस जगत्के लिए व्याकृत और अव्याकृत शब्दका व्यवहार होता है। वैसे ही यह जगत् उत्पत्तिविनाशात्मक है, अतः उसके लिए केवल जगत्का व्यपदेश

---

१—काण्डद्वयात्मक वेदका आरम्भ आत्माकी प्राप्तिके लिए ही किया गया है। कर्मकाण्ड अपने अर्थके अनुष्ठानसे चित्तशुद्धि द्वारा तत्त्वज्ञानका उपयोगी है और ज्ञानकाण्ड तो साक्षात् ही उसमें उपयोगी है। वही परमात्मा इन देहादिमें प्रवेश कर गया है, इस प्रकार योजना करनी चाहिए।

होता है और 'महानज आत्मा', 'अस्थूलोऽनणुः', 'स एष नेति नेति' इत्यादि केवल आत्माके लिए व्यपदेश है।

शङ्का—जब व्याकर्ता परमात्मासे यह व्याकृत जगत् सर्वतोभावसे सर्वकालमें व्याप्त है, तब यह कल्पना कैसे की जा सकती है कि वह इसमें प्रवेश कर गया है, क्योंकि अप्रविष्ट ( जिसमें प्रवेश न किया गया हो ) देशमें परिच्छिन्न व्यक्ति प्रवेश कर सकता है—जैसे ग्रामादिमें पुरुष प्रवेश करता है। परन्तु आकाश किसी प्रदेशमें प्रवेश नहीं कर सकता, क्योंकि वह नित्य-प्रविष्ट है। यदि कहें कि पाषाण-सर्प आदिकी तरह भिन्न धर्मसे प्रवेश करता है और यह हो भी सकता है—परमात्माने अपने रूपसे जगत्में प्रवेश नही किया, किन्तु उसीमें विद्यमान हो अन्य धर्मसे उत्पन्न हुआ, इसलिए उसने प्रवेश किया, इस प्रकार उपचार किया जाता है; जैसे पाषाणमें सहज ही अन्तःस्थ सर्प और नारिकेलमें जल, तो यह भी कहना युक्त नहीं है, क्योंकि 'तत्सृष्ट्वा तदेवानुप्राविशत्' ( उसकी रचना कर उसीमें उसने प्रवेश किया ) यह श्रुति है। जो स्रष्टा है, वह भावान्तरको प्राप्त हुए बिना ही कार्यकी रचना करके पीछे प्रवेश कर गया यह सुना जाता है—जैसे भोजन करके जाता है, यहां-पर भोजन और गमनरूपी क्रियाओंका पूर्व और अपर कालमें परस्पर विच्छेद है, परन्तु कर्ता दोनोंका एक ही है, वैसे ही यहां भी होगा। यह नहीं हो सकता कि उसीमें विद्यमान भावान्तरसे उत्पन्न हुआ हो।

और अन्य स्थानसे वियुक्त होकर भिन्न स्थानके साथ संयोगरूप प्रवेश निरवयव अपरिच्छिन्नका नहीं देखा गया है।

प्रवेशकी बोधक श्रुति है, इसलिए वह सावयव है, ऐसा भी नहीं कहना चाहिए, क्योंकि 'दिव्यो ह्यमूर्त्तः पुरुषः', 'निष्कलं निष्क्रियम्' इत्यादि श्रुतियाँ हैं और सर्वव्यपदेश्य धर्मविशेषका निषेध करनेवाली श्रुतियोंसे उसके सावयवपनका निषेध किया गया है। प्रतिबिम्बकी तरह प्रवेश है, यह भी नहीं कहना चाहिए, क्योंकि अन्य वस्तुओंसे विप्रकर्ष ( अन्तर ) नहीं है। द्रव्यमें गुणके प्रवेशकी तरह उसका प्रवेश है, यह भी नहीं कहा जा सकता, क्योंकि वह आश्रित नहीं है। गुण नित्य परतन्त्र और आश्रित है; इसलिए द्रव्यमें उसके प्रवेशका उपचार किया जाता है, ब्रह्म तो स्वतन्त्र सुना जाता है; इसलिए उसका प्रवेश उपपन्न नहीं हो सकता। फलमें बीजकी तरह प्रवेश हो, यह भी नहीं कह

सकते, क्योंकि ऐसा कहनेसे सावयत्व, वृद्धि, क्षय, उत्पत्ति और विनाश आदि धर्मोंका प्रसङ्ग हो जायगा। और ब्रह्ममें ऐसे धर्म हैं नहीं, क्योंकि 'अजोऽजरः' इत्यादि श्रुति और न्यायसे विरोध है।

अन्य परिच्छिन्न संसारी ( जीव ) ही यहां प्रविष्ट है, यह नहीं कहना चाहिए, क्योंकि 'सेयं देवतैक्षत' ( इस उस देवताने विचार किया ) यहांसे आरम्भ करके 'नामरूपे व्याकरवाणि' ( मैं नामरूपका व्याकरण करूँ ) इत्यादि श्रुतियोंसे उसी देवताके प्रवेश और व्याकरणकर्तृत्वका श्रवण है। इसी प्रकार 'उसको रचकर आप ही उसमें प्रवेश कर गया। वह इस सीमाका विदारण करके इसके द्वारा प्राप्त हुआ। सब रूपोंको रचकर और नाम रख करके बोलता हुआ स्थित है। तू कुमार है, तू कुमारी है। तू ही वृद्ध हो लाठी लेकर चल रहा है। दो पादवाले पुर बनाये। रूप रूपके प्रति प्रतिरूप हो गया' इत्यादि मन्त्रवर्णोंसे भी यही प्रतीत होता है कि परमात्मासे अन्यका प्रवेश नहीं है। यदि शङ्का हो कि प्रविष्टोंका परस्पर भेद होनेसे परमात्मा अनेक हो जायँगे, तो यह भी नहीं कहना चाहिए, क्योंकि 'एक ही देव बहुत प्रकारसे प्रवेश कर गया है।' 'एक होता हुआ बहुत प्रकारसे विचरता है।' 'तू एक ही अनेकोंमें प्रविष्ट है।' 'एक देव सर्वभूतोंमें गुप्त है' सर्वव्यापक है और सब भूतोंका अन्तरात्मा है' इत्यादि अर्थकी बोधक श्रुतियाँ विद्यमान हैं।

प्रवेश उपपन्न हो सकता है या नहीं, इसका विचार तो अभी दूर रहने दो। परन्तु जो प्रविष्ट है, वह संसारी है और उससे परात्माका अभेद है, अतः परमात्मामें भी संसारित्वकी प्राप्ति होगी, तो यह भी नहीं कहना चाहिए, क्योंकि 'वह अशनाया आदिसे रहित है', इस प्रकार श्रुति कहती है। सुखित्व और दुःखित्वके दर्शनसे वह असंसारी नहीं है, यह नहीं कहना चाहिए, क्योंकि 'वह बाह्य है, लोकदुःखसे लिप्त नहीं होता है', इस प्रकार श्रुति कहती है। प्रत्यक्ष आदिके साथ विरोध होनेसे यह अयुक्त है, यह नहीं कहना चाहिए, क्योंकि प्रत्यक्ष आदि उपाधिरूप आश्रयसे [१]उत्पन्न हुए विशेषको ही विषय करते हैं।

(१) उपाधि—अन्त.करण—का आश्रयण करके उत्पन्न हुए विशेषमें ( चिदाभासमें ) रहनेवाले सुख-दुःखादिको प्रत्यक्षादि विषय करते हैं; इसलिए प्रत्यक्षादि प्रमाण नहीं हैं, किन्तु प्रमाणाभास हैं, अतः उनके साथ आत्माके असंसारित्व-प्रतिपादक वेदका विरोध नहीं है। किंच, प्रत्यक्षादि अनात्माको विषय करते हैं और वेद आत्माको विषय करता है; इसलिए भिन्न विषय होनेसे प्रत्यक्षादिका और वेदका विरोध नहीं है।

'दृष्टिके द्रष्टाको तू नहीं देख सकता', 'अरे विज्ञाताको किससे जान सकता है', 'वह किसीसे ज्ञात नहीं होता सबका ज्ञाता है' इत्यादि श्रुतियोंसे ज्ञान आत्मको विषय नहीं करता है; किन्तु बुद्ध्यादि[1] उपाधिमें जो आत्माकी प्रतिच्छाया है, उसको विषय करता है। 'सुखितोऽहम्' 'दुःखितोऽहम्' इत्यादि प्रत्यक्ष विज्ञान है। 'यह मैं हूँ' इस प्रकार विषयके (देहके) साथ विषयीके (आत्माके) सामानाधिकरण्यका उपचार है और इससे अन्य द्रष्टा नहीं है, इस प्रकार अन्य आत्माका निषेध भी है। ╳

सुख और दुःखके देहके अवयवविशेष्य हैं, इसलिए सुख और दुःख विषयके धर्म हैं। 'आत्माके भोगके लिए'[2] इस प्रकारकी आत्मार्थत्वप्रतिपादक श्रुतिसे यह अयुक्त है, यह नहीं कहना चाहिए, क्योंकि 'जिस अवस्थामें अन्यके सदृश हो' इत्यादि श्रुतिसे अविद्याविषयक आत्मार्थत्वका अङ्गीकार है। 'वह किससे किसको देखे', 'इस आत्मामें किंचित् नाना नहीं है', 'एकत्वदर्शीके लिए मोह क्या और शोक क्या' इत्यादि अर्थवाली श्रुतियोंसे भी विद्याके विषयमें सुख-दुःखका प्रतिषेध होनेसे सुख-दुःख आत्माके धर्म नहीं है। तार्किकोंके समयका[3] (सिद्धान्तका) विरोध होनेसे यह अयुक्त है, यह नहीं कहना चाहिए, क्योंकि युक्तिसे[4] भी आत्माके दुःखित्वकी अनुपपत्ति है, क्योंकि दुःख प्रत्यक्षका विषय है, इसलिए प्रत्यक्षका अविषय आत्मा उस

---

(१) बुद्ध्यादि--उपाधि--में जो आत्मप्रतिच्छाया (आत्माका प्रतिबिम्ब) है, उसको विषय करता है—'सुखितोऽहम्' यह ज्ञान, ऐसी योजना करनी चाहिए।

(२) सुख आत्मामें रहता है, क्योंकि 'आत्मनस्तु कामाय' यह श्रुति सुखके सभी साधन आत्माके लिए हैं, ऐसा कहती है और सुखके साथ रहनेवाला दुःख भी आत्मामें ही है, इसलिए आत्मामें असंसारित्व अयुक्त है, यह अर्थ है। 'आत्मनस्तु कामाय' इत्यादि वाक्य आविद्यक संसारित्वका अनुवाद करके आत्माकी अनतिशय आनन्दरूपताका प्रतिपादक है।

(३) बुद्धि आदि चतुर्दशगुणवान् आत्मा है, यह तार्किकोंका संकेत है, उसके साथ विरोध होनेसे आत्मामें असंसारित्व अयुक्त है, क्योंकि सिद्धान्त तर्कसे अविरुद्ध ही हुआ करता है, यह अर्थ है।

(४) सब तर्कोंका अविरोधी सिद्धान्त होता है या कतिपय तर्कोंका अविरोधी? प्रथम पक्ष तो ठीक नहीं, क्योंकि परस्परके तर्कोंके विरोधसे और वैदिक तर्कोंके साथ विरोध होनेसे तार्किक सिद्धान्तकी भी असिद्धिका प्रसङ्ग है, द्वितीय पक्षमें तो श्रौत तर्कोंके साथ अविरोध होनेसे आत्माका असंसारित्व सिद्धान्त भी सिद्ध हो सकता है।

दुःखका विशेष्य कैसे हो सकता है ? जैसे आकाश शब्दगुणवाला है; वैसे आत्मा दुःखवाला है, यह नहीं कहना चाहिए, क्योंकि एक प्रत्यक्षके विषय नही है, क्योंकि सुखके ग्राहक प्रत्यक्षविषयक ज्ञानसे नित्य अनुमेय आत्माका विषयीकरण नहीं हो सकता है। यदि वह आत्मा प्रत्यक्षका विषय हो जाय, तो आत्माके एक होनेसे विषयी ( द्रष्टा ) के अभावका प्रसङ्ग होगा। यदि कहो कि दीपककी तरह एक ही आत्मा आप ही विषय ( दृश्य ) और आप ही विषयी ( द्रष्टा ) हो जाय, क्या हानि है, तो यह भी नहीं कहना चाहिए, क्योंकि एक कालमें उन दोनोंका असम्भव है और आत्मामें अंश भी नहीं है।

इससे विज्ञानवादी जो विज्ञानमें ग्राह्य-ग्राहकता कहते हैं उसका भी निराकरण हो गया। और अनुमानके विषय दुःख और आत्माके गुणगुणीभावके अनुमानका भी निराकरण हो गया, क्योंकि दुःख नित्य ही प्रत्यक्षका विषय है और रूपादिकोंका समानाधिकरण है। मनके संयोगसे आत्मामें दुःख उत्पन्न

---

( १ ) जैसे प्रत्यक्ष शब्द और अप्रत्यक्ष आकाशका गुणगुणीभाव है, वैसे ही प्रत्यक्ष दुःख और अप्रत्यक्ष आत्माका भी गुणगुणीभाव हो।

( २ ) जहां धर्मधर्मीभाव हुआ करता है, वहां एकज्ञानगम्यत्व हुआ करता है, जैसे 'शुक्लो घटः' यहांपर। प्रकृतमें वह व्यापकीभूत एकज्ञानगम्यत्व व्यावृत्त होता हुआ दुःख और आत्माके भी धर्मधर्मीभावकी व्यावृत्ति करता है शब्द और आकाशका भी गुणगुणीभाव हमको सम्मत नहीं है, क्योंकि शब्द आकाशकी तन्मात्रा ( कारण ) है।

( ३ ) सुखादिकी तरह आत्मा भी यदि प्रत्यक्षका विषय हो, तो एक देहमें दूसरे आत्माके न होनेसे आत्मा ही प्रत्यक्षका विषय होनेसे दृश्य हो गया है, इसलिए द्रष्टाके अभावका प्रसङ्ग होगा।

(४) आत्मा क्रियामें गुण हुआ करता है और कर्म प्रधान हुआ करता है, इसलिए एक ही कालमें एक ही क्रियाके प्रति पूर्णरूपसे आत्मामें कर्तृत्व और कर्मत्व नहीं हो सकते हैं। प्रदीप सावयव है, इसलिए उसमें एक कालमें अंशोंके भेदसे दृश्यत्व और द्रष्टृत्व हो सकता है, आत्मा निरंश है, अतः उसमें यह युक्त नही है।

(५) विज्ञानवादी एक ही कालमें एक ही ज्ञानको ग्राह्य और ग्राहक मानते हैं।

(६) दुःख किसीके आश्रित है, गुण होनेसे, रूपादिकी तरह। इस अनुमानसे दुःखादिके आश्रयकी सिद्धि होनेपर परिशेषसे आत्मा ही उनका आश्रय है, यह शङ्काका आशय है। परस्पर विरोधियोंके गुणगुणीभावका अनुमान नहीं हो सकता और दुःखादि चिदाभास सहित बुद्धिके आश्रित हैं; इसलिए परिशेषकी असिद्धि है।

(७) जिस रूपादिमान् देहमें जिस अङ्गमें दाहच्छेदादि देखे जाते हैं, तज्जन्य दुःखकी उसी अङ्गमें उपलब्धि होती है; इसलिए दुःखादि आत्माके धर्म नहीं है।

होता है, ऐसा माननेपर आत्मामें सावयवत्व, विक्रियावत्त्व और अनित्यत्वका प्रसङ्ग होता है, क्योंकि संयोगी द्रव्यको विकृत किये बिना कोई भी गुण बढ़ता-घटता कहीं नहीं देखा गया है और कोई निरवयव पदार्थ विकृत होता हुआ भी नहीं देखा गया, कहीं भी नित्य अनित्य गुणका आश्रय नहीं देखा गया है, आगमवादी आकाशको नित्य नहीं मानते हैं, अन्य कोई दृष्टान्त नही है। विक्रियमाण होता हुआ भी तत्प्रत्ययकी अनिवृत्तिसे नित्य ही है, यह नहीं कहना चाहिए, क्योंकि अवयवोंके अन्यथाभावके बिना द्रव्यमें विकार नहीं हो सकता है। सावयवत्व होनेपर भी नित्यत्व हो, यह नहीं कहना चाहिए, क्योंकि सावयव द्रव्य अवयवोंके संयोगसे बना है; इसलिए उसका विभाग हो सकता है। वज्र ( हीरा ) आदिमें नहीं देखा जाता, यह नहीं कहना चाहिए, क्योंकि वज्र भी सावयव होनेसे संयोगपूर्वक है, इस प्रकार अनुमान किया जा सकता है, इसलिए आत्मा दुःखादि अनित्य गुणोंका आश्रय नहीं हो सकता है।

परमात्मा तो दुःखी है नहीं और परमात्मासे अन्य कोई है नहीं; इसलिए दुःखीका अभाव होनेपर दुःखकी शान्तिके लिए शास्त्रका आरम्भ अनर्थक होगा, यह नही कहना चाहिए, क्योंकि अविद्यासे आरोपित दुःखित्वभ्रमकी निवृत्तिके लिए शास्त्रका आरम्भ सार्थक है। आत्मामें प्रकृत संख्यापूरणभ्रमकी निवृत्तिकी तरह कल्पित दुःखोंका आत्मामें अङ्गीकार भी है और जल सूर्यादि प्रतिबिम्बकी तरह आत्माका प्रवेश यही है जो व्याकृत हुए कार्य जलमें सूर्यके प्रतिबिम्बकी तरह आत्माकी उपलब्धि होती है। उत्पत्तिसे पहले आत्मा अनुपलब्ध था

(१) आत्मामें मनके संयोगसे दुःख उत्पन्न होता है। तार्किकोंके इस मतके अंगीकार करनेपर मनकी तरह संयोगी होनेसे सावयवत्वादिका प्रसङ्ग होनेसे वह आत्मा ही नहीं हो सकता है।

(२) आकाशके नित्य होनेपर 'आत्मन आकाशः सम्भूतः' इस श्रुतिका विरोध होता है। परमाणु नित्य नहीं है, क्योंकि त्र्यणुकसे इतर अणुकी सत्तामें कोई प्रमाण नहीं है। दिशाका आकाशमें अन्तर्भाव है। 'सर्वे निमेषा जज्ञिरे' इस श्रुतिसे काल उत्पत्तिमान् है। मन भी अन्नमय है, यह श्रुतिमें प्रसिद्ध है, इसलिए कहीं व्यभिचार नहीं है।

(३) यस्मिन्विक्रियमाणे ( जिसमें विकार होनेपर ) तदेवेदम् ( यह वही है ) यह बुद्धि नहीं नष्ट होती है, वह भी नित्य है, इस न्यायसे यह परिणामवादीकी शङ्का है।

(४) आत्मामें कल्पित अदशमत्वकी तरह।

यथा क्षुरः क्षुरधानेऽवहितः स्याद्विश्वंभरो वा विश्वंभरकुलाये तं न

पीछे व्याकृत कार्यकी रचना होनेपर जलादिमें सूर्यादिके प्रतिबिम्बकी तरह बुद्धिके अन्दर उपलभ्यमान होता हुआ कार्यको रचकर उसमें प्रविष्टकी तरह लक्ष्यमाण कहा जाता है, क्योंकि 'यह वही इसमें प्रविष्ट हुआ', 'उसको रचकर उसीमें प्रवेश कर गया', 'वह इस सीमाका विदारण करके इसीके द्वारा प्राप्त हुआ', 'उस इस देवताने विचार किया हन्त मैं इन तीनों देवताओंमें, इस जीवरूप आत्मासे प्रवेश करके' इत्यादि श्रुतियाँ हैं। सर्वव्यापक निरवयवका एक दिग्देशकालसे दूसरे दिग्देशकालकी प्राप्तिरूप प्रवेश कभी युक्त नहीं हो सकता।

पर आत्मासे भिन्न अन्य द्रष्टा नहीं है, क्योंकि 'इससे अन्य द्रष्टा नहीं, इससे अन्य श्रोता नहीं' यह श्रुति है, यह कह चुके हैं। और सृष्टि-प्रवेश-स्थिति-प्रलयके वाक्य उपलब्धि (ज्ञान) के लिए हैं, क्योंकि उपलब्धि पुरुषार्थ है, यह सुना जाता है, क्योंकि 'उसने आत्मा ही को जाना था', 'इसलिए वह सर्व हो गया', 'ब्रह्मज्ञानी परको प्राप्त होता है' 'जो उस पर ब्रह्मको जानता है वह ब्रह्म ही होता है' 'आचार्यवाला पुरुष जानता है' 'उसको उतनी ही देर है' इत्यादि श्रुतियाँ हैं; 'मुझको तत्त्वसे जानकर मुझमें ही प्रवेश कर जाता है', 'वही सब विद्याओंका अग्र्य है उससे अमृतकी प्राप्ति होती है' इत्यादि स्मृतियाँ हैं और भेददर्शनके निषेधसे यह सिद्ध होता है कि सृष्ट्यादि बोधक वाक्योंका आत्माके एकत्वदर्शनमें तात्पर्य है; इसलिए कार्यमें स्थित होनेसे जो उसकी उपलब्धि होती है, वही उपचारसे प्रवेश कहा जाता है।

आ नखाग्रेभ्यः ( नखाग्रपर्यन्त आत्माका चैतन्य उपलब्ध होता है ) वहां किस प्रकार प्रविष्ट हुआ, यह श्रुति कहती है—जैसे लोकमें क्षुरधान ( पेटी ) में ( जिसमें छुरा रखा जाता है, उस नापितके उपस्करोंवाली पेटीको क्षुरधान कहते हैं, उसमें ) अन्दरस्थित—प्रवेश किया हुआ—छूरा जैसे उपलब्ध होता है अथवा जैसे विश्वंभर अग्नि ( विश्वके भरण [ पालन ]से अग्नि विश्वंभर कहलाती है ) अपने कुलाय ( नीड ) काष्ठादिकोंमें स्थित है, यह अनुवृत्तिकी जाती है, क्योंकि वह अग्नि उस काष्ठमें मथन करनेसे उपलब्ध होती है। तात्पर्य यह हैं कि जैसे छूरा क्षुरधानके एक देशमें स्थित है और जैसे अग्नि काष्ठ आदिमें सर्वतोभावसे व्याप्त होकर स्थित है, वैसे ही सामान्यरूपसे और विशेषरूपसे

पश्यन्ति । अकृत्स्नो हि स प्राणन्नेव प्राणो नाम भवति । वदन्वाक्पश्यंश्चक्षुः शृण्वञ्श्रोत्रं मन्वानो मनस्तान्यस्यैतानि कर्मनामान्येव । स

देहको व्याप्त करके आत्मा स्थित है, क्योंकि उस देहमें प्राणनादि क्रिया और दर्शनादि क्रियाओंको करता हुआ वह आत्मा उपलब्ध होता है; इसलिए उस देहमें इस प्रकार प्रविष्ट हुए प्राणनादिक्रियाविशिष्ट आत्माको लोग नहीं देखते हैं—प्राप्त नहीं कर सकते हैं ।

यदि कहो कि 'उसको नहीं देखते हैं' यह अप्राप्तका प्रतिषेध है, क्योंकि दर्शनका प्रकरण नहीं है, तो यह दोष भी नहीं है, क्योंकि सृष्ट्यादिवाक्योंका आत्माकी एकताके ज्ञानमें ही तात्पर्य है । इसलिए दर्शन प्रकृत ही है, क्योंकि 'प्रत्येक रूपके प्रति वह प्रतिरूप हो गया, इसका वह रूप दर्शनके लिए है' इस प्रकार श्रुति है। वहां प्राणनादिक्रियाविशिष्टके दर्शनमें श्रुति हेतु कहती है—चूँकि वह प्राणनादि क्रियासे विशिष्ट है; इसलिए वह अकृत्स्न, असमस्त ( अपूर्ण ) ही है । किस कारणसे वह अकृत्स्न है ? इसपर कहा जाता है—प्राणन क्रिया करता हुआ ही वह प्राण ( प्राण नामवाला ) होता है । प्राणन क्रिया करनेसे ही 'प्राणः प्राणिति', यह कहा जाता है । अन्य क्रिया करता हुआ प्राण ही नहीं कहा जाता, जैसे लावक ( काटनेवाला ) और पाचक ( पकानेवाला ) । इसलिए अन्यक्रियाविशिष्टका अनुपसंहार होनेसे वह अकृत्स्न ही है । वैसे ही बोलता हुआ याने वदनक्रिया करता हुआ वह वाक् कहा जाता है, देखता है, इसलिए वह चक्षु है अर्थात् द्रष्टा है । शृण्वन् ( सुनता है ), इसलिए श्रोत्र है । प्राणन करता हुआ ही प्राण और बोलता हुआ वाक्—इन दोनों हेतुओंसे क्रिया-शक्तिका उद्भव दिखलाया गया है ।

देखनेसे चक्षु और सुननेसे श्रोत्र—इन दोनोंसे विज्ञानशक्तिका उद्भव दिखलाया जाता है, क्योंकि विज्ञानशक्ति नामरूपको ही विषय करती है । श्रोत्र और चक्षु विज्ञानके साधन हैं, विज्ञान नामरूपका साधन है; क्योंकि नामरूपसे भिन्न कोई ज्ञेय पदार्थ ही नहीं है । उन नामरूपोंके ज्ञानमें चक्षु और श्रोत्र करण हैं । नामरूपसे साध्य जो क्रिया है वह प्राणमें रहती है । प्राणमें रहनेवाली उस क्रियाकी अभिव्यक्तिमें वाक् करण है । वैसे ही पाणि, पाद, पायु और उपस्थ भी करण हैं, क्योंकि उन सबके उपलक्षणके लिए वाक् है । समस्त व्याकृत इतना ही है, क्योंकि

योऽत एकैकमुपास्ते न स वेदाकृत्स्नो ह्येषोऽत एकैकेन भवत्यात्मेत्येवो-
पासीतात्र ह्येते सर्वं एकं भवन्ति। तदेतत्पदनीयमस्य सर्वस्य यदयमा-

नाम, रूप और कर्म—ये तीन हैं, इस प्रकार आगे कहा जायगा। मनन करनेसे मन कहलाता है, ज्ञानशक्तिके विकारोंका साधारण करण मन है; परन्तु पुरुष तो मननका कर्ता होनेसे मन कहा जाता है। ये प्राण आदि इस आत्माके कर्मनाम हैं—कर्मजन्य नाम—हैं, वस्तुमात्रको ये विषय नहीं करते हैं; इसलिए ये कृत्स्न आत्मवस्तुके द्योतक नहीं हैं। इस प्रकार यह आत्मा प्राणनादिक्रियासे तत्-तत् क्रियाजनित प्राणनादि नामरूपोंसे व्याकृत होता हुआ—द्योत्यमान ( प्रकाश्यमान ) होता हुआ—भी कृत्स्न नहीं देखा गया है।

जो पुरुष इस प्राणनादिक्रियासमुदायसे एक-एककी—प्राण अथवा चक्षु इस प्रकार विशिष्टकी—अन्यविशिष्टक्रियात्मकका उपसंहार न करके मनसे 'यह आत्मा है' ऐसी उपासना करता है—चिन्तन करता है, वह ब्रह्मको नहीं जानता है। किस हेतुसे? इस हेतुसे कि यह आत्मा इस प्राणनादिक्रिया-समुदायसे अकृत्स्न है—असमस्त है—अपूर्ण है, इसलिए इतरविशिष्ट धर्मोंका उपसंहार न करनेसे एक-एक विशेषणसे यह विभक्त ही है। जबतक यह इस प्रकार जानता है—'मैं देखता हूँ, मैं सुनता हूँ, मैं स्पर्श करता हूँ', इस प्रकार स्वभावप्रवृत्तिविशिष्ट आत्माको जानता है—तबतक भली भाँति कृत्स्न आत्माको नहीं जानता। फिर किस प्रकार देखता हुआ जानता है? यह कहते हैं—'आत्मेत्येव। प्राणनादि जितने विशेषण कहे गये हैं, उन सबको प्राप्त होता है, इसलिए यह आत्मा कहा जाता है। वह उस प्रकार कृत्स्न विशेषोंका उपसंहार करता हुआ कृत्स्न होता है, क्योंकि वस्तुमात्ररूपसे प्राणादि उपाधिविशेषोंकी क्रियासे उत्पन्न हुए विशेषणोंको यह व्याप्त कर देता है। और वैसा आगे कहेंगे—'ध्यान करते हुएकी तरह है, चेष्टा करते हुएकी तरह है'।

इसलिए 'आत्मा' इसी प्रकार उपासना करे, क्योंकि इस प्रकार वह अपने वस्तुरूपसे गृह्यमाण होता हुआ कृत्स्न हो जाता है। किस हेतुसे कृत्स्न हो जाता है? इस प्रकार शङ्का करके कहते हैं—सूर्यमें जलसूर्य-प्रतिबिम्बभेदोंकी तरह इस निरुपाधिक आत्मामें प्राणादि उपाधियोंसे

किये हुए प्राणादिकर्मजनित आदि पूर्वोक्त विशेष एक हो जाते हैं—अभिन्नता-को प्राप्त हो जाते हैं।

'आत्मेत्येवोपासीत' यह अपूर्व विधि नहीं है, क्योंकि पक्षमें प्राप्त है। 'जो साक्षात् प्रत्यक्ष ब्रह्म है', 'वही ब्रह्म विज्ञानमय है' इत्यादि आत्माका प्रतिपादन करनेवाली श्रुतियोंसे आत्मविषयक ज्ञान उत्पन्न हुआ है। वहाँ आत्मस्वरूपके ज्ञानसे ही आत्मविषयक अनात्माभिमानबुद्धि—कारकक्रिया-फलाध्यारोपरूप अविद्या—निवृत्त हो गई है। उसके निवृत्त होनेपर[1] कामादि दोषोंकी अनुपपत्तिसे अनात्मचिन्ताकी प्राप्ति ही नहीं है। परिशेषात् आत्मचिन्ता ही प्राप्त है, इसलिए प्राप्त होनेसे इस पक्षमें उपासनाका विधान नहीं करना चाहिए।

आत्मोपासनाकी प्राप्ति पाक्षिकी है अथवा नित्य है, यह रहने दो, अपूर्वविधि तो हो सकती है, क्योंकि ज्ञान और उपासना एक ही हैं, इसलिए अप्राप्त है। 'न स वेद' इस प्रकार ज्ञानका आरम्भ करके 'आत्मेत्येवोपासीत' यह कहा गया है; इसलिए वेदशब्द और उपासनशब्द एक ही अर्थके वाचक हैं, यह ज्ञात होता है।

स्वरूपका कथन करनेमें पुरुषकी प्रवृत्ति नहीं होती है; इसलिए यह अपूर्वविधि ही है।[2] कर्मविधिके समान होनेसे भी यह अपूर्वविधि ही है—जैसे 'यजेत', 'जुहुयात्' इत्यादि कर्मविधियाँ हैं, वैसे ही 'आत्मेत्येवोपासीत', 'आत्मा वा अरे द्रष्टव्यः' इत्यादि आत्मोपासनविधियाँ हैं, उनसे कुछ भी विशेष

---

१ अविद्याके निवृत्त होनेपर भी रागद्वेषादिका सम्भव होनेसे विधिकी प्रवृत्ति हो सकती है, क्योंकि 'पश्वादिभिश्चाविशेषात्' इस न्यायसे विद्वान् और अविद्वान्‌के व्यवहारमें कोई विशेष नहीं है। विद्वान्‌में राग द्वेषादिकी अनुवृत्तिमात्र है। श्रौत ज्ञानसे पहले भी सब चित्तवृत्तियाँ जन्मसे ही आत्मचैतन्यकी व्यञ्जक हैं; इसलिए आत्मज्ञान पहले ही प्राप्त है। श्रौत ज्ञान होनेपर तो अनात्मा है ही नहीं, ऐसी प्रतीति होनेसे आत्मज्ञानकी नित्य ही प्राप्ति है।

२ स्वभावसे ही सब पुरुषोंकी सब इन्द्रियाँ विषयप्रवण होती हैं; इसलिए वे आत्मज्ञानकी वार्ताको सहन भी नहीं करती हैं, अतः अत्यन्त अप्राप्त होनेसे आत्मज्ञानमें अपूर्व-विधि है, यह भाव है। यद्यपि साधनचतुष्टयसम्पन्न अधिकारीको शाब्द ज्ञान शब्दसे ही सिद्ध है, तथापि यहांपर शाब्द ज्ञान विधेय नहीं है, किन्तु उपासना विधेय है। उपासना मानस कर्म है, वह ज्ञानकी आवृत्तिरूप है; इसलिए उसको ज्ञान भी कहते हैं। उपासना-रूप ज्ञान अप्राप्त है, इसलिए उसकी विधि हो सकती है।

प्रतीत नहीं होता। विज्ञान मानसक्रियारूप है—जैसे 'जिस देवताके लिए हविस् ग्रहण किया हो उसीका मनसे वषट्कार करता हुआ ध्यान करे' इत्यादिसे मानस क्रियाका विधान किया जाता है। वैसे ही 'आत्मेत्येवोपासीत', 'मन्तव्यो निदिध्यासितव्यः' इत्यादिसे ज्ञानरूप क्रियाका ही विधान है। इसलिए हमने कहा कि वेद और उपासन शब्दका एक अर्थ है। तथा भावनाके अंशत्रयकी उपपत्ति होनेसे भी ज्ञान और उपासना एक है—जैसे 'यजेत' ( याग करे ) इस भावनामें क्या ? किससे ? किस प्रकार ? ऐसी भाव्यादिकी आकांक्षाको दूर करनेके लिए तीन अंश प्रतीत होते हैं, वैसे ही 'उपासीत' इस भावनाके विधानमें भी किसकी उपासना करे ? किस साधनसे उपासना करे ? और किस प्रकार उपासना करे ? ऐसी आकांक्षा होनेपर आत्माकी उपासना करे, मनसे करे, त्याग[1], ब्रह्मचर्य, शम, दम, उपरम[2], तितिक्षा आदि इतिकर्तव्यतासे संयुक्त होकर करे इत्यादि तीन अंशोंका शास्त्रसे ही समर्थन[3] किया जाता है।

जैसे सारे ही दर्शपूर्णमास आदि प्रकरणका दर्शपूर्णमासादिविधिके उद्देश्यसे उपयोग है, वैसे ही औपनिषद आत्मोपासनप्रकरणका आत्मोपासनविधिके उद्देश्यत्वसे ही उपयोग है। 'नेति नेति' इत्यादि वाक्योंका उपास्य आत्माके स्वरूप-विशेषके समर्पणसे उपयोग है और फल मोक्ष अथवा अविद्याकी निवृत्ति है।

दूसरे आचार्य कहते हैं—उपासनासे आत्मविषयक विशिष्ट ज्ञानान्तरकी भावना करे, उससे आत्मा ज्ञात होता है और उसीसे अविद्याकी निवृत्ति होती है। वेदवाक्यसे उत्पन्न हुआ जो आत्मविषयक ज्ञान है, उससे न तो आत्मा ज्ञात होता है और न अविद्याकी निवृत्ति होती है। इस अर्थके पोषक वचन भी हैं—'जान कर प्रज्ञा ( ब्रह्माकारवृत्ति ) करे', 'दर्शन करना चाहिए, श्रवण करना चाहिए, मनन करना चाहिए, निदिध्यासन करना चाहिए', 'उसका अन्वेषण करना चाहिए, उसकी जिज्ञासा करनी चाहिए' इत्यादि। परन्तु उनका यह कथन समीचीन नहीं है, क्योंकि कोई दूसरा अर्थ है नहीं। 'आत्मेत्येवोपासीत' यह अपूर्वविधि नहीं है, क्योंकि वाक्यजन्य ज्ञानसे अनात्माका प्रतिषेध करके आत्मस्वरूपके कथनसे अतिरिक्त कोई मानस अथवा बाह्य कर्तव्य ( करने योग्य ) अर्थान्तर है नहीं।

---

१ निषिद्ध काम्य कर्मोका वर्जन। २ नित्य और नैमित्तिक कर्मोका त्याग। ३ 'शान्तो दान्त' इत्यादि।

विधिकी वहांपर सफलता हुआ करती है जहांपर विधिवाक्यके श्रवणमात्रसे उत्पन्न हुए ज्ञानके द्वारा पुरुषकी दूसरी प्रवृत्ति देखी जाती है। जैसे—'दर्शपूर्णमासाभ्यां स्वर्गकामो यजेत' इत्यादिमें। दर्शपूर्णमासविधि-वाक्यसे उत्पन्न हुआ ज्ञान ही दर्शपूर्णमासका अनुष्ठान नहीं है, वह तो अधिकारादिकी अपेक्षाके अनन्तर हुआ करता है। 'नेति नेति' इत्यादि आत्मप्रतिपादक वाक्य द्वारा उत्पन्न हुए ज्ञानसे अतिरिक्त दर्शपूर्णमासादिकी तरह किसी पुरुषव्यापारका सम्भव नहीं है; क्योंकि उस वाक्यसे उत्पन्न हुआ ज्ञान सब व्यापारोंकी निवृत्तिका हेतु है; कारण कि उदासीन ज्ञान प्रवृत्तिजनक नहीं हुआ करता और 'एकमेवाद्वितीयम्', 'तत्त्वमसि' इत्यादि वाक्य अब्रह्मता और अनात्मताके ज्ञानके निवर्तक हैं, उनकी निवृत्ति होनेपर प्रवृत्ति नहीं हो सकती है; क्योंकि विरोध है। वाक्यजनित ज्ञानमात्रसे अब्रह्मता और अनात्मताके ज्ञानकी निवृत्ति नहीं होती, यह नहीं कहना चाहिए, क्योंकि 'तत्त्वमसि' इत्यादि वाक्य आत्माके स्वरूपका निरूपण करनेवाले हैं।

द्रष्टव्यविधिके विषयविशेषके समर्पक ये वाक्य हैं, यह नहीं कहना चाहिए, क्योंकि अर्थान्तर है नहीं, यह उत्तर कह चुके हैं। आत्मवस्तुके स्वरूपके समर्पक 'तत्त्वमसि' आदि वाक्योंसे ही श्रवणकालमें आत्माका दर्शन हो चुका है; इसलिए द्रष्टव्यविधिका अनन्तर करने योग्य अनुष्ठान नहीं है, यह उत्तर कह चुके हैं। विधिके बिना आत्मस्वरूपके कथनमात्रसे आत्मज्ञानमें प्रवृत्ति नहीं हो सकती, यह नहीं कहना चाहिए, क्योंकि आत्मप्रतिपादक वाक्योंके श्रवणसे आत्मविज्ञान उत्पन्न हो चुका है, अब उस कृतका ( कियेका ) क्या करना है? आत्माके श्रवणमें भी प्रवृत्ति न होगी, यह नहीं कहना चाहिए, क्योंकि अनवस्थाका प्रसङ्ग है। जैसे आत्मप्रतिपादक वाक्योंके अर्थश्रवणमें विधिके बिना प्रवृत्त नहीं होता है, वैसे ही विधिवाक्यार्थके श्रवणमें भी विधिके बिना प्रवृत्त नहीं होगा, इसलिए अन्य विधिकी अपेक्षा होगी, वैसे ही उसके अर्थश्रवणमें भी अन्य विधिकी अपेक्षा होगी, इस प्रकार अनवस्थाका प्रसङ्ग है। श्रवणविज्ञानमात्रसे वाक्यजनित आत्मज्ञानकी स्मृतिकी सन्तति ( धारा ) अर्थान्तर है, वही विधेय है, यह नहीं कहना चाहिए, क्योंकि स्मृतिसन्तति अर्थसे ही प्राप्त है। जिस कालमें आत्मप्रतिपादक वाक्यके श्रवणसे आत्म-

विषयक ज्ञान उत्पन्न होता है, उसी कालमें उत्पन्न होता हुआ वह आत्म-विषयक मिथ्या ज्ञानको निवृत्त करता हुआ ही उत्पन्न होता है।

आत्मविषयक मिथ्या ज्ञानकी निवृत्ति होनेपर मिथ्या ज्ञानसे उत्पन्न होनेवाली स्वाभाविक अनात्मवस्तुभेदविषयक स्मृतियाँ नहीं होती हैं। अनर्थताका ज्ञान होनेसे भी। क्योंकि आत्माका ज्ञान होनेपर अनात्मपदार्थ अनर्थरूप प्रतीत होते हैं, कारण कि अनात्म वस्तुमें अनित्यत्व, दुःख, अशुद्धि आदि बहुत-से दोष हैं, आत्मवस्तुमें वे हैं नहीं, इसलिए आत्माका ज्ञान होते ही अनात्मज्ञान-स्मृतियोंके अभावकी प्राप्ति है। परिशेषसे आत्मैकत्वज्ञानकी स्मृतिसन्तति अर्थतः ही प्राप्त है; इसलिए उसकी विधि नहीं हो सकती। और आत्मस्मृति शोक, मोह, भय, आयास आदि दुःखप्रद दोषोंकी निवर्तक है, क्योंकि शोक-मोहादि दोष विपरीत ज्ञानसे उत्पन्न हुआ करते हैं। तथा च 'तत्र को मोहः' इत्यादि श्रुतियाँ इसी अर्थको कहती हैं।

निरोध अर्थान्तर है। वेदवाक्यजनित आत्मज्ञानसे चित्तवृत्तियोंका निरोध अर्थान्तर है और अन्य दर्शनोंमें निरोधकी कर्तव्यता अवगत है; इसलिए चित्त-वृत्तियोंके निरोधकी विधि है, यह नहीं कहना चाहिए, क्योंकि निरोध मोक्षका साधन है; इस प्रकार वेदान्तोंमें ब्रह्मात्मविज्ञानसे अन्य पुरुषार्थका साधन कोई अवगत नहीं है, क्योंकि 'उसने आत्माको ही जाना था', 'उसीसे वह सर्वरूप हो गया', 'ब्रह्मवित् परको प्राप्त होता है', 'जो उस परम ब्रह्मको जानता है, वह ब्रह्म ही है', 'जो इस प्रकार जानता है, वह अभय हो जाता है' इत्यादि सैकड़ो श्रुतियाँ हैं।

निरोधका अन्य कोई साधन नहीं है अर्थात् आत्मज्ञान और उसकी स्मृतिके संतानके सिवा चित्तवृत्तिके निरोधका दूसरा साधन नहीं है, यह निरोधका अङ्गीकार करके कहा गया है, क्योंकि ब्रह्मज्ञानसे अतिरिक्त अन्य कोई मोक्षका साधन है ही नहीं। और आकांक्षाके अभावसे भावनाका अभाव है—जो यह कहा गया है कि जैसे 'यजेत' इत्यादिमें किम्? केन? कथम्? इस प्रकार भावनाकी आकांक्षाके होनेपर फल, साधन, इतिकर्तव्यताओंसे अकांक्षाकी निवृत्तिकी जाती है; वैसे ही आत्मज्ञानकी विधिमें भी हो सकता है, वह समीचीन नहीं है, क्योंकि 'एकमेवाद्वितीयम्', 'तत्त्वमसि' इत्यादि वाक्योंके अर्थज्ञानकालमें ही सब आकांक्षाओंकी निवृत्ति हो जाती है। पुरुष वाक्यार्थज्ञानमें विधिसे प्रेरित

होकर प्रवृत्त होता है, यह नहीं कहना चाहिए, क्योंकि विध्यन्तरकी प्रयुक्तिमें अनवस्था दोष कह चुके हैं और 'एकमेवाद्वितीयं ब्रह्म' इत्यादि वाक्योंमें विधिवाचक पद भी नहीं हैं। आत्मस्वरूपके कथनसे ही उनकी समाप्ति होती है। वस्तुस्वरूपके कथनमात्रसे वेदवाक्योंको अप्रमाणता होगी। जैसे 'सोऽरोदीद्यदरोदीत्तद्रुद्रस्य रुद्रत्वम्' ( वह रोया था, जो वह रोया था वही रुद्रका रुद्रत्व है ) इत्यादिमें वस्तुस्वरूपके कथनमात्रसे जैसे अप्रमाणता है; वैसे ही आत्मार्थ वाक्योंकी भी अप्रमाणता होगी, यह नहीं कहना चाहिए, क्योंकि विशेष है।

वस्तुका कथन अथवा क्रियाका कथन वाक्यके प्रामाण्य और अप्रामाण्यका कारण नहीं है; किन्तु निश्चित फलवाले ज्ञानको उत्पन्न करना उसका कारण है; अतः वह जिसमें है, वह वाक्य प्रमाण है और जिसमें नहीं है, वह अप्रमाण है। किंच, हम आपसे पूछते हैं—आत्मस्वरूपका अन्वाख्यान करनेवाले वाक्योंसे फलवाला निश्चित विज्ञान उत्पन्न होता है या नहीं ? यदि उत्पन्न होता है, तो अप्रामाण्य कैसा ? किंवा अविद्या, शोक, मोह, भय आदि संसारबीज दोषकी निवृत्ति ज्ञानका फल है, यह तुम देखते नहीं हो ? क्या नहीं सुनते हो 'एकत्वदर्शीको मोह और शोक नहीं होते हैं' 'मैं मन्त्रवित् ही हूँ, आत्मवित् नहीं हूँ, इसलिए हे भगवन् ! मैं शोक करता हूँ, आप मुझे शोकके पार कर देवें' इत्यादि सैकड़ों उपनिषद्वाक्योंको ? क्या 'सोऽरोदीत्' इत्यादिमें ऐसा फलवाला निश्चित ज्ञान है ? यदि नहीं है, तो उनकी अप्रमाणता होगी। उनकी अप्रमाणता होनेसे फलवत् निश्चित ज्ञानके उत्पादक वेदान्तवाक्योंकी अप्रमाणता कैसे हो सकती है ? यदि वेदान्तवाक्योंकी अप्रमाणता होगी, तो दर्शपूर्णमासादि-वाक्योंमें भी विश्वास कैसे होगा ?

यदि कहो कि दर्शपूर्णमासादिवाक्य पुरुषकी प्रवृत्तिके ज्ञानके उत्पादक हैं, इसलिए वे प्रमाण हैं, आत्मविज्ञानवाक्योंमें वह है नहीं; तो यह कहना यद्यपि सत्य है, तथापि दोष नहीं है; क्योंकि प्रामाण्यके कारणकी उपपत्ति है। प्रामाण्यका कारण जो पहले कह आये हैं, वही है, अन्य नहीं है। आत्मप्रतिपादक वाक्योंमें जो सर्व-प्रवृत्तिबीजनिरोधक ज्ञानकी उत्पादकता है, वह अलङ्कार है, अप्रामाण्यका कारण नहीं है। जो यह कहा गया है कि 'विज्ञाय प्रज्ञां कुर्वीत' इत्यादि वाक्योंमें वाक्यार्थ-ज्ञानसे अतिरिक्त उपासनार्थत्व है, वह सत्य है, किन्तु अपूर्वविध्यर्थत्व नहीं है,

पक्षमें प्राप्त होनेसे नियमविधि ही है। किस प्रकार फिर उपासनाकी पक्ष-प्राप्ति है, क्योंकि यह कह चुके हैं कि परिशेषसे आत्मज्ञानकी स्मृतिसंतति नित्यप्राप्त है, ठीक है, शरीरारम्भक प्रारब्ध कर्म अवश्य फलप्रद होता है; इसलिए सम्यक् ज्ञानकी प्राप्ति होनेपर भी वाणी, मन और शरीरकी प्रवृत्ति अवश्यम्भाविनी है; क्योंकि छोड़े हुए बाणकी प्रवृत्तिकी तरह लब्धवृत्ति कर्म बलवान् हुआ करता है।

इसलिए पक्षमें ज्ञानप्रवृत्तिकी दुर्बलता प्राप्त है। इस हेतुसे त्याग, वैराग्य आदि साधनोंके अवलम्बनसे आत्मविज्ञानस्मृतिसंतति करनी चाहिए, यह नियमविधि हो सकती है, अपूर्वविधि नहीं; क्योंकि प्राप्त है, यह कह चुके हैं; इसलिए 'विज्ञाय प्रज्ञां कुर्वीत' इत्यादि वाक्य अन्य अर्थका असम्भव होनेसे प्राप्त विज्ञानस्मृतिसंतानकी नियमविधिके निमित्त हैं।

शङ्का—इतिशब्दके प्रयोगसे यह अनात्माकी उपासना है, जैसे 'प्रियमित्येतदुपासीत' इत्यादिमें। अर्थात् जैसे उक्त वाक्यमें प्रियादि गुणकी उपासना नहीं है, किन्तु प्रियादि गुणवाला प्राण उपास्य है, वैसे ही यहां भी इतिपरक आत्मशब्दका प्रयोग होनेसे आत्मगुणवाली अनात्मवस्तु उपास्य है, यह प्रतीत होता है और आत्मोपास्यत्व वाक्यसे यह विलक्षण भी है, क्योंकि आगे कहेंगे—'आत्मानमेव लोकमुपासीत' ( आत्मलोककी ही उपासना करे ) उस वाक्यमें 'आत्मानमेव' इस द्वितीयाके श्रवणसे आत्मा ही उपास्यत्वेन अभिप्रेत है। 'आत्मेत्येवोपासीत' इस वाक्यमें तो द्वितीया नही सुनी जाती है और आत्मशब्दके आगे 'इति' शब्द है; इसलिए आत्मा उपास्य नहीं है, किन्तु आत्मगुणवाला कोई अन्य उपास्य है; यह प्रतीत होता है।

समाधान—नहीं, वाक्यशेषमें आत्मा उपास्य है, यह प्रतीत होता है, इसी वाक्यके शेषमें आत्मा ही उपास्यत्वेन प्रतीत होता है—'वह यह इस सबका पदनीय (प्राप्त करने योग्य) है' 'जो यह अन्तरतर आत्मा है' 'जिसको आत्माने आत्म ही जाना' इत्यादि। प्रविष्टके दर्शनका प्रतिषेध है, इसलिए वह उपास्य नहीं है अर्थात् जिस आत्माका प्रवेश कहा गया है, उसीके दर्शनका 'तं न पश्यन्ति' इससे निषेध किया जाता है; क्योंकि प्रकृतका उपादान है; इसलिए आत्मा उपास्य नहीं है, यह कहना ठीक नहीं है; क्योंकि अकृत्स्नत्व दोष है। दर्शनका निषेध अकृत्स्नत्व दोषके अभिप्रायसे है, आत्माकी उपासनाके निषेधके लिए नहीं है;

**त्मानेन ह्येतत्सर्वं वेद। यथा ह वै पदेनानुविन्देदेवं कीर्तिं श्लोकं विन्दते य एवं वेद ॥ ७ ॥**

क्योंकि प्राणनादिक्रियाविशिष्टत्वेन विशेषण दिया गया है। यदि आत्माकी उपासनामें अभिप्राय न होता, तो प्राणनादि एक-एक क्रियासे विशिष्ट आत्माका 'अकृत्स्नो ह्येषोऽत एकैकेन भवति' ( यह एक-एकसे अकृत्स्न होता है ) यह अकृत्स्नत्वका प्रतिपादक वचन अनर्थक होता; इसलिए अनेक एकोंसे विशिष्ट आत्माके कृत्स्न होनेसे वह उपासना करनेके योग्य ही है, यह सिद्ध हुआ।

श्रुतिमें आत्मशब्दका जो इतिपरक प्रयोग किया गया है वह तो आत्मतत्त्व वास्तवमें आत्मशब्द और आत्मज्ञानका अविषय है, यह बोधन करनेके लिए है; अन्यथा 'आत्मानमुपासीत' ऐसा ही कहते और इस दशामें अर्थतः आत्मामें आत्मशब्द और आत्मप्रत्ययकी अनुज्ञा होती; जो अनिष्ट है; क्योंकि 'नेति नेति' इत्यादि श्रुतियाँ विद्यमान हैं। जो 'आत्मानमेव लोकमुपासीत' यह वाक्यान्तर है, वह तो अनात्माकी उपासनाके प्रसङ्गकी निवृत्तिके लिए है।

अज्ञातत्व समान होनेसे आत्मा और अनात्मा दोनों ही ज्ञातव्य हैं, फिर 'आत्मेत्येवोपासीत' इस वाक्यसे आत्माके ही उपासनमें क्यों यत्न किया जाता है? दूसरेके उपासनमें क्यों नहीं किया जाता? इसपर कहा जाता है—वह यह प्रकृत आत्मा पदनीय—गमनीय ( प्राप्त करने योग्य )—है, अन्य नहीं।

'अस्य सर्वस्य' यह निर्धारणार्थक षष्ठी है, इससे 'इस सबमें' ऐसा अर्थ हुआ जो यह आत्मा अर्थात् जो यह आत्मतत्त्व, यह अर्थ है। क्या इससे ( आत्मतत्त्वसे ) अन्य ज्ञातव्य ही नहीं है? नहीं, ज्ञातव्य तो है? किन्तु उसके ज्ञातव्य होनेपर भी आत्मज्ञानसे भिन्न ज्ञानान्तरकी उसके ज्ञानके लिए अपेक्षा नहीं है, क्योंकि ज्ञात हुए इस आत्मासे अनात्मजातको—अन्य सब अनात्म-पदार्थोंको—जान लेता है। अन्यके ज्ञानसे अन्यका ज्ञान नहीं होता, इस शङ्काका परिहार दुन्दुभ्यादि ग्रन्थसे करेंगे। किस प्रकार फिर यह आत्मा पदनीय है? कहा जाता है—जैसे लोकमें खोये हुए गऊ आदि पशुको पानेकी इच्छावाला पदसे ( गऊ आदिके खुरसे चिह्नित देशको 'पद' कहते हैं, उस पदसे ) अन्वेषण करता हुआ पा लेता है, वैसे ही आत्माका लाभ होनेपर सबका लाभ होता है, यह अर्थ है। आत्माके ज्ञात होनेपर अन्य सबका ज्ञान हो जाता है, इस प्रकारके ज्ञानके प्रकरणमें अप्रकृत

तद्धेदं तर्ह्यविस्पष्टमासीदव्याकृताभिधम् ।
इत्येतस्मिञ्छ्रौतवाक्ये पदार्थस्तावदीर्यते ॥ १३१ ॥

( जिसका प्रकरण नहीं ) लाभ क्यों कहा जाता है ? यदि ऐसा कहो तो, यह कथन ठीक नहीं है, क्योंकि यहांपर ज्ञान और लाभ—इन दोनोंका एक ही अर्थ विवक्षित है; क्योंकि अज्ञान ही आत्माका अलाभ है । इस परिस्थितिमें ज्ञान ही आत्माका लाभ हुआ और वह अनात्मलाभकी तरह अप्राप्तप्राप्तिरूप नहीं है; क्योंकि यहांपर लब्धा और लब्धव्यमें भेद नहीं है ।

जहां आत्माको अनात्मा लब्धव्य होता है, वहाँ आत्मा लब्धा और अनात्मा लब्धव्य होता है और उस अनात्माके अप्राप्त तथा उत्पाद्यादि क्रियासे व्यवहित होनेके कारण कारकविशेषके उपादानसे क्रियाविशेषको उत्पन्न करके वह प्राप्त किया जाता है । वह तो स्वप्नमें पुत्रादिके लाभकी तरह अप्राप्तप्राप्तिरूप तथा अनित्य है, क्योंकि मिथ्याज्ञानसे उत्पन्न हुए काम और क्रियासे वह उत्पन्न होता है । यह आत्मा तो उससे विपरीत है । आत्मा होनेसे ही उत्पाद्यादि क्रियासे व्यवहित नहीं है । यद्यपि वह नित्य लब्धस्वरूप है, तथापि उसमें अविद्यामात्र व्यवधान है । जैसे शुक्तिके गृह्यमाण होनेपर भी विपरीत रजताभासमें जो उसका अग्रहण होता है, उसमें विपरीतज्ञान ही व्यवधान है; इसलिए उसका ज्ञानमात्र ही ग्रहण है, क्योंकि ज्ञान विपरीतज्ञानरूप व्यवधानका नाश कर देता है । इसी प्रकार यहाँ भी आत्माके अलाभमें अविद्यामात्र व्यवधान है; इसलिए विद्यासे उसकी निवृत्ति ही लाभ है, अन्य लाभ कदापि युक्त नहीं है ।

अतः आत्मलाभमें ज्ञानसे भिन्न साधनकी अनर्थकता कहेंगे । इससे निःशङ्क होकर ज्ञान और लाभकी एकार्थताकी विवक्षासे ज्ञानके प्रकरणमें 'अनुविन्देत्' यह कहा गया है; क्योंकि 'विदि' धातुका अर्थ लाभ है । इस गुणके विज्ञानका फल कहते हैं—जिस प्रकार यह आत्मा नामरूपमें प्रवेश करनेसे आत्मा इत्यादि नामरूपोंसे ख्यातिको प्राप्त हुआ और प्राणादि संहतिरूप श्लोकको प्राप्त हुआ, उस प्रकार जो जानता है वह मुमुक्षुओंसे अपेक्षित कीर्ति ( एकताका ज्ञान ) तथा श्लोक ( मुक्ति ) को प्राप्त होता है, यह मुख्य ही फल है ॥ ७ ॥

'तद्धेदम्' इत्यादि । 'तद्धेदम्' इस श्रुतिसे वह यह अविस्पष्ट अव्याकृत था, यह कहा गया है, अतः इसी श्रौत वाक्यमें कथित पहले पदोंके अर्थ कहे जाते हैं ॥ १३१ ॥

अज्ञातात्मावशेषेण लीनं ब्रह्मस्वरूपधृक् ।
तच्छब्देन जगत्प्रोक्तं परोक्षार्थाभिधायिना ॥ १३२ ॥
अव्याकृतस्य जगतो भूतकालाभिसङ्गतेः ।
बुभुत्सुं प्रति पारोक्ष्यात्तच्छब्दस्तत्र युज्यते ॥ १३३ ॥
ऐतिह्यार्थे हशब्दः स्यात्सुखेनाऽर्थावबुद्धये ।
तर्केणोक्तौ धियः क्लेशः परमाण्वनुमानवत् ॥ १३४ ॥
अचिन्त्याः खलु ये भावा न तांस्तर्केण योजयेत् ।
नाऽप्रतिष्ठिततर्केण गम्भीरार्थस्य निश्चयः ॥ १३५ ॥
नामरूपादिविकृतं पराङ्मानेन भासितम् ।
इदंशब्देन निखिलं जगदेतदुदीर्यते ॥ १३६ ॥
सामानाधिकरण्येन तदिदम्पदयोः श्रुतम् ।
कार्यकारणयोरैक्यं व्याकृताव्याकृतात्मनोः ॥ १३७ ॥

---

'अज्ञाता०' इत्यादि । अज्ञात आत्मरूपसे लीन होकर जो जगत् ब्रह्मस्वरूप हो गया है, वह जगत् इस श्रुतिके परोक्षार्थवाचक 'तत्' शब्दसे कहा गया है ॥ १३२ ॥

'अव्याकृतस्य' इत्यादि । अव्याकृत जगत्का भूत कालके साथ सम्बन्ध जिज्ञासुके प्रति परोक्ष है; इससे उसके लिए 'तत्' शब्दका प्रयोग करना उचित ही है ॥ १३३ ॥

'ऐतिह्यार्थे' इत्यादि । 'तत, ह और इदम्', यहाँ 'ह' शब्द इतिहासका वाचक है । इतिहाससे कहा हुआ पदार्थ सुखसे समझा जा सकता है, [ तर्कसे नहीं, क्योंकि ] परमाणुके अनुमानकी तरह तर्कसे कहनेमें बुद्धिको क्लेश होता है ॥ १३४ ॥

'अचिन्त्याः' इत्यादि । अचिन्त्य जो पदार्थ हैं, उनमें तर्कका प्रयोग नहीं करना चाहिए, क्योंकि अप्रतिष्ठित तर्कसे ( पुरुषबुद्धि द्वारा उत्पन्न तर्कसे ) गम्भीर अर्थका निश्चय नहीं हो सकता ॥ १३५ ॥

'नाम०' इत्यादि । 'तद् , ह, इदम्' इस 'इदं' शब्दसे उस सम्पूर्ण जगत्का कथन है, जो नाम और रूप आदिसे विकृत हुआ है तथा पराङ्मानसे ( लौकिक प्रमाणसे ) जिसकी प्रतीति होती है ॥ १३६ ॥

'सामानाधिकरण्येन' इत्यादि । 'तत्' और 'इदम्'—इन दोनों पदोंका

एकस्य जगतोऽवस्थे व्याकृताव्याकृतात्मिके ।
अवस्थयोर्विभेदेऽपि तद्धर्मी नहि भिद्यते ॥ १३८ ॥
बाल्ययौवनभेदेऽपि देवदत्तो न भिद्यते ।
ततो जगदभेदेन सामानाधिकरण्यधीः ॥ १३९ ॥
नामरूपाद्यभिव्यक्तेः प्राक्तनः काल उच्यते ।
तर्हीत्यनेन शब्देन, स कालो लोककल्पितः ॥ १४० ॥
यद्यप्यव्याकृते कालव्यक्तिर्नाऽस्ति तथाऽप्यमी ।
लोकाः प्रलयकालत्वव्यवहारं प्रकुर्वते ॥ १४१ ॥
जगतोऽप्यनभिव्यक्तिरव्याकृतगिरोच्यते ।
न जगत्प्रागवस्थायां व्यक्तं गर्भस्थपुत्रवत् ॥ १४२ ॥
आसीदिति च सत्त्वमधिष्ठानतयोदितम् ।
तथा च भावरूपत्वाज्जगद्व्याकृतिमर्हति ॥ १४३ ॥

---

सामानाधिकरण्य ( एक विभक्ति ) सुना गया है। इसलिए कार्य (व्याकृत) और कारण (अव्याकृत)—इन दोनोंकी एकता सिद्ध होती है ॥ १३७ ॥

'एकस्य' इत्यादि। व्याकृत और अव्याकृत—ये दोनों अवस्थाएँ एक ही जगत्की हैं। यद्यपि इन अवस्थाओंका भेद है, तथापि उनका धर्मी जगत् भिन्न नहीं होता ॥ १३८ ॥

'बाल्य०' इत्यादि। [ क्योंकि ] बाल्य और यौवनका भेद होनेपर भी देवदत्तका भेद नहीं हुआ करता। इसलिए 'तत् और इदम्'—इन दो प्रथमान्त पदोंसे व्याकृत और अव्याकृत जगत्का सामानाधिकरण्य ( अभेद ) ज्ञात हो सकता है ॥ १३९ ॥

'नाम०' इत्यादि। श्रुतिमें उक्त 'तर्हि' इस शब्द द्वारा नाम-रूपकी अभिव्यक्तिसे पूर्व काल कहा जाता है, वह काल लोगों द्वारा कल्पित है ॥ १४० ॥

'यद्यप्य०' इत्यादि। यद्यपि अव्याकृतमें कालकी व्यक्ति नहीं है; तथापि लोग उसके लिए प्रलयकालका व्यवहार करते हैं ॥ १४१ ॥

'जगतो०' इत्यादि। श्रुतिके 'अव्याकृत' शब्दसे जगत्की अनभिव्यक्ति ( प्रकट न होना ) कही जाती है, क्योंकि सृष्टिके पूर्व कालमें गर्भस्थ पुत्रकी तरह जगत् व्यक्त ( प्रकट ) नहीं था ॥ १४२ ॥

'आसीदिति' इत्यादि। श्रुतिके 'आसीत्' इस शब्दसे अधिष्ठानरूप सत्-

अव्याकृतं च वस्त्वेवमवतार्याऽस्य वर्णिताः ।
पदार्था अथ वाक्यार्थो न्यायेनैव निरूप्यते ॥ १४४ ॥
नन्वव्याकृतवस्त्वत्र वाक्यार्थस्तस्य च त्वया ।
प्रमेयत्वं कारणत्वमित्याकारावुभौ मतौ ॥ १४५ ॥
आस्तां कारणताऽऽकारः प्रमेयत्वं निरूपय ।
अज्ञात आत्मा मेयश्चेन्नाज्ञानस्यानिरूपणात् ॥ १४६ ॥
ज्ञानाभावः किमज्ञानं किंवाऽनिर्वाच्यरूपभृत् ।
आद्ये तवाऽपसिद्धान्तो द्वितीये तु न सम्भवः ॥ १४७ ॥
अनिर्वाच्यं किमज्ञानं मीयतेऽथ न मीयते ।
आद्ये मानानिवर्त्यं स्यान्नेतरस्तदसिद्धितः ॥ १४८ ॥
अप्रमेयं तदज्ञानं भासते वा न भासते ।
भानं च किं स्वतःसिद्धमात्मचैतन्यतोऽथवा ॥ १४९ ॥

---

तत्त्वका कथन है, इस परिस्थितिमें भावरूप होनेके कारण जगत्‌की अभिव्यक्ति हो सकती है ॥ १४३ ॥

'अव्याकृतम्' इत्यादि । इस प्रकार अव्याकृत वस्तुका अवतरण देकर इसके पदार्थोंका वर्णन कर दिया । अब न्यायसे वाक्यार्थका निरूपण करते हैं ॥१४४॥

'नन्व०' इत्यादि । इस श्रौत वाक्यका अर्थ अव्याकृत वस्तु है । तुमने उसके प्रमेयत्व और कारणत्व—ये दो आकार माने हैं ॥ १४५ ॥

'आस्ताम्' इत्यादि । भले ही अव्याकृतका कारणत्व आकार रहे। परन्तु उसके प्रमेयत्व आकारका निरूपण करो । यदि तुम कहो कि अज्ञात आत्मा प्रमेय है, तो यह समीचीन नहीं है, क्योंकि अज्ञानका निरूपण ही नहीं हो सकता ॥ १४६ ॥

'ज्ञानाभावः' इत्यादि । [ क्योंकि उसमें प्रश्न होगा कि ] क्या ज्ञानाभाव अज्ञान है ? अथवा अनिर्वचनीयरूप अज्ञान है ? प्रथम पक्षमें तुम्हें अपसिद्धान्त है और द्वितीय पक्षका तो सम्भव ही नहीं है ॥ १४७ ॥

'अनिर्वाच्यम्' इत्यादि । क्या अनिर्वचनीय अज्ञान प्रमाणसे जाना जाता है अथवा नहीं ? प्रमाणसे अज्ञान जाना जाता है, इस प्रथम पक्षमें प्रमाणसे अज्ञानकी निवृत्ति नहीं हो सकती । और प्रमाणसे नहीं जाना जाता, इस दूसरे पक्षमें अज्ञानकी सिद्धि ही नहीं हो सकती ॥ १४८ ॥

'अप्रमेयम्' इत्यादि । किसी भी प्रमाणसे प्रमित न हुआ वह अज्ञान भासता

जडस्य न स्वतो भानमात्माऽप्येतन्न भासयेत् ।
तद्भासनेऽस्य तत्सङ्गादसङ्गत्वं विहन्यते ॥ १५० ॥
विधूताशेषसम्बन्धम् अनन्यानुभवात्मकम् ।
कूटस्थसंविन्मात्रैकं ब्रह्मात्मेति मतं तव ॥ १५१ ॥
स्वतोऽवबुद्धं तद्यस्मान्निरविद्यमतः सदा ।
सङ्गतिर्निरविद्यस्य नाविद्याजनितैर्मलैः ॥ १५२ ॥
नाऽतोऽसङ्गेन भातं तदभातं तु न सिध्यति ।
नैष्फल्याच्च तदज्ञानं नैव कल्प्यं चिदात्मनि ॥ १५३ ॥
अतिरोभूतसंवित्कः सदाऽनस्तमयोदयः ।
निःसामान्यविशेषोऽयं तत्राऽज्ञानेन किं फलम् ॥ १५४ ॥
अत्रोच्यते किमज्ञाने विचारासहतोच्यते ।
किंवा स्वानुभवाभाव आद्यः सिद्धान्त एव मे ॥ १५५ ॥

है या नहीं ? प्रथम पक्षमें अज्ञानका भान स्वतःसिद्ध है अथवा आत्म-चैतन्यसे ? ॥ १४९ ॥

'जड़स्य' इत्यादि । अज्ञान जड़ है, अतः उसका स्वतःभान तो हो नहीं सकता और आत्मा भी उसको भासित नहीं कर सकता, क्योंकि अज्ञानका भासन करनेपर अज्ञानके सङ्गसे आत्माके असङ्गत्वकी हानि होगी ॥ १५० ॥

'विधूता०' इत्यादि । [ क्योंकि ] सब सम्बन्धोंसे रहित अद्वितीय अनुभवरूप कूटस्थ ज्ञानमात्र एक ब्रह्म ही आत्मा है, यह तुम्हारा मत है ॥ १५१ ॥

'स्वतो०' इत्यादि । वह ब्रह्म स्वयंप्रकाश है, इसलिए सदा ही निरविद्य ( अविद्यासे रहित ) है । निरविद्य ब्रह्मका अविद्याजन्य मलोंसे कभी सम्बन्ध हो नहीं सकता ॥ १५२ ॥

'नाऽतो' इत्यादि । इसलिए असङ्ग ब्रह्मसे अज्ञानका भान हो नहीं सकता, भान हुए बिना अज्ञानकी सिद्धि नहीं हो सकती और ब्रह्ममें अज्ञान निष्फल भी है, इसलिए चिदात्मामें अज्ञानकी कल्पना कभी नहीं करनी चाहिए ॥१५३॥

'अति०' इत्यादि । आत्मस्वरूप ज्ञानका कभी तिरोभाव नहीं होता है, न कभी उसका उदय होता है, न अस्त होता है और न उसमें सामान्यविशेषभाव ही है, अतः उस चिदात्मामें अज्ञानसे क्या फल होगा ? ॥ १५४ ॥

'अत्रोच्यते' इत्यादि । इसका उत्तर कहा जाता है—क्या अज्ञानमें

अविचारितसंसिद्धिमविद्यां ब्रूम आत्मनि ।
स्वभावव्यतिरेकाभ्यां ध्वान्तसिद्धेरसम्भवात् ॥ १५६ ॥
न चिदात्मस्वभावः स्यादविद्या जाड्यरूपतः ।
नाऽपि चाऽऽत्मातिरेकेण स्वतः सिध्यति जाड्यतः ॥ १५७ ॥
न द्वितीयो यतः स्वात्मन्यविद्यैषाऽनुभूयते ।
स्वानुभूतिर्न वेद्मीति दृष्टा प्रागैक्यबोधतः ॥ १५८ ॥
विधूताशेषसम्बन्धमित्यादि यदुदीरितम् ।
तत्तथैवाभ्युपेम्यत्र नाऽसङ्गे विवदामहे ॥ १५९ ॥
निरविद्योऽप्यसङ्गोऽयमज्ञातः स्यात्स्वभावतः ।
तमोवृत्तमपेक्ष्यैव न तु वास्तववृत्ततः ॥ १६० ॥

---

विचारासहता ( विचारसे सिद्धिका न होना ) कहते हो या अपने अनुभवका अभाव कहते हो ? प्रथम पक्ष तो मेरा सिद्धान्त ही है ॥ १५५ ॥

'अविचारित०' इत्यादि । क्योंकि हम आत्मामें अविद्याको अविचारसिद्ध ( विचार न करनेसे सिद्ध ) मानते हैं, कारण कि स्वभाव और व्यतिरेकसे आत्मामें अविद्याकी सिद्धि नहीं हो सकती है ॥ १५६ ॥

'न चिदा०' इत्यादि । अविद्या जड़रूप है, इसलिए वह चिदात्माका स्वभाव नहीं हो सकती । आत्माके बिना उसकी स्वतःसिद्धि भी नहीं हो सकती, क्योंकि वह जड़ है ॥ १५७ ॥

'न द्वितीयो' इत्यादि । द्वितीय पक्ष नहीं कह सकते, क्योंकि आत्मामें इस अविद्याका अनुभव होता है, कारण कि एकत्वज्ञानसे पहले 'मै आत्माको नहीं जानता' ऐसा अनुभव देखा गया है ॥ १५८ ॥

'विधूता०' इत्यादि । आत्मामें किसीका भी सम्बन्ध नहीं है, यह जो तुमने कहा उसको मैं वैसा ही स्वीकार करता हूँ, क्योंकि आत्माकी असङ्गतामें हमें विवाद नहीं है ॥ १५९ ॥

'निरविद्यो०' इत्यादि । निरविद्य तथा असङ्ग होता हुआ भी यह आत्मा स्वभावसे ही अज्ञात है । अज्ञानकी वृत्तिकी अपेक्षासे उसको अज्ञात कहते हैं, परमार्थमें अज्ञात नहीं है, क्योंकि वह अज्ञानका साधक है ॥ १६० ॥

यादृग्वस्तुनि मर्यादा न तादृक् स्यात्तमस्यसौ ।
दृश्यते स्वशिरश्छेदो निद्राणेन तमस्विना ॥ १६१ ॥
वस्तुमर्यादया स्वात्मा निरविद्योऽपि सन्नसौ ।
तमोमर्यादया कस्मात्साविद्यो न भविष्यति ॥ १६२ ॥
मर्यादयोर्यदि ज्ञातुं नियामकमिहेच्छसि ।
द्रवकाठिन्ययोस्तर्हि नीरादौ तदुदीर्यताम् ॥ १६३ ॥
तादृक्स्वभावभेदश्चेत्समोऽसौ ब्रह्ममाययोः ।
स्वभाववादापत्तिश्च समानैवाऽऽवयोर्द्वयोः ॥ १६४ ॥
अनुभूत्या समाधानमुभयोरपि तत्समम् ।
एवं च युक्तिहीनत्वं शङ्कितुं च न शक्यते ॥ १६५ ॥
वस्तुस्वभावानुभवावनुसृत्योपपाद्यते ।
यन्मतं युक्तियुक्तं तद्ब्रह्मवादश्च तादृशः ॥ १६६ ॥

'यादृग्वस्तुनि' इत्यादि । वस्तुमें जैसी मर्यादा हुआ करती है, वैसी तममें ( अज्ञानमें ) मर्यादा नहीं है । सोया हुआ तमस्वी पुरुष अपना सिर कटा हुआ देखता है और जागता पुरुष कभी नहीं देखता है ॥ १६१ ॥

'वस्तुमर्यादया' इत्यादि । वस्तुमर्यादासे निरविद्य होता हुआ भी वह आत्मा तमोमर्यादासे साविद्य क्यों नहीं हो सकता है ? ॥ १६२ ॥

'मर्यादयो०' इत्यादि । यदि इन दोनों मर्यादाओंका तुम नियामक जानना चाहते हो, तो जलमें द्रवत्व और पाषाणमें कठिनत्वकी मर्यादाका नियामक बतलाओ ॥ १६३ ॥

'तादृक्०' इत्यादि । यदि कहो कि पृथिवी और पाषाणके स्वभावका भेद ही उस मर्यादाका नियामक है, तो ब्रह्म और मायामें भी यह समाधान समान है । यदि कहो कि तुम्हें स्वभाववादकी आपत्ति होगी, तो जल आदिमें स्वभाववादकी आपत्ति तुम्हें भी तुल्य है, इसलिए यह दोष दोनोंके लिए समान है ॥ १६४ ॥

'अनुभूत्या०' इत्यादि । मर्यादाओंका अनुभव होता है, यह समाधान भी हम दोनोंको तुल्य है । इसलिए युक्ति-हीनताकी शङ्का नहीं हो सकती है ॥ १६५ ॥

'वस्तुस्वभावा०' इत्यादि । वस्तुके स्वभाव और अनुभवका अनुरोध करके

तर्हि स्वभाववादोऽयं कुतो विप्रैर्निषिध्यते ।
धर्माधर्मस्वभावस्य लङ्घनादिति विद्धि भोः ॥ १६७ ॥
स्वभावो लौकिको यद्वद्वैदिकोऽपि तथा यदि ।
चार्वाकेणाऽभ्युपेतः स्यान्नाऽसौ दूष्यस्तथा सति ॥ १६८ ॥
ब्रह्मणो निरविद्यत्वस्वभावस्त्वनुभूयते ।
ज्ञातात्मतत्त्वो जानाति त्रिकालं निरविद्यताम् ॥ १६९ ॥
अविद्यायाः स्वभावश्च ब्रह्मावरणलक्षणः ।
अनुभूयत एवेह प्राकृतैरखिलैर्जनैः ॥ १७० ॥
अत एव न वैफल्यमविद्यायाश्चिदात्मनि ।
अतिरोभूतसंविच्चादिकं तत्त्वविदां दृशा ॥ १७१ ॥
इत्थमात्मा स्वतोऽसङ्गोऽप्यविज्ञातोऽनुभूतितः ।
सिद्धोऽस्याऽर्थस्य दार्ढ्यार्थमनुभूतिः परीक्ष्यते ॥ १७२ ॥

---

जिस मतका उपपादन किया जावे, वह युक्तियुक्त ही होता है। यह ब्रह्मवाद वैसा ही है ॥ १६६ ॥

'तर्हि' इत्यादि । तब स्वभाववादका निषेध ब्राह्मणोंने क्यों किया ? स्वभाव-वादियोंने धर्माधर्मके स्वभावका उलङ्घन किया है, इसलिए ब्राह्मणोंने स्वभाववादका निषेध किया ॥ १६७ ॥

'स्वभावो' इत्यादि । चार्वाकने जैसे लौकिक स्वभावका अङ्गीकार किया है, वैसे ही वैदिक स्वभावका भी यदि अङ्गीकार किया होता, तो ब्राह्मण उसको दूषित न करते ॥ १६८ ॥

'ब्रह्मणो' इत्यादि । ब्रह्मका निरविद्यत्व स्वभाव अनुभवसिद्ध है, क्योंकि आत्मज्ञानी पुरुष तीनों कालोंमें आत्माको निरविद्य जानता है ॥ १६९ ॥

'अविद्यायाः' इत्यादि । और अविद्याका स्वभाव ब्रह्मका आवरण करना है, इसका भी सब अज्ञानियोंको अनुभव है ॥ १६० ॥

'अत एव' इत्यादि । इसीलिए चिदात्मामें अविद्याकी निष्फलता नहीं है। तत्त्वज्ञानियोंकी दृष्टिसे आत्मस्वरूप-ज्ञानका कभी तिरोभाव नहीं होता है ॥ १७१ ॥

'इत्थमात्मा' इत्यादि । इस प्रकार स्वतः असङ्ग होता हुआ भी आत्मा

नन्वकैषाऽनुभूतिः स्याद्याऽविद्यायाः प्रसाधिका ।
किं मानजन्या धीवृत्तिश्चिदात्मा वाऽथ चेतरः ॥ १७३ ॥
नाऽद्यो नामाद्यभिव्यक्तेः प्राग्धीवृत्तेरसम्भवात् ।
ऊर्ध्वं च मानहेयत्वान्न मानेन प्रमीयते ॥ १७४ ॥
किञ्च मात्राद्युपादाने कथं मानं प्रवर्त्तते ।
अव्याकृतैकदेशत्वाच्चाऽविद्यायां कुतो मितिः ॥ १७५ ॥
अव्याकृतमविज्ञातं प्रामाणाविषयं विदुः ।
प्रमाणानभिसम्बद्धं प्रमाणाच्चेति साहसम् ॥ १७६ ॥
प्रमात्रादिनिषेधेन यदव्याकृतमुच्यते ।
तस्य मानाभिसम्बन्धो न बालेनाऽपि शङ्क्यते ॥ १७७ ॥

---

अज्ञानियोंके अनुभवसे अज्ञात है, यह अर्थ सिद्ध हो गया । इस अर्थकी दृढ़ताके लिए अनुभवकी परीक्षा की जाती है ॥ १७२ ॥

'ननु' इत्यादि । वह कौन-सा अनुभव है ? जो अविद्याको सिद्ध करने-वाला है । क्या प्रमाणजन्य बुद्धिवृत्ति है अथवा चिदात्मा है ? अथवा कोई और ही है ॥ १७३ ॥

'नाऽद्यो' इत्यादि । प्रथम पक्ष तो कह नहीं सकते, क्योंकि नाम-रूपकी अभिव्यक्तिसे पहले बुद्धिवृत्तिकी अभिव्यक्ति नहीं हो सकती है । नामरूपकी अभि-व्यक्तिके अनन्तर प्रमाणसे तो अज्ञानका नाश होता है, अतः प्रमाणसे अज्ञानका ज्ञान नहीं हो सकता ॥ १७४ ॥

'किञ्च' इत्यादि । किञ्च, प्रमाता, प्रमाण और प्रमेय—इनका उपादान करण जो अज्ञान है, उसमें प्रमाण कैसे प्रवृत्त हो सकता है । अविद्या तो अव्याकृतका एक देश है उसका प्रमाणसे ज्ञान कैसे हो सकता है ? क्योंकि अव्याकृतकालमें प्रमाण उत्पन्न ही नहीं हुआ था ॥ १७५ ॥

'अव्याकृत०' इत्यादि । अव्याकृत उसको कहते हैं जो अज्ञात होकर—प्रमाणका विषय न होवे, अतः प्रमाणसे असम्बद्ध अज्ञानका प्रमाणसे ज्ञान होता है, यह कहना साहस है ॥ १७६ ॥

'प्रमात्रादि०' इत्यादि । प्रमाता, प्रमाण और प्रमेय—इनके निषेधसे ही तो वह अव्याकृत कहा जाता है । उस अव्याकृतमें प्रमाणके सम्बन्धकी शङ्का बालकको भी नहीं हो सकती ॥ १७७ ॥

तद्धेदमित्यनेनाऽपि वाक्येनाऽव्याकृतं नहि ।
प्रमीयते, किन्तु तत्त्वबोधायैतदनूद्यते ॥ १७८ ॥
न द्वितीयश्चिदात्माऽयमविकारी न साधयेत् ।
न तृतीयो बुद्धिचिद्भ्यां को वाऽन्योऽनुभवो भवेत् ॥ १७९ ॥
अत्रोच्यते चिदात्माऽयमविकार्यपि भासयेत् ।
न विक्रियन्ते सूर्याद्या जगतोऽस्याऽवभासने ॥ १८० ॥
स्वरूपसत्तामात्रेण योऽन्यस्योपकरोत्यसौ ।
न विक्रियत एवाऽत्र प्रयत्नानुपयोगतः ॥ १८१ ॥
यथा प्रमाप्रमाभासरागादीनामशेषतः ।
स्वार्थानन्यप्रमाणात्स्यात्प्रसिद्धिस्तमसस्तथा ॥ १८२ ॥

---

'तद्धेदम्' इत्यादि । 'तद्धेदम्' इस श्रौतवाक्यरूप प्रमाणसे भी अव्याकृतका ज्ञान नहीं होता, क्योंकि 'तद्धेदम्' यह वाक्य अज्ञानमें प्रमाण नहीं है, किन्तु तत्त्वबोधके लिए अज्ञानीके अनुभवसिद्ध अज्ञानका अनुवाद करता है ॥ १७८ ॥

'न द्वितीय०' इत्यादि । द्वितीय पक्ष भी समीचीन नहीं है, क्योंकि यह चिदात्मा अविकारी ( असङ्ग ) है, इसलिए अज्ञानको सिद्ध नहीं कर सकता । तृतीय पक्ष भी समीचीन नहीं है, क्योंकि बुद्धिवृत्ति और चिदात्मा—इन दोनोंको छोड़कर तृतीय कोई अनुभव ही नहीं है ॥ १७९ ॥

'अत्रोच्यते' इत्यादि । यहां कहा जाता है—यह चिदात्मा अविकारी होता हुआ भी अज्ञानका प्रकाश कर सकता है, क्योंकि इस जगत्का प्रकाश करनेमें सूर्य, चन्द्र आदिमें कोई विकार ( परिणाम ) नहीं होता है ॥ १८० ॥

'स्वरूपसत्ता०' इत्यादि । स्वरूपसत्तामात्रसे जो अन्यका उपकार करता है, उसमें विकार नहीं ही आता है, क्योंकि उसमें यत्नका उपयोग नहीं है, [ इसी अर्थमें चन्द्र और सूर्यका दृष्टान्त है ] ॥ १८१ ॥

'यथा' इत्यादि । जैसे प्रमा, प्रमाभास और राग आदिकी सिद्धि पूर्ण रीतिसे स्वार्थ ( स्वतन्त्र ) अनन्य ( अन्यके अनधीन ) प्रमाण ( स्वतःसिद्ध ) साक्षीसे होती है, वैसे ही अज्ञानकी भी सिद्धि साक्षीसे होती है ॥ १८२ ॥

न मानानि स्वतो भान्ति जडत्वान्न परस्परम् ।
भासयन्ति पृथक्कालवर्त्तित्वाद्भान्त्यतोऽन्यतः ॥ १८३ ॥
संदेहमिथ्याज्ञानाख्यौ प्रमाभासौ न मानतः ।
भातो माननिवर्त्त्यत्वादतोऽन्यद्भासकं तयोः ॥ १८४ ॥
धीवृत्तिरूपा रागाद्याः प्रमीयन्ते न मानतः ।
वृत्तिद्वयस्य युगपदभावाद्भान्त्यतोऽन्यतः ॥ १८५ ॥
तच्चाऽन्यत्स्वार्थमेव स्यान्नो चेन्मेयत्वमापतेत् ।
मेयत्वे चाऽनवस्था स्यादतः स्वार्थमनन्यगम् ॥ १८६ ॥
तमसो मानमेयत्वं दूषितं पूर्वपक्षिणा ।
भाति चेत्तचतस्तस्मात्साक्षिणैव विभाति तत् ॥ १८७ ॥
तस्मादात्मानमाश्रित्य स्वतः सिद्धमनन्यगम् ।
भावाभावात्मकं विश्वं सर्वमेतत्प्रसिध्यति ॥ १८८ ॥

'न मानानि' इत्यादि । प्रमाण स्वतःप्रकाश नहीं हैं, क्योंकि वे जड़ हैं, भिन्न-भिन्न कालमें रहनेवाले हैं, इसलिए उनका परस्परसे भी प्रकाश नहीं होता है, किन्तु अन्यसे ही प्रकाश होता है, वह अन्य साक्षी है ॥ १८३ ॥

'सन्देहमिथ्या०' इत्यादि । सन्देह और मिथ्याज्ञान रूप प्रमाभास भी प्रमाणसे नहीं प्रतीत होते हैं, क्योंकि प्रमाणसे उनकी निवृत्ति होती है, इसलिए उन दोनोंका भासक भी अन्य ही है, वह अन्य साक्षी है ॥ १८४ ॥

'धीवृत्तिरूपा' इत्यादि । बुद्धिवृत्तिरूप रागादि भी प्रमाणसे नहीं प्रतीत होते हैं, क्योंकि दो वृत्तियाँ एक कालमें नहीं हो सकतीं, इसलिए रागादि भी अन्यसे भासते हैं, वह अन्य साक्षी है ॥ १८५ ॥

'तच्चाऽन्यत्' इत्यादि । वह अन्य स्वतन्त्र ही है। यदि स्वतन्त्र न होता, तो वह भी प्रमेय होता । तथा उसके प्रमेय होनेसे अनवस्था हो जाती, इसलिए वह अनन्यग ( अन्य प्रमाका अविषय ) साक्षी स्वतन्त्र है ॥ १८६ ॥

'तमसो' इत्यादि । अज्ञान प्रमाणोंका प्रमेय है, इसमें पूर्वपक्षीने ही दूषण कह दिया है, प्रमेय न होते हुए भी अज्ञान प्रतीत होता है, इसलिए साक्षीसे ही उसका भान होता है ॥ १८७ ॥

'तस्मात्' इत्यादि । इसलिए ज्ञानस्वरूप स्वतःसिद्ध आत्मामें आश्रित होकर यह भावाभावरूप सकल विश्व प्रसिद्ध होता है ॥ १८८ ॥

नहि संविदनारूढः प्रमात्रादिः प्रसिध्यति ।
संविन्मात्रैकयाथात्म्यात्प्रमात्रादेरनात्मनः ॥ १८९ ॥
प्रमात्रादिवियुक्तैषा संवित्कुत्राऽनुभूयते ।
इति चेत्, सुप्तिकाले सा विस्पष्टमवभासते ॥ १९० ॥
प्रत्यक्षकुम्भवत्साक्षात्सुषुप्तेऽनन्यबोधनम् ।
आत्मा ह्यात्मानमैकात्म्यादात्मना वेत्त्यकारकः ॥ १९१ ॥
न चाऽवस्थान्तरेऽप्यात्मा न विविक्तोऽनुभूयते ।
अज्ञानसंशयादीनां प्रबुद्धेनाऽनवेक्षणात् ॥ १९२ ॥
प्रत्यक्प्रवणया दृष्ट्या जाग्रत्स्वप्नसुषुप्तिषु ।
नैवाऽज्ञानं मृषाज्ञानं संशयज्ञानमीक्ष्यते ॥ १९३ ॥
पराक्प्रवणया दृष्ट्या विमूढो मोहमात्मनि ।
खकाष्ण्यवत्कल्पयतु विद्वद्दृष्टेः किमागतम् ॥ १९४ ॥

---

'नहि' इत्यादि । ज्ञानमें आरूढ़ हुए बिना प्रमाता आदि प्रसिद्ध नहीं हो सकते, क्योंकि अनात्मा प्रमाता आदि सकल जगत्का यथार्थस्वरूप ज्ञान ही है ॥ १८९ ॥

'प्रमात्रा०' इत्यादि । प्रमाता आदिसे रहित ज्ञान कहाँ प्रतीत होता है ? यदि ऐसा कहो, तो इसका उत्तर सुनिए, वह सुषुप्तिकालमें स्पष्ट प्रतीत होता है ॥१९०॥

'प्रत्यक्ष०' इत्यादि । प्रत्यक्ष कुम्भकी तरह सुषुप्ति अवस्थामें ज्ञानस्वरूप आत्मा ही आत्माको साक्षात् जानता है । इसमें कर्तृकर्मभावरूप दोष नहीं है, क्योंकि वास्तवमें वह ज्ञानका न कर्त्ता है और न कर्म है, किन्तु ज्ञानस्वरूप ही है । इसमें हेतु है—'ऐकात्म्यात्', ( सुषुप्ति अवस्थामें अपनी महिमामें स्थित स्वयं ही प्रतीत होता है ) यह भाव है ॥ १९१ ॥

'न चा०' इत्यादि । अवस्थान्तरमें भी शुद्ध आत्मा नहीं प्रतीत होता है, यह नहीं कहना चाहिए, क्योंकि तत्त्वज्ञानीको आत्मामें अज्ञान, संशय आदि नहीं दिखाई देते हैं ॥ १९२ ॥

'प्रत्यक्०' इत्यादि । प्रत्यक्प्रवण दृष्टिसे ( अन्तर्मुख दृष्टिसे ) जाग्रत्, स्वप्न, सुषुप्ति—इन तीनों अवस्थाओंमें अज्ञान, मिथ्याज्ञान और संशयज्ञान नहीं देखा जाता है ॥ १९३ ॥

'पराक्०' इत्यादि । अज्ञानी अपनी पराक्प्रवण ( बहिर्मुख ) दृष्टिसे आत्मामें

विदुषोऽविदुषश्चाऽपि सुप्तावज्ञानमात्मनि ।
अस्त्युत्थाने परामर्शादिति चेत्, नैतदिष्यते ॥ १९५ ॥
न सुषुप्तगमोहस्य नाऽज्ञासिषमिति स्मृतिः ।
अनतीतात्मगत्वेन मोहेऽस्मिन्स्मृत्यसम्भवात् ॥ १९६ ॥
न भूतकालस्पृक् प्रत्यङ् न चाऽऽगामिस्पृगिष्यते ।
अन्यथा वर्त्तमानेऽस्मिन्काले प्रत्यङ् न सम्भवेत् ॥ १९७ ॥
क्वाऽपि प्रत्यक्षविज्ञानान्नात्मतत्त्वं[1] समीक्ष्यते ।
नाऽनुमानादयः सन्ति मिथ्याज्ञानमतो भवेत् ॥ १९८ ॥

---

आकाशकी नीलताकी तरह भले ही अज्ञानकी कल्पना करे, परन्तु विद्वान्‌की दृष्टिमें उससे क्या होगा ? ॥ १९४ ॥

'विदुषो०' इत्यादि । सुषुप्तिसे व्युत्थान होनेपर 'न किञ्चिदवेदिषम्' ( मुझे कुछ ज्ञान नहीं था ) यह परामर्श विद्वान् और अविद्वान् दोनोंको होता है; इसलिए सुषुप्ति अवस्थामें आत्मामें अज्ञानकी सिद्धि होती है, यह यदि कहो, तो यह कथन समीचीन नहीं है ॥ १९५ ॥

'न सुषुप्त०' इत्यादि । 'न किञ्चिदवेदिषम्' यह स्मृति सुषुप्तिकालके अज्ञानकी नहीं है; क्योंकि आत्मा सदा विद्यमान है, उसमें कालका व्यवधान है नहीं, इसलिए आत्मा अतीत नहीं है और आत्मामें रहनेवाला अज्ञान भी अतीत नहीं है, इसलिए उसकी स्मृतिका सम्भव नहीं है, क्योंकि स्मृति अतीतकी हुआ करती है ॥ १९६ ॥

'न भूतकाल०' इत्यादि । आत्मामें न भूत कालका सम्बन्ध है और न भविष्यत्‌कालका । यदि इनका सम्बन्ध होता, तो वर्तमान कालमें प्रत्यगात्माकी प्रतीति न होती ॥१९७॥

'क्वाऽपि' इत्यादि । प्रत्यक्षज्ञानसे अतीत पदार्थकी प्रतीति कहीं भी नहीं हुआ करती है । अतीतके साथ हेतुका सामानाधिकरण्य न होनेसे अतीतमें अनुमानादि भी प्रवृत्त नहीं हो सकते, इसलिए 'नावेदिषम्' यह ज्ञान मिथ्या ( विकल्पमात्र ) है । पतञ्जलिजीने कहा है 'शब्दज्ञानानुपाती वस्तुशून्यो विकल्पः' जिसका केवल शब्दसे ज्ञान हो और उस ज्ञानका जो विषय न हो वह ज्ञान विकल्प कहा जाता है ॥ १९८ ॥

---

१ 'नातीतत्वं' ऐसा पाठ प्रतीत होता है ।

तस्मात् तिसृष्ववस्थासु कालभ्रमवतीष्वतः ।
अविलुप्तस्वप्रकाशं दृगात्मानं सदेक्षते ॥ १९९ ॥
यथा कालभिदां प्रत्यक्कटाक्षेणाऽपि नेक्षते ।
एवं देशविभेदोऽपि न प्रतीच्युपपद्यते ॥ २०० ॥
देशभ्रमयुताः सर्वे देहाद्याः पारतन्त्र्यतः ।
स्वतन्त्रं प्रत्यगात्मानं देशत्वेन समाश्रिताः ॥ २०१ ॥
यत्तत्त्वगं स्याद्यद्वस्तु न तत्तदतिवर्तते ।
नाऽज्ञातरज्जुजः सर्पो रज्जुमुल्लङ्घ्य वर्त्तते ॥ २०२ ॥
तस्मान्नानाशरीरेषु ह्यन्योन्यव्यभिचारिषु ।
प्रत्यक्चैतन्यमेवैकं सर्वत्राऽव्यभिचारवत् ॥ २०३ ॥
सर्वधीविक्रियासाक्षिण्येवं सिद्धे स्वतो दृशौ ।
कार्यं येऽनुभवं प्राहुस्ते वार्याः श्रुतियुक्तिभिः ॥ २०४ ॥

---

'तस्मात्' इत्यादि । इसलिए कालभ्रमवाली तीनों अवस्थाओंमें तत्त्वज्ञानी अविलुप्त स्वयंप्रकाश दृक्स्वरूप आत्माको सदा देखता है ॥ १९९ ॥

'यथा' इत्यादि । जैसे प्रत्यगात्मा कालभेदको कटाक्षसे भी नहीं देखता है, वैसे ही प्रत्यक् आत्मामें देश-भेद भी उपपन्न नहीं हो सकता ॥ २०० ॥

'देशभ्रमयुताः' इत्यादि । देशभ्रमसे युक्त परतन्त्र देह आदि सब पदार्थ स्वतन्त्र प्रत्यगात्मारूपी देशका आश्रयण करके स्थित हैं । अर्थात् आत्मामें देहादि उपाधियोंसे देशपरिच्छेद, कालपरिच्छेद तथा वस्तुपरिच्छेद प्रतीत होते हैं ॥ २०१ ॥

'यत्तत्त्वगम्' इत्यादि । जो वस्तु जिस तत्त्वमें रहा करती है, वह वस्तु उस तत्त्वका उल्लंघन ( त्याग ) कभी नहीं करती, क्योंकि अज्ञात रज्जूमें उत्पन्न होनेवाला सर्प रज्जूका त्यागकर अन्यत्र नहीं रहता ॥ २०२ ॥

'तस्मात्' इत्यादि । इसलिए परस्पर-व्यभिचारी अनेक शरीरोंमें सर्वत्र अव्यभिचारी प्रत्यक् चैतन्य एक ही है ॥ २०३ ॥

'सर्वधी०' इत्यादि । इस प्रकार बुद्धिके सब विकारोंके साक्षी स्वयंप्रकाश आत्माके सिद्ध होनेपर जो लोग अहङ्कारके भासक चैतन्यको अनित्य कहते हैं, उनका मत श्रुति युक्तिके विरुद्ध होनेसे त्याज्य है ॥ २०४ ॥

न जायतेऽज इत्यादि विज्ञानघन इत्यपि ।
कृत्स्नपुंविक्रियोत्सारि वाक्यं कस्मादुपेक्ष्यते ॥ २०५ ॥
प्रमात्राद्युत्थितेः पूर्वं कारकं दुर्लभं चितः ।
कारकव्यापृतिस्तत्र निपुणेनाऽपि नेक्ष्यते ॥ २०६ ॥
भवताऽप्यभ्युपेतव्यमेतच्च स्वानुभूतितः ।
तस्मादजायमाना चिज्ञायमानेव लक्ष्यते ॥ २०७ ॥
प्रमेये च क्रियायां च प्रमाणेऽथ प्रमातरि ।
सम्बन्धात्तदुपाधित्वाज्जायमानेव चिद्भवेत् ॥ २०८ ॥
तद्विनाशेऽपि साक्षित्वाद्विनश्यन्तीव लक्ष्यते ।
यतोऽतः कार्यतां तस्या नेश्वरोऽपि प्रसाधयेत् ॥ २०९ ॥
कार्यत्वे प्रागभावोऽस्या वक्तव्यः स न युज्यते ।
अशेषाभावसाक्षित्वात्प्रागभावो न संविदः ॥ २१० ॥

---

'न जायते' इत्यादि । 'न जायतेऽजः' इत्यादि और 'विज्ञानघन' इत्यादि सब विकारोंका निषेध करनेवाले वाक्योंकी क्यों उपेक्षा की जाती है ? ॥२०५॥

'प्रमात्रा०' इत्यादि । युक्ति भी कहते हैं—प्रमात्रादिकोंकी उत्पत्तिसे पहले अव्याकृत चित्में कर्ता आदि कारक दुर्लभ थे । उसमें कोई भी बुद्धिमान् कारक व्यापारको नहीं देख सकता है ॥ २०६ ॥

'भवता' इत्यादि । ज्ञान उत्पन्न होता है, यह व्यवहार घटादि विषयोंकी उत्पत्तिसे औपचारिक है, यह आपको अपने अनुभवके अनुसार स्वीकार करना चाहिए, इसलिए चैतन्य उत्पन्न नहीं होता । अहङ्कारादि वृत्तिरूप उपाधियोंकी उत्पत्तिसे उत्पन्न हुएकी तरह प्रतीत होता है ॥ २०७ ॥

'प्रमेये' इत्यादि । प्रमेय, प्रमितिक्रिया, प्रमाण और प्रमाता— इनके साथ सम्बन्ध होनेसे इन उपाधियोंकी उत्पत्तिसे चेतन उत्पन्न हुएकी तरह प्रतीत होता है ॥२०८॥

'तद्विनाशेऽपि' इत्यादि । उपाधियोंका नाश होनेपर नाशका साक्षी होनेसे नष्ट होनेकी तरह प्रतीत होता है, इसलिए ज्ञानकी कार्यताको ( अनित्यताको ) ईश्वर भी सिद्ध नहीं कर सकता है ॥ २०९ ॥

'कार्यत्वे' इत्यादि । यदि आत्मा कार्य होता, तो उसका प्रागभाव भी होता, परन्तु यह युक्त नहीं है, क्योंकि सबके अभावका साक्षी होनेसे ज्ञानका प्रागभाव नहीं है ॥ २१० ॥

तस्याश्चेत्प्रागभावः स्यात्सिद्ध्येच्चिन्निःसाधकः कथम् ।
प्रध्वंसासम्भवोऽप्येवं तस्मान्नित्यैव चिद्भवेत् ॥ २११ ॥
स्वात्मसाक्षिकतां मुक्त्वा भावाभावाख्यवस्तुनः ।
यतोऽसिद्धिरतः प्रत्यङ्निरस्ताखिलविक्रियः ॥ २१२ ॥
याऽविद्यायाः साधिका स्यात्साऽनुभूतिः परीक्षिता ।
याऽनुभूत्या साध्यमाना साऽविद्याऽथ परीक्ष्यते ॥ २१३ ॥
नन्वविद्या स्वतो बुद्धे न कथंचन सम्भवेत् ।
विरोधादविरोधे तु केन सैषा निवर्त्यते ॥ २१४ ॥
न तन्निवर्त्तकं मानं तत्कार्यत्वाद्घटादिवत् ।
चिद्योगान्नाशकं तच्चेच्चिदेवाऽस्तु निवर्त्तिका ॥ २१५ ॥

---

'तस्याश्चेत्०' इत्यादि । यदि ज्ञानका प्रागभाव होता, तो वह कैसे सिद्ध होता ? क्योंकि उसका साधक ( ज्ञान ) नहीं है । इसी प्रकार ज्ञानका प्रध्वंसाभाव भी असम्भव है, इससे ज्ञानस्वरूप चिति नित्य ही है ॥ २११ ॥

'स्वात्म०' इत्यादि । चूँकि भाव और अभावरूप सब वस्तुओंकी सिद्धि साक्षीरूप आत्माको छोड़कर अन्य किसी प्रमाणसे नहीं हो सकती, इसलिए प्रत्यगात्मा सभी विकारोंसे रहित है ॥ २१२ ॥

'याऽविद्यायाः' इत्यादि । अविद्याकी साधक जो साक्षीरूप अनुभूति है, उसकी परीक्षा हो चुकी । अब उस अनुभूतिसे साध्यमान ( साक्षीसे भास्य ) अविद्याकी परीक्षा की जाती है ॥ २१३ ॥

'नन्वविद्या' इत्यादि । स्वयंप्रकाश आत्मामें अविद्याका सम्भव कैसे हो सकता है ? क्योंकि आत्मा ज्ञानस्वरूप है और अविद्या अज्ञानस्वरूप है । ज्ञान और अज्ञानका परस्पर विरोध है । यदि उनका विरोध न माना जाय, तो अविद्याकी निवृत्ति कैसे होगी ? ॥ २१४ ॥

'न तन्निवर्त्तकम्' इत्यादि । बुद्धिवृत्तिरूप प्रमाण अविद्याका निवर्त्तक नहीं हो सकता, क्योंकि वह तो घटादिकी तरह अविद्याका ही कार्य है । यदि कहो कि चेतनके योगसे उक्त प्रमाण अविद्याका नाशक है, तो चेतनको ही नाशक क्यों न माना जाय ? बीचमें प्रमाणकी क्या आवश्यकता है ? ॥ २१५ ॥

असम्भवे त्वविद्यायास्तत्कार्या संसृतिः कुतः ।
तदभावे मेयचिन्ता काकदन्तपरीक्षणम् ॥ २१६ ॥
उच्यते किं तमस्व्येवं चोदयेदुत तत्त्ववित् ।
नाऽऽद्यो मूढस्य चोद्यार्थे ईदृग्व्युत्पत्त्यसम्भवात् ॥ २१७ ॥
स्वतो बुधे कुतोऽविद्या तामृते संसृतिः कुतः ।
इति बुद्धात्मतत्त्वस्य गीरियं न तमस्विनः ॥ २१८ ॥
अयुक्तोपालम्भनं स्यात्तत्त्वज्ञस्याऽत्र चोदने ।
न तं प्रति वयं तत्त्वपरिक्षामारभामहे ॥ २१९ ॥
तमस्विनं प्रति त्वेषा परीक्षा, तस्य दृष्टितः ।
स्वप्रकाशाद्यप्रसिद्धं तमसा तदपह्नुतेः ॥ २२० ॥
यथोच्छिन्नात्ममोहोऽयं गुर्वादीनपि निह्नुते ।
तथा तमस्वी बोधात् प्रागैकात्म्यमपि निह्नुते ॥ २२१ ॥

---

'असम्भवे' इत्यादि । इस प्रकार जब चेतनमें अविद्याका असम्भव है, तब अविद्याका कार्य संसार कैसे हो सकता है ? संसारके न होनेपर प्रमेयकी चिन्ता कौएके दाँतकी परीक्षाके सदृश व्यर्थ है ॥ २१६ ॥

'उच्यते' इत्यादि । उक्त पूर्वपक्षके समाधानमें कहते हैं—क्या वह प्रश्न अज्ञानीका है या तत्त्वज्ञानीका ? अज्ञानीका प्रश्न तो वह हो नहीं सकता, क्योंकि उसको ऐसा ज्ञान होना असम्भव है ॥ २१७ ॥

'स्वतो' इत्यादि । [ इसलिए ] स्वयं-प्रकाश चेतनमें अविद्या कैसे ? और अविद्याके बिना संसार कैसे ? यह प्रश्न आत्मज्ञानीका है, अज्ञानीका नहीं है ॥२१८॥

'अयुक्तोपालम्भनम्' इत्यादि । यदि तत्त्वज्ञानी ऐसा प्रश्न करता है, तो उसको ऐसा उपालम्भ देना युक्त नहीं है, क्योंकि उस आत्मज्ञानीके लिए हमने तत्त्व-परीक्षाका आरम्भ नहीं किया है ॥ २१९ ॥

'तमस्विनम्' इत्यादि । अज्ञानीके प्रति इस परीक्षाका आरम्भ है, क्योंकि उसकी दृष्टिसे स्वयं-प्रकाशता असिद्ध है अर्थात् अज्ञानसे छिपी हुई है ॥ २२० ॥

'यथोच्छिन्नात्म०' इत्यादि । जैसे यह तत्त्वज्ञानी गुरु शास्त्र-आदिका भी निषेध करता है, वैसे ही अज्ञानी ज्ञानसे पहले ऐकात्म्यका भी निषेध करता है ॥ २२१ ॥

काकोलूकनिशेवाऽयं संसारोऽज्ञात्मवेदिनोः ।
या निशा सर्वभूतानामित्यवोचत्स्वयं हरिः ॥ २२२ ॥
सत्येव तत्त्वे व्युत्पत्तेः प्राङ्मोहादीक्ष्यते यतः ।
तस्मान्न वस्तुनस्तत्त्वं तद्ध्वान्ताद्यपनोदकृत् ॥ २२३ ॥
प्रमाणमूढतां लब्ध्वा हन्त्यविद्याद्यशेषतः ।
ब्रह्मविद्भिरतो यत्नात्प्रमाणमिह संश्रितम् ॥ २२४ ॥
तृणादेर्भासिकाऽप्येषा सूर्यदीप्तिस्तृणं दहेत् ।
सूर्यकान्तमुपारुह्य तन्न्यायं चिति योजयेत् ॥ २२५ ॥

---

'काकोलूक०' इत्यादि । यह संसार अज्ञानी और ज्ञानीके लिए [ क्रमशः ] कौए और उल्लूकी रात्रिके समान है अर्थात् जैसे कौएकी रात्रिमें उल्लू जागता है, इसलिए उल्लूकी दृष्टिमें वह रात्रि नहीं है और जब कौआ जागता है तब उल्लूके लिए वह रात्रि है, वैसे ही अज्ञानीकी दृष्टिमें आत्मतत्त्व और ज्ञानीकी दृष्टिमें संसार रात्रि है । इस बातको भगवान्‌ने स्वयं 'या निशा' ( सब भूतोंकी जो रात्रि है ) इत्यादिसे गीतामें कहा है ॥ २२२ ॥

'सत्येव' इत्यादि । सत् तत्त्वके होनेपर ही ज्ञानसे पूर्व कालमें आत्मामें अज्ञानका कार्य जगत् देखा जाता है, इसलिए आत्माका स्वरूप अज्ञान और उसके कार्यको नष्ट नहीं कर सकता ॥ २२३ ॥

'प्रमाणमूढ़ताम्' इत्यादि । यद्यपि केवल ज्ञान अज्ञानको निवृत्त नहीं करता, तथापि बुद्धिवृत्तिरूप प्रमाणमें प्रतिबिम्बित होकर वही ज्ञान—आत्मा—अज्ञान आदिका पूर्ण रीतिसे नाश कर देता है, इसलिए ब्रह्मज्ञानी सूत्रकार, भाष्यकार और वार्त्तिककार आदिने ब्रह्ममें वेदान्तोंका प्रामाण्य स्वीकार किया है ॥ २२४ ॥

'तृणादेर्भासिका०' इत्यादि । जैसे तृण आदिका प्रकाश करनेवाली भी सूर्यकी कान्ति सूर्यकान्त मणिमें ( आतशी शीशेमें ) प्रतिबिम्बित होकर तृणादिका दाह कर देती है, वैसे ही यद्यपि केवल आत्मचैतन्य अज्ञानका नाश नहीं करता तथापि बुद्धिवृत्तिमें प्रतिबिम्बित होकर वह अज्ञान आदिका नाश कर देता है ॥ २२५ ॥

नैतावता प्रमाणस्य प्राधान्यमिह शक्यते ।
विषयस्य महिम्नैव प्रमाणानां प्रमाणता ॥ २२६ ॥
अबाधितात्मयाथात्म्यसमुल्लेखनसंश्रयात् ।
तन्मानमत्र मानत्वं लभते न तु केवलम् ॥ २२७ ॥
चिन्मात्रमेव याथात्म्यं प्रत्यगात्मत्वकारणात् ।
पराक्ष्विव न भेदोऽस्ति मात्रादेः प्रत्यगात्मनि ॥ २२८ ॥
कूटस्थोऽपि स्वतः प्रत्यक्पराग्व्यवहृतावयम् ।
स्वचिदाभासवन्मोहयोगादाप्नोति मातृताम् ॥ २२९ ॥
चिन्मात्रस्यैव वस्तुत्वेऽप्यनाद्यज्ञानमात्मनि ।
प्रथते स्वात्मचैतन्यात् स्वरूपेणाऽविरोधतः ॥ २३० ॥
कार्यकारणरूपाभ्यामतथाविधतात्मिका ।
आत्माविद्यैव सर्वत्र प्रथते स्वात्मसाक्षिका ॥ २३१ ॥

'नैतावता' इत्यादि । इतना होनेपर भी प्रमाण यहां प्रधान नहीं है । क्योंकि विषयकी महिमासे ही प्रमाणोंकी प्रमाणता होती है ॥ २२६ ॥

'अबाधितात्म०' इत्यादि । आत्माके अबाधित यथार्थ स्वरूपका प्रकाश करनेसे ही प्रमाण आत्मामें प्रमाणताको प्राप्त होता है, केवल जड़ भागसे नहीं ॥२२७॥

'चिन्मात्रमेव' इत्यादि । प्रत्यगात्माका स्वरूप शुद्ध चैतन्यमात्र है, उसमें प्रमाता, प्रमाण आदि भेद नहीं है, जैसे घटादिमें ज्ञानकी उत्पत्तिकालमें अथवा कालान्तरमें प्रमाता, प्रमाण आदि भेद हैं, वैसे ही प्रत्यक् आत्मामें नहीं हैं, क्योंकि ज्ञानका उदय होते ही प्रमाता आदि भेद बाधित हो जाता है, इसलिए बाह्य पदार्थोंकी तरह प्रत्यगात्मामें प्रमाता आदिका भेद नहीं है ॥ २२८ ॥

'कूटस्थोऽपि' इत्यादि । स्वयं कूटस्थ होता हुआ भी प्रत्यगात्मा पराक्व्यवहारमें अपने चिदाभाससे युक्त अज्ञानके सम्बन्धसे प्रमाता बन जाता है ॥ २२९ ॥

'चिन्मात्रस्यैव' इत्यादि । यद्यपि वास्तवमें आत्मा चिन्मात्र है, तथापि आत्मामें आत्मचैतन्यसे ही अनादि अज्ञानकी प्रतीति होती है, क्योंकि अज्ञानका आत्माके स्वरूपके साथ विरोध नहीं है ॥ २३० ॥

'कार्यकारण०' इत्यादि । कार्यकारणरूपसे अविद्या ही सर्वत्र प्रतीत होती है, वह अविद्या आत्माकी तरह सत्य नहीं है, किन्तु अनिर्वचनीय है । आत्मा ही उस अविद्याका साक्षी है ॥ २३१ ॥

मयाऽध्यक्षेण प्रकृतिः सूयते सचराचरम् ।
इति श्रीमत्सुरेशस्य वाक्यमेवं समञ्जसम् ॥ २३२ ॥
अविद्या वाऽथ तत्कार्यं न भेदान्नाऽप्यभेदतः ।
निरूप्यते यतोऽतः स्यादविचारितसिद्धकम् ॥ २३३ ॥
स्वमहिम्ना न संसिद्ध्येज्जडत्वान्नाऽऽत्मनः पृथक् ।
अत एव जडत्वान्न चिदभेदं समर्हति ॥ २३४ ॥
जडस्वभावान्नैवाऽन्यद्रूपं कार्येषु गम्यते ।
तमश्च चिद्विभातत्वान्न जाड्यमतिवर्त्तते ॥ २३५ ॥
यथा नीलोत्पलाभं खं द्विरेफोदरवत्तमः ।
अविचारितसिद्ध्येवं तमस्तज्जं च वीक्ष्यताम् ॥ २३६ ॥
स्वानुभूत्या भासितत्वान्नाऽविद्या खरशृङ्गवत् ।
विचारबाधितत्वेन नाऽप्यविद्या चिदात्मवत् ॥ २३७ ॥

'मया०' इत्यादि । यों 'मेरी अध्यक्षतामें प्रकृति चराचर जगत्को उत्पन्न करती है', इस प्रकारका श्रीमान् सुरेश कृष्णका वचन भी समञ्जस होता है ॥ २३२ ॥

'अविद्या' इत्यादि । अविद्या और अविद्याका कार्य न तो आत्मासे भिन्न ही सिद्ध हो सकता है, न अभिन्न ही । और विचारसे अविद्याकी सिद्धि नहीं हो सकती, इसीलिए उसको अनिर्वचनीय कहते हैं ॥ २३३ ॥

'स्वमहिम्ना' इत्यादि । अविद्या जड़ है, इसलिए उसकी स्वतःसिद्धि नहीं हो सकती, इससे वह आत्मासे भिन्न नहीं है। अतएव जड़ होनेके कारण चेतनके साथ उसका अभेद भी नहीं हो सकता ॥ २३४ ॥

'जड०' इत्यादि । कार्योंमें जड़स्वभावसे अन्य रूप नहीं देखा जाता है और अज्ञान भी चेतनसे प्रतीत होता है, इसलिए वह भी जड़ ही है ॥ २३५ ॥

'यथा' इत्यादि। आकाश नील कमलके सदृश है और अन्धकार भ्रमरके उदरके सदृश है, इस प्रकार नीरूप होनेपर भी आकाश और अन्धकारमें जैसे नील रूपकी प्रतीति होती है, वैसे ही आत्मामें अज्ञान और उसके कार्य जगत्की, विचारके अभावसे ही, सिद्धि होती है ॥ २३६ ॥

'स्वानुभूत्या' इत्यादि । अपने अनुभवसे अविद्या प्रतीत होती है, इसलिए वह खरशृङ्गकी तरह असत् नहीं है और विचारसे अविद्याका बाध हो जाता है, इसलिए चिदात्माकी तरह सत् भी नहीं है ॥ २३७ ॥

अनुभूतावविद्याया विवादो नैव कस्यचित् ।
न वेद्मीति व्यवहृतेराङ्गनाबालपण्डितम् ॥ २३८ ॥
प्रमात्रादिविविक्तार्थमनुभूयोत्थितस्ततः ।
नाऽवेदिषमिति प्राह स्वानुभूत्यनुसारतः ॥ २३९ ॥
प्रमात्राद्युत्थितेः पूर्वं चिदन्यानन्वयात्तमः ।
चैतन्येनैव तद्भास्यं न तु मानेन केनचित् ॥ २४० ॥
आसीदिदं तमोभूतमप्रज्ञातमलक्षणम् ।
इति स्मृत्या न तन्मेयमनुभूतं त्वनूद्यते ॥ २४१ ॥
सुप्तिस्मृतिर्यथाऽस्माकमनायासेन सिद्ध्यति ।
अनायासात्तथा सिद्ध्येन्मन्वादेः प्रलयस्मृतिः ॥ २४२ ॥
न मानात्सिद्ध्यतो लोके ज्ञातताऽज्ञातते अपि ।
मूलाविद्या न प्रमेयेत्येवं वक्तव्यमत्र किम् ॥ २४३ ॥

---

'अनुभूताव०' इत्यादि। अविद्याके अनुभवमें किसीको विवाद नहीं है, क्योंकि स्त्री, बालक और पण्डितों तकमें 'न वेद्मि' ( मैं नहीं जानता ) यह व्यवहार होता है ॥ २३८ ॥

'प्रमात्रादि०' इत्यादि । प्रमाता आदिसे भिन्न शुद्ध स्वरूपका सुषुप्तिमें अनुभव करके जागनेपर अपने अनुभवके अनुसार 'नाऽवेदिषम्' ( मैंने नहीं जाना ) यह कहता है ॥ २३९ ॥

'प्रमात्रा०' इत्यादि । प्रमाता आदिकी उत्पत्तिसे पहले सुषुप्तिकालमें अज्ञानके साथ चेतनसे भिन्न किसी वस्तुका सम्बन्ध नहीं था, इसलिए अज्ञानका अस्तित्व चैतन्यसे ही होता है, किसी अन्य प्रमाणसे नहीं ॥ २४० ॥

'आसीदिदम्' इत्यादि । यह जगत् अज्ञात, अलक्षण (किसी विशेषसे रहित) तथा तमोभूत था, यह मनुस्मृति अव्याकृतमें प्रमाण नहीं है, किन्तु प्रलयकालमें मनुजी द्वारा अनुभूत अव्याकृतका अनुवाद करती है ॥ २४१ ॥

'सुप्तिस्मृतिर्यथा०' इत्यादि । जैसे हम लोगोंको सुषुप्तिकी स्मृति यत्नके बिना सिद्ध होती है, वैसे ही ईश्वरकी कृपासे मनु आदिको प्रलयकी स्मृति यत्नके बिना सिद्ध होती है ॥ २४२ ॥

'न मानात्' इत्यादि । लोकमें घटकी ज्ञातता (ज्ञान) और अज्ञातता (अज्ञान)

अज्ञातत्वं न मानेभ्यो ज्ञातत्वं तत्कृतं यतः ।
तैरप्यज्ञातता चेत्स्यात्काऽतिशीतिर्मितेर्भवेत् ॥ २४४ ॥
ज्ञातत्वमपि मानेन क्रियते न तु मीयते ।
ज्ञातत्वं मानतः पूर्वमसत्तन्मीयते कथम् ॥ २४५ ॥
ज्ञातोऽयमर्थोऽज्ञातो वेत्येतत्साक्ष्यवभासयेत् ।
ज्ञानाज्ञाने अपि तथा भास्येते साक्षिणैव हि ॥ २४६ ॥
प्रथते यः स्वयं साक्षादज्ञातत्वादिभूमिषु ।
अप्रमेयं स्वयञ्ज्योतिः प्राक् प्रसिद्धेः प्रमाणतः ॥ २४७ ॥
स्वयम्प्रकाशतत्त्वोऽपि स्वाविद्यायाः प्रमाणतः ।
अनिवृत्तेरविज्ञातः स प्रमाणमपेक्षते ॥ २४८ ॥
असाधारणमज्ञानं प्रतीच्येव यतः स्थितम् ।
ततोऽयमेवाऽज्ञातत्वान्मानमेयो न चेतरः ॥ २४९ ॥

---

भी प्रमाणसे सिद्ध नहीं होती हैं, फिर मूलाविद्या ( आत्माज्ञान ) प्रमाणसे नहीं सिद्ध होती, इसमें तो वक्तव्य ही क्या है ॥ २४३ ॥

'अज्ञातत्वम्' इत्यादि । अज्ञातत्व प्रमाणोंसे प्रतीत नहीं होता, क्योंकि प्रमाणोंसे तो ज्ञातत्व उत्पन्न होता है । यदि उनसे भी अज्ञातता उत्पन्न होती तो प्रमाणका फल ही क्या होगा ? ॥ २४४ ॥

'ज्ञातत्वमपि' इत्यादि । ज्ञातत्वका प्रमाणसे सम्पादन किया जाता है, उससे प्रमित नहीं किया जाता, क्योंकि ज्ञातत्व प्रमाणकी प्रवृत्तिके पहले असत् था, अतः वह प्रमाणसे कैसे जाना जा सकता है ॥ २४५ ॥

'ज्ञातो०' इत्यादि । जैसे घट ज्ञात है अथवा अज्ञात है ? यह साक्षी ही प्रकाश करता है, वैसे ही ज्ञान और अज्ञानका भी प्रकाशक साक्षी ही है ॥२४६॥

'प्रथते' इत्यादि । जो स्वयंज्योति प्रमाणोंकी प्रसिद्धिसे पहले ही अज्ञात होता हुआ भी साक्षात् ( ज्ञानरूप होनेसे ) स्वयं प्रकाशमान है, वह किसी प्रमाणका प्रमेय नहीं है ॥ २४७ ॥

'स्वयम्प्रकाश०' इत्यादि । स्वयम्प्रकाशतत्त्व प्रत्यगात्मा भी प्रमाणसे अपनी अविद्याकी निवृत्ति न होनेसे अज्ञात ही रहता है, इसलिए वह अविद्याकी निवृत्तिके लिए प्रमाणकी अपेक्षा करता है ॥ २४८ ॥

'असाधारणमज्ञानम्' इत्यादि । असाधारणरूपसे अज्ञान प्रत्यगात्मामें ही

अज्ञानकार्यमखिलं न तस्याऽज्ञातता भवेत् ।
न खड्गधारा खड्गेन प्रहता क्वचिद्भवेत् ॥ २५० ॥
अज्ञात आत्मा यः पूर्वं सङ्क्षेपेणोपपादितः ।
चिदविद्यापरीक्षाभ्यां स एवेत्थं प्रपञ्चितः ॥ २५१ ॥
अज्ञानावृतचैतन्यं प्रमेयमिति साधितम् ।
परवादिप्रमेयं यत् तदिदानीं निरूप्यते ॥ २५२ ॥
अविज्ञातार्थगन्तॄणि प्रमाणानीति वादिनाम् ।
सर्वेषां सम्मतिस्तत्र प्रमेयोऽर्थो विचार्यते ॥ २५३ ॥
ज्ञातोऽयमर्थोऽज्ञातो वा ज्ञाताज्ञातात्मकोऽथवा ।
यदि वाऽनुभयात्माऽयं चतुर्धाऽपि न युज्यते ॥ २५४ ॥
आद्ये ज्ञातत्वमर्थस्य न तावद्ब्रह्मसंविदः ।
अनभ्युपगमान्नाऽपि प्रमाणाद्बकबन्धतः ॥ २५५ ॥

---

स्थित है, इसलिए अज्ञात होनेसे प्रत्यगात्मा ही सब प्रमाणोंका प्रमेय है, इतर घटादि प्रमेय नहीं हैं ॥ २४९ ॥

'अज्ञानकार्यमखिलम्' इत्यादि । सारा जगत् अज्ञानका कार्य है, अतः वह उससे अज्ञात नहीं हो सकता, क्योंकि खड्गकी धारा खड्गसे कभी नहीं काटी जा सकती है ॥२५०॥

'अज्ञात' इत्यादि । जो अज्ञात आत्मा पहले संक्षेपसे कहा गया था, उसीका चित् और अविद्याकी परीक्षासे यहांपर विस्तार किया है ॥ २५१ ॥

'अज्ञाना०' इत्यादि । अज्ञानसे आवृत चैतन्य प्रमेय है, यह सिद्ध हो गया । अब परवादियोंका जो प्रमेय है, उसका निरूपण किया जाता है ॥ २५२ ॥

'अविज्ञातार्थ०' इत्यादि । प्रमाण अज्ञात अर्थका बोधन करते हैं, इस अर्थमें सब वादियोंकी सम्मति है, इसलिए अज्ञात प्रमेय—अर्थ—का विचार किया जाता है ॥ २५३ ॥

'ज्ञातोऽयमर्थोऽज्ञातो' इत्यादि । यह घटादि पदार्थ ज्ञात है, अथवा अज्ञात है या ज्ञाताज्ञातोभयात्मक है अथवा अनुभयात्मा ( न ज्ञात और न अज्ञात ) है ? ये चारों ही पक्ष युक्त नहीं हैं ॥ २५४ ॥

'आद्ये' इत्यादि । [ क्योंकि ] प्रथम पक्षमें पदार्थका ज्ञातत्व ब्रह्मसंवित्से तो सिद्ध हो नहीं सकता, क्योंकि तुम्हें यह स्वीकार नहीं है, प्रमाणसे भी नहीं हो सकता, क्योंकि प्रमाणसे ज्ञात होनेपर बकबन्धन्यायकी प्राप्ति होती है ॥ २५५ ॥

ज्ञातत्वमादौ सम्पाद्य ज्ञातमर्थं प्रमापयत् ।
मानं न बकबन्धस्य प्रयासमतिवर्त्तते ॥ २५६ ॥
स्वत एव प्रमेयोऽर्थो यदि ज्ञातस्तथापि च ।
अनन्यायत्तसंसिद्धेर्मेयत्वं किन्निबन्धनम् ॥ २५७ ॥
नहि दीपान्तराद्दीपो भारूपत्वं प्रपद्यते ।
तद्वत्स्वतो ज्ञातघटो मानेन नहि मीयते ॥ २५८ ॥
अथाऽज्ञातो घटाद्यर्थस्तदाप्यज्ञातता कुतः ।
स्वतो वा परतो वा स्यात् स्वतश्चेद्बाध्यते कथम् ॥ २५९ ॥
नहि मृन्मयता बाध्या घटस्याऽज्ञातता तथा ।
किञ्चाऽज्ञाते कल्पितं स्याज्ज्ञातत्वं रज्जुसर्पवत् ॥ २६० ॥
न च यद्वास्तवं रूपं तदध्यासेन बाध्यते ।
रज्जुसर्पधिया लोके न रज्जुरिति धीह्नुतिः ॥ २६१ ॥

---

'ज्ञातत्वमादौ' इत्यादि । पहले ज्ञातत्वको उत्पन्न करके फिर ज्ञात अर्थका बोधन करता हुआ प्रमाण बकबन्धके प्रयाससे कुछ कम नहीं है ॥ २५६ ॥

'स्वत' इत्यादि। प्रमेय अर्थ स्वयं ही ज्ञात है, ऐसा यदि मानो, तो स्वयम्प्रकाश होनेसे वह कैसे प्रमेय हो सकता है ? ॥ २५७ ॥

'नहि' इत्यादि । जैसे अन्य दीपसे दीपको प्रकाश नहीं मिला करता है, वैसे ही स्वतः ज्ञात हुआ घट प्रमाणसे नहीं जाना जा सकता ॥ २५८ ॥

'अथाऽज्ञातो' इत्यादि । यदि घट आदि पदार्थ अज्ञात ही हैं, तो उनमें अज्ञानता कैसे आई ? वह अज्ञातता क्या स्वतः सिद्ध है अथवा किसी निमित्तसे होती है ? यदि स्वतः सिद्ध है, तो उसका बाध कैसे हो सकता है ? ॥ २५९ ॥

'नहि' इत्यादि । जैसे घटकी स्वतः सिद्ध मृन्मयताका बाध नहीं हो सकता, वैसे ही घटकी अज्ञातता भी यदि स्वतः सिद्ध होगी, तो उसका भी बाध नहीं होगा । किंच, यदि प्रमाणकी प्रवृत्तिसे पहले ही घट अज्ञात है, तो ज्ञातत्व उसमें रज्जुसर्पकी तरह कल्पित होगा ॥ २६० ॥

'न च' इत्यादि । जिसका जो वास्तवरूप होता है, उसका अध्याससे बाध नहीं हुआ करता, इसीसे लोकमें रज्जुसर्पके ज्ञानसे रज्जुज्ञानका बाध नहीं हुआ करता ॥ २६१ ॥

परतोऽपि कुतो न्वेतदज्ञातत्वं घटे भवेत् ।
अनिर्वाच्याज्ञानतो वा ज्ञानाभावादुतेर्यताम् ॥ २६२ ॥
आद्ये तवाऽपसिद्धान्तो द्वितीये कूर्मलोमवत् ।
अज्ञातत्वं प्रसज्येत नह्यभावात् सतो जनिः ॥ २६३ ॥
यदाऽत्यन्ताभावरूपमज्ञातत्वं तदा तव ।
स्वतः सर्वज्ञतैव स्यान्न वस्त्वज्ञातमस्ति हि ॥ २६४ ॥
साधकाभावतश्चेदृगज्ञातत्वं न सिध्यति ।
न च मानात् प्रसिद्धिः स्यात्कूर्मलोमादिवस्तुनः ॥ २६५ ॥
ज्ञाताज्ञातोभयात्मत्वं पर्यायेणैकदाऽथवा ।
पर्यायेऽनुगतं वस्तु न तयोर्वस्तुरूपता ॥ २६६ ॥
न देवदत्तस्याऽऽत्मानौ क्रमभाविगमागमौ ।
ज्ञातताऽज्ञातते तद्वद्व्रजतो न घटात्मताम् ॥ २६७ ॥

---

'परतोऽपि' इत्यादि । किसी अन्य निमित्तसे भी घटमें अज्ञातत्व नहीं हो सकता । यदि हठात् उसे मानो, तो बतलाओ कि वह निमित्त अनिर्वचनीय अज्ञान है अथवा ज्ञानाभाव है ? ॥ २६२ ॥

'आद्ये' इत्यादि । प्रथम पक्षमें तुम्हें अपसिद्धान्त है, क्योंकि तुम्हें अनिर्वचनीय अज्ञानका स्वीकार नहीं है । द्वितीय पक्षमें अज्ञातत्व कूर्मलोमकी तरह असत् हो जायगा, क्योंकि अभावसे भावकी उत्पत्ति नहीं हुआ करती । फिर ज्ञानाभावसे अज्ञातत्वकी उत्पत्ति कैसे होगी ? ॥ २६३ ॥

'यदाऽत्यन्ता०' इत्यादि । जब तुम अज्ञातत्वको अत्यन्ताभावरूप मानते हो, तब तुम्हें स्वतः ही सर्वज्ञता होनी चाहिए, क्योंकि अज्ञात कोई वस्तु ही नहीं है ॥ २६४ ॥

'साधका०' इत्यादि । ऐसा ( असत् ) अज्ञातत्व साधकके अभावसे सिद्ध नहीं हो सकता, क्योंकि कूर्मरोमादि असत्-वस्तुकी प्रमाणसे सिद्धि नहीं हुआ करती ॥ २६५ ॥

'ज्ञाताज्ञातो०' इत्यादि । ज्ञात और अज्ञात इस प्रकार उभयरूपता घटको पर्यायसे है, अथवा एक ही कालमें ? पर्यायमें वस्तु अनुगत हुआ करती है । पर्याय वस्तुरूप नहीं हुआ करते ॥ २६६ ॥

'न देवदत्त०' इत्यादि । जैसे क्रमभावी गमन और आगमन देवदत्तके स्वरूप नहीं

शीतोष्णवद्विरुद्धत्वाद्यौगपद्यं न युज्यते ।
नाऽपि चाऽनुभवात्मत्वं विविक्तस्याऽनुदाहृतेः ॥ २६८ ॥
ज्ञातताऽज्ञातते त्यक्त्वा घटमात्रं त्वया क्व वा ।
उदाहियेताऽवगत एव स्यात्तदुदाहृतौ ॥ २६९ ॥
ज्ञातताऽज्ञातते यस्य स तयोरनुगच्छति ।
व्यावृत्ताभ्यां विभिन्नोऽयमिति चेत्तत्र का प्रमा ॥ २७० ॥
सर्वावभासकः साक्षी त्वया वेदविरोधिना ।
उपेक्षितोऽन्यः को नाम तत्सर्वं तव भासयेत् ॥ २७१ ॥
चतुर्विधविकल्पानामभावेऽप्यनिरूपितः ।
यद्यज्ञातस्तदाऽवश्यं भवेन्मे मतमेव ते ॥ २७२ ॥

---

हुआ करते, वैसे ही क्रमसे होनेवाली ज्ञातता और अज्ञातता घटस्वरूप नहीं हो सकतीं ॥ २६७ ॥

'शीतोष्ण०' इत्यादि । शीत और उष्णकी तरह विरुद्ध होनेसे ज्ञातता और अज्ञातताका यौगपद्य ( एक कालमें होना ) भी युक्त नहीं है । ज्ञातता और अज्ञातता अनुभवात्मक भी नहीं हो सकतीं, क्योंकि ज्ञात और अज्ञातसे भिन्न तृतीय पदार्थका उदाहरण नहीं मिलता ॥ २६८ ॥

'ज्ञातता' इत्यादि । ज्ञातता और अज्ञातताका त्याग कर घटमात्रका उदाहरण तुम कहां दे सकते हो, क्योंकि ज्ञातका ही उदाहरण हुआ करता है ॥ २६९ ॥

'ज्ञातता०' इत्यादि । जिस वस्तुकी ज्ञातता और अज्ञातता होती है, वह दोनोंमें अनुगत रहता है, इसलिए ज्ञात अज्ञातसे भिन्न दोनोंमें अनुगत धर्मी तृतीय-पदार्थ सिद्ध हो सकता है, यह तुम नहीं कह सकते, क्योंकि ज्ञात और अज्ञातसे भिन्न केवल घटमें तुम्हें कोई प्रमाण नहीं है ॥ २७० ॥

'सर्वावभासकः' इत्यादि । तुम वेदविरोधीने सर्वावभासक साक्षीकी उपेक्षा की है, इसलिए तुम्हारे मतमें उस साक्षीके बिना ज्ञात और अज्ञात सब पदार्थोंका कौन प्रकाश कर सकता है ? ॥ २७१ ॥

दुर्निरूप भी अज्ञात वस्तुका 'न वेद्मि' ( मैं नहीं जानता हूँ ), इस प्रकार अज्ञानीके अनुभवसे अङ्गीकार करना चाहिए, यदि ऐसा कहो, तो

अभावो येन भावेन ज्ञायते शून्यवादिना ।
तस्य भावस्य सद्भावो वद केन निवार्यते ॥ १०२४ ॥
व्यभिचारि न यत्राऽस्ति प्रमाणं सर्ववादिनाम् ।
स्वमहिम्ना च यत्सिद्धं तदपह्नूयते कथम् ॥ १०२५ ॥
अनुभूत्यवसानानि सर्वमानानि मानताम् ।
लभन्ते, नाऽन्यथा, नाऽतो व्यभिचारः कथञ्चन ॥ १०२६ ॥
सिद्ध्यन्ति सर्वमानानि यत्प्रसादात्तदन्यतः ।
कस्मात्सिद्ध्येदतस्तत्तु स्वमहिम्नैव सिद्ध्यति ॥ १०२७ ॥
अप्राप्तः प्राप्यते योऽयमत्यक्तस्त्यज्यते तथा ।
जानीयात्तमनात्मानं बुद्ध्यन्तं वपुरादिकम् ॥ १०२८ ॥

---

बलसे सिद्ध होते हैं, इसलिए अनुभव उन सबको सम्मत है, उसी अनुभवको हम आत्मा कहते हैं ॥ १०२३ ॥

'अभावो' इत्यादि । शून्यवादी जिस भावसे अभावको जानता है, उस भावके सद्भावको वह कैसे हटा सकता है, क्योंकि यदि वह अनुभवका अङ्गीकार न करे, तो शून्यकी भी सिद्धि नहीं हो सकती है ॥ १०२४ ॥

'व्यभिचारि' इत्यादि । सब वादियोंके प्रमाण जिसमें व्यभिचारी हैं, और उन प्रमाणोंकी उत्पत्ति और विनाशका जो साक्षी है, वह अपनी ही महिमासे सिद्ध है, उसका अपलाप कैसे हो सकता है ? ॥ १०२५ ॥

'अनुभूत्य०' इत्यादि । अनुभवसे सिद्ध होकर ही सब प्रमाण प्रमाणताको प्राप्त होते हैं, अन्यथा प्रमाणताको प्राप्त नहीं होते हैं, अतः उस साक्षीका व्यभिचार किसी प्रकार भी नहीं हो सकता है ॥ १०२६ ॥

'सिद्ध्यन्ति' इत्यादि । सब प्रमाण जिसकी कृपासे सिद्ध होते हैं, वह किस अन्यकी कृपासे सिद्ध होगा, इसलिए वह अपनी ही महिमासे स्वतः सिद्ध है ॥ १०२७ ॥

'अप्राप्तः' इत्यादि । प्रलयकालमें जो अप्राप्त था, वह पीछे सृष्टिकालमें प्राप्त होता है और विवेकसे जिसका त्याग किया जा सकता है, देहसे लेकर बुद्धिपर्यन्त उस पञ्च कोशको अनात्मा समझना चाहिए ॥ १०२८ ॥

त्यज्यमानेऽपि न त्यक्तः प्राप्यमाणेऽपि नाऽऽप्यते ।
आगमापायसाक्षी यः स आत्माऽनुभवात्मकः ॥ १०२९ ॥
उत्सार्याऽनात्मनः सर्वानन्वयव्यतिरेकतः ।
प्रत्यक्प्रधानया दृष्ट्या निजात्मानमवेत् परम् ॥ १०३० ॥
अहं ब्रह्माऽस्मि नो जीव इत्यवेद्ब्रह्मरूपताम् ।
शोधितस्याऽहमर्थस्य युज्यते ब्रह्मरूपता ॥ १०३१ ॥
ब्रह्मता नाऽऽत्मनोऽन्यत्र नाऽऽत्मता ब्रह्मणोऽन्यतः ।
तद्याथात्म्याप्रबोधात्तु तयोरेष विपर्ययः ॥ १०३२ ॥
अब्रह्मानात्मताहेतौ प्रत्यग्ध्वान्ते निवर्त्तिते ।
आत्मानमेव ब्रह्मेति निर्विघ्नं प्रतिपद्यते ॥ १०३३ ॥
अविश्वासोऽत्र विघ्नश्चेन्न तस्याऽविषयत्वतः ।
सर्वविश्वासहेतुत्वादविश्वासः क आत्मनि ॥ १०३४ ॥

---

'त्यज्यमाने०' इत्यादि । देहादिका त्याग करनेपर जिसका त्याग नहीं होता, इनके प्राप्त होनेपर जिसकी प्राप्ति नहीं होती और इनकी उत्पत्ति तथा विनाशका जो साक्षी है, वह अनुभवरूप ही आत्मा है ॥ १०२९ ॥

'उत्सार्याऽ०' इत्यादि । अन्तर्मुख दृष्टिसे अन्वयव्यतिरेकरूप युक्तिके द्वारा सब अनात्माओंका त्याग करके उसने अपने आत्माको ही जाना ॥ १०३० ॥

'अहं ब्रह्माऽस्मि' इत्यादि । मैं ब्रह्म हूं, जीव नहीं हूं, इस प्रकार उसने अपनी ब्रह्मरूपताको जाना, क्योंकि शुद्ध किया हुआ 'अहम्' पदार्थ ब्रह्म ही है ॥ १०३१ ॥

'ब्रह्मता' इत्यादि । आत्मासे अन्य पदार्थमें ब्रह्मता नहीं है और ब्रह्मसे अन्य पदार्थमें आत्मता नहीं है, अर्थात् जो ब्रह्म है, वही आत्मा है; परन्तु उनके यथार्थ स्वरूपके अज्ञानसे ही आत्मा और ब्रह्मका भेद प्रतीत हो रहा है ॥ १०३२ ॥

'अब्रह्मा०' इत्यादि । अब्रह्मता और अनात्मताका कारण प्रत्यगात्माका अज्ञान है; जब वह ज्ञानसे निवृत्त हो जाता है तब आत्मा ब्रह्म है, इस ज्ञानके होनेमें कोई विघ्न नहीं रह जाता ॥ १०३३ ॥

'अविश्वासो०' इत्यादि । यदि कहो कि अविश्वास ही विघ्न है, तो वह समीचीन नहीं है, क्योंकि आत्मा अविश्वासका विषय ही नहीं है, सब पदार्थोंमें विश्वासका हेतु तो आत्मा है, उस आत्मामें अविश्वास कैसे हो सकता है ? ॥ १०३४ ॥

सर्वोऽप्यात्मनि विश्वस्य ततोऽनात्मनि तद्वशात् ।
आविद्वदङ्गनाबालं विश्वसित्यनपेक्षतः ॥ १०३५ ॥
चैतन्यमात्ररूपोऽयं सदाऽनस्तमयोदयः ।
अविद्यामस्पृशन्नास्ते निष्क्रियोऽकारकोऽफलः ॥ १०३६ ॥
आत्मस्थामप्यविद्यां तामसङ्गो न स्पृशत्यसौ ।
वृष्ट्यातपौ वियन्निष्ठावस्पृष्टौ वियता यथा ॥ १०३७ ॥
न वृष्ट्या क्लिद्यते व्योम नाऽऽतपेनाऽपि शुष्यते ।
अविद्यया विद्यया वा नाऽऽत्मन्यतिशयस्तथा ॥ १०३८ ॥
प्रत्याख्याताऽप्यात्मनेयमाश्रयान्तरवर्जनात् ।
अविद्या सिध्यतीवाऽऽत्मन्यज्ञैरेव प्रकल्पिता ॥ १०३९ ॥
कल्पितायाः अविद्याया हानिः कल्पितविद्यया ।
यादृग्यक्षो बलिस्तादृगिति न्यायविदो विदुः ॥ १०४० ॥

---

'सर्वोऽप्या०' इत्यादि । सभी पुरुष पहले आत्मामें विश्वास करके फिर अनात्मामें विश्वास करते हैं । अतः विद्वान्‌से लेकर स्त्री और बालक तक किसी प्रमाणकी अपेक्षा किये बिना आत्माके अस्तित्वमें विश्वास करते हैं ॥१०३५॥

'चैतन्य०' इत्यादि । यह आत्मा चैतन्यमात्ररूप है न इसका कभी उदय होता है और न अस्त होता है । न यह अविद्याका कभी स्पर्श ही करता है, न इसमें कोई क्रिया है, न यह किसीका कारण है और न किसीका कार्य है ॥१०३६॥

'आत्मस्था०' इत्यादि । जैसे आकाशमें रहनेवाली वृष्टि और आतपका आकाश कभी स्पर्श नहीं करता है, वैसे ही आत्मामें स्थित अविद्याको असङ्ग आत्मा कभी स्पर्श नहीं करता ॥ १०३७ ॥

'न वृष्ट्या' इत्यादि । वर्षासे आकाश गीला नहीं होता और आतपसे सूखता नहीं है, वैसे ही अविद्या अथवा विद्यासे आत्मामें कोई अतिशय नहीं होता ॥ १०३८ ॥

'प्रत्याख्याता०' इत्यादि । आत्मासे परित्यक्त की हुई भी यह अविद्या अन्य आश्रयके न होनेके कारण अज्ञानियोंकी कल्पनासे आत्मामें ही सिद्ध होती है ॥ १०३९ ॥

'कल्पितायाः' इत्यादि । कल्पित अविद्याकी कल्पित विद्यासे ही हानि

विद्याया अप्यविद्यायाः कल्पितत्वे समे सति ।
आत्मनो ब्रह्मता तुल्या भवेत् संसारमोक्षयोः ॥ १०४१ ॥
निवर्त्यभेदाद्भिन्नोऽर्थो ब्रह्माऽहम्पदयोर्भवेत् ।
अब्रह्मानात्मते वार्ये एकस्मिन्नपि वस्तुनि ॥ १०४२ ॥
स्वानुभूत्यवसेयेऽस्मिन् प्रतीच्यब्रह्मतां जनः ।
आरोप्य शास्त्रगम्येऽस्मिन्ननात्मत्वमकल्पयत् ॥ १०४३ ॥
अनुभूत्यवसेयोऽहं ब्रह्म शास्त्रसमर्पितम् ।
अस्मीति बोधादारोपद्वयमत्र निवर्त्तते ॥ १०४४ ॥
त्यक्त्वाऽऽरोपद्वयं वस्तु ब्रह्माऽहम्पदलक्षितम् ।
अद्वयप्रत्यगात्मत्वरूपेण व्यवतिष्ठते ॥ १०४५ ॥
अनन्यापेक्षमात्मत्वमहंशब्देन लक्ष्यते ।
तथैव ब्रह्मशब्देन प्रतीचोऽस्याद्वयात्मता ॥ १०४६ ॥

---

होती है। जैसा यक्ष वैसी बलि [ और जैसी शीतला देवी वैसा गर्दभ वाहन ] यह न्यायवेत्ता पुरुष जानते हैं ॥ १०४० ॥

'विद्याया' इत्यादि। विद्या और अविद्या—इन दोनोंके कल्पित होनेपर संसार और मोक्षमें आत्मामें ब्रह्मता तुल्य ही है ॥ १०४१ ॥

'निवर्त्य०' इत्यादि। 'अहं ब्रह्माऽस्मि' इस वाक्यमें निवृत्त करने योग्य उपाधियोंके भेदसे ब्रह्मपद और अहम्पद—इन दोनोंके अर्थ भिन्न भिन्न प्रतीत होते हैं। एक ही आत्मवस्तुमें अब्रह्मता और अनात्मताका इससे निषेध सिद्ध होता है ॥ १०४२ ॥

'स्वानुभूत्य०' इत्यादि। मनुष्य अपने अनुभवसे सिद्ध इस प्रत्यगात्मामें अब्रह्मताका आरोप करके शास्त्रगम्य ब्रह्ममें अनात्मताकी कल्पना करता है ॥ १०४३ ॥

'अनुभूत्य०' इत्यादि। अहम्पदार्थ अनुभवसे सिद्ध है और ब्रह्म शास्त्रसे समर्पित है, अतः 'अहं ब्रह्मास्मि' ( मैं ब्रह्म हूँ ) इस ज्ञानसे दोनों आरोप निवृत्त हो जाते हैं ॥ १०४४ ॥

'त्यक्त्वा' इत्यादि। दोनों आरोपोंका त्याग करके ब्रह्माहम्पदसे लक्षित जो वस्तु है, उसीको अद्वितीय प्रत्यगात्मा जानकर स्थित होता है ॥ १०४५ ॥

'अनन्या०' इत्यादि। 'अहम्' शब्दसे यह लक्षित होता है कि आत्माको

अस्मीति वर्त्तमानोक्तेर्विद्याकालैव मुक्तता ।
सिद्धाऽतोऽसौ न साध्या स्यादग्निहोत्रादिकार्यवत् ॥ १०४७ ॥
तस्मात्तत्सर्वमभवदिति वाक्येन वेदनात् ।
उच्यते सर्वभावाप्तिरसर्वत्वापवादतः ॥ १०४८ ॥
स्वतः सर्वात्मकं ब्रह्म भात्यसर्वमिव भ्रमात् ।
विद्यया भ्रान्तिबाधेऽस्य सर्वत्वमवशिष्यते ॥ १०४९ ॥
विद्यायां सर्वभावाप्तिहेतौ ये कर्तृकर्मणी ।
मुमुक्षुभिरिहाक्षिप्ते गुरुणा ते समाहिते ॥ १०५० ॥
नन्वसौ सर्वभावाप्तिर्न विद्यामात्रतो भवेत् ।
विनोत्तमत्वानुष्ठानकालदेवाद्यनुग्रहम् ॥ १०५१ ॥
विप्रस्य फलदो वेदो न शूद्रस्याऽधमत्वतः ।
देवादेरुत्तमस्यैव तथा विद्या फलप्रदा ॥ १०५२ ॥

---

अन्यकी अपेक्षा नहीं है तथा ब्रह्मशब्दसे यह लक्षित होता है कि प्रत्यगात्मा अद्वय है ॥ १०४६ ॥

'**अस्मीति**' इत्यादि । अस्मि इस वर्तमान कथनसे विद्याकालमें ही मुक्ति सिद्ध होती है; इसलिए मुक्ति अग्निहोत्रादिके कार्य स्वर्गादिकी तरह साध्य नहीं है ॥ १०४७ ॥

'**तस्मात्**' इत्यादि । 'तस्मात्तत्सर्वमभवत्' ( उस आत्म ज्ञानसे वह सर्वरूप हो गया ) इस वाक्यसे यह सिद्ध होता है कि ज्ञानसे ही असर्वत्वका बाध करके सर्वभावकी प्राप्ति होती है ॥ १०४८ ॥

'**स्वतः**' इत्यादि । स्वभावसे ब्रह्म सर्वात्मक है, भ्रमसे असर्व प्रतीत होता है, विद्यासे भ्रमका बाध होनेपर सर्वभाव ही शेष रह जाता है ॥ १०४९ ॥

'**विद्यायाम्**' इत्यादि । सर्वभावकी प्राप्तिकी हेतु विद्यामें जो मुमुक्षुओंने कर्ता और कर्मके आक्षेप किये थे, उनका गुरुने समाधान कर दिया ॥ १०५० ॥

'**नन्वसौ**' इत्यादि । सर्वभावकी प्राप्ति विद्यामात्रसे नहीं हो सकती, उसमें उत्तमता, अनुष्ठानकाल, देवता आदिके अनुग्रहकी अपेक्षा है ॥ १०५१ ॥

'**विप्रस्य**' इत्यादि । ब्राह्मणको ही वेद फल देनेवाला है । अधम होनेसे शूद्रको फल नहीं देता है, वैसे ही देवादि उत्तम पुरुषोंको ही विद्या फल देती है ॥ १०५२ ॥

यागज्ञानमनुष्ठानाद्विना न स्वर्गदं यथा ।
ब्रह्मज्ञानमनुष्ठानाद्विना सर्वामिदं कथम् ॥ १०५३ ॥
गर्भाधानमृतावेव नाऽन्यकाले तथोत्तमे ।
विद्या कृतयुगे सर्वभावं यच्छति नाऽन्यथा ॥१०५४ ॥
राज्ञा कृषिफलं यद्वत्करार्थं प्रतिवध्यते ।
सर्वभावस्तथा देवैर्यागभुग्भिर्निवार्यते ॥ १०५५ ॥
तस्मादनुत्तमे जन्मन्यननुष्ठायिनः कलौ ।
युगे देवाद्यृणवतो न विद्या सर्वभावदा ॥ १०५६ ॥
इति चोदयितुर्येऽत्र चत्वारश्चोद्यहेतवः ।
तद्यो य इत्यादिवाक्यैश्चतुर्भिस्तन्निरस्यति ॥ १०५७ ॥
न तावदुत्तमं जन्म सर्वभावप्रयोजकम् ।
उत्तमस्याऽपि देवादेः सर्वत्वं ब्रह्मबोधतः ॥ १०५८ ॥
यो यो देवेष्वृषीणां वा मध्ये ब्रह्म व्यबुध्यत ।
असावसावेव सर्वमभून्नान्यस्तु कश्चन ॥ १०५९ ॥

---

'यागज्ञान०' इत्यादि। जैसे यागका ज्ञान अनुष्ठानके विना स्वर्गको नहीं देता, वैसे ही अनुष्ठानके बिना ब्रह्मज्ञान कैसे सर्वभाव दे सकता है ? ॥ १०५३ ॥

'गर्भाधान०' इत्यादि । गर्भाधान ऋतु कालमें ही होता है, वैसे ही उत्तम कृतयुगमें ही विद्या सर्वभावको देती है, अन्यथा नहीं ॥ १०५४ ॥

'राज्ञा' इत्यादि । जैसे राजा करके लिए कृषिफलको रोक लेता है, वैसे ही यज्ञोंके भोगकी इच्छासे देवता लोग सर्वभावको रोक लेते हैं ॥१०५५॥

'तस्मादनु०' इत्यादि । इसलिए इस निकृष्ट कलियुगमें देवताओंके ऋणी मनुष्योंको विद्या सर्वभाव नहीं देती है ॥ १०५६ ॥

'इति' इत्यादि । ऐसा प्रश्न करनेवालेके प्रश्नके चार हेतुओंका 'तद्यो यो' इत्यादि चार वाक्योंसे निरास करते हैं ॥ १०५७ ॥

'न तावदुत्तमम्' इत्यादि । उत्तम जन्म सर्वभावका प्रयोजक नहीं है, क्योंकि देवादि उत्तमोंको भी ब्रह्मविद्यासे ही सर्वभाव होता है ॥ १०५८ ॥

'यो यो' इत्यादि । देवता और ऋषियोंमें से जिस जिसको ब्रह्मज्ञान हुआ, वह वही सब हो गया, अन्य कोई नहीं ॥ १०५९ ॥

मनुष्याणां तथा मध्ये ब्रह्मवित् सर्वभावभाक् ।
विद्याविद्ये एव तस्मात् सर्वत्वान्यत्वकारणे ॥ १०६० ॥
ब्रह्म वा इदमग्रेऽभूदिति विद्याधिकारिता ।
श्रूयते ब्रह्मणो ब्रह्म सर्वजातिषु तत्समम् ॥ १०६१ ॥
न पश्वादेः सर्वभावप्रसङ्गो- बोधवर्जनात् ।
शूद्रजातिस्तु विदुरः सति बोधे त्वमुच्यत ॥ १०६२ ॥
यागविद्येवाऽऽत्मविद्या नाऽनुष्ठानमपेक्षते ।
फलदान इति ज्ञेयं वामदेवनिदर्शनात् ॥ १०६३ ॥
ब्रह्मात्मत्वं वामदेवः पश्यन् मन्वादिरूपताम् ।
प्रतिपेदे ह्यनुष्ठानावसरस्तस्य को वद ॥ १०६४ ॥
प्रयोजनं च विद्याया अनुष्ठानेन किं भवेत् ।
किमन्तरायापगमः किं वा जन्मनिरोधनम् ॥ १०६५ ॥

---

'मनुष्याणाम्०' इत्यादि । वैसे ही मनुष्योंके मध्यमें ब्रह्मज्ञानी ही सर्वभावको प्राप्त होता है, इसलिए विद्या सर्वभावकी कारण है और अविद्या भेदकी कारण है ॥ १०६० ॥

'ब्रह्म वा' इत्यादि । 'ब्रह्म वा इदमग्रेऽभूत्' इस वाक्यमें विद्याका अधिकारी बुद्धि आदिसे उपहित ब्रह्म ही सुना जाता है, वह ब्रह्म सब जातियोंमें एक—सम—है ॥ १०६१ ॥

'न पश्वादेः' इत्यादि । यद्यपि पशु आदिमें ब्रह्म सम है, तथापि ज्ञानके अभावसे उनको सर्वभावका प्रसङ्ग नहीं होता । शूद्रजातिवाले विदुर तो ज्ञानके होनेपर मुक्त हो गये ॥ १०६२ ॥

'यागविद्येवा०' इत्यादि । यागविद्याकी तरह आत्मविद्या फलदानमें अनुष्ठानकी अपेक्षा नहीं करती, यह वामदेवके दृष्टान्तसे जानना चाहिए ॥ १०६३ ॥

'ब्रह्मात्मत्वम्' इत्यादि । ब्रह्मात्मभावको देखते हुए वामदेव मनु, सूर्य आदि रूपताको प्राप्त हुए, क्योंकि गर्भमें अनुष्ठानका अवसर ही उनको कहां था ? ॥ १०६४ ॥

'प्रयोजनम्' इत्यादि । अनुष्ठानसे विद्याका प्रयोजन भी क्या होगा ?

पुमर्थावसितिः किंवा यद्वा बाह्यार्थबाधनम् ।
अन्यद्वा किञ्चिदत्र स्यात् सर्वमेतदसम्भवि ॥ १०६६ ॥
ब्रह्मप्राप्त्यन्तरायस्य प्रत्यक्संमोहरूपिणः ।
प्रत्यग्विज्ञानतो ध्वस्तौ कोऽन्तरायोऽन्य उच्यताम् ॥ १०६७ ॥
सकृदात्मप्रसूत्यैवं निरुणद्ध्यखिलं भवम् ।
विद्या मोहनिरासेन रोद्धव्यं जन्म किं ततः ॥ १०६८ ॥
अविद्याध्वंसमात्रेण पुमर्थश्च समाप्यते ।
आनन्दस्य स्वरूपत्वादर्थनीयान्तरं नहि ॥ १०६९ ॥
नाऽबाधित्वेह बाध्यार्थं बाधको बाधकात्मताम् ।
लभतेऽतः स्वलब्ध्यैव विद्या बाध्यं प्रबाधते ॥ १०७० ॥
सम्यग्ज्ञानशिखिप्लुष्टमोहतत्कार्यरूपिणः ।
अपेक्ष्यं शिष्यते नाऽन्यदतः स्यादननुष्ठितिः ॥ १०७१ ॥

---

क्या अनुष्ठानका विघ्नकी निवृत्ति प्रयोजन है अथवा जन्मका निरोध ही प्रयोजन है ॥ १०६५ ॥

'पुमर्था०' इत्यादि । अथवा क्या पुरुषार्थकी प्राप्ति प्रयोजन है या बाह्य पदार्थोंका बोध प्रयोजन है अथवा कोई अन्य ही प्रयोजन है ? यह सब असम्भव है ॥१०६६॥

'ब्रह्मप्राप्त्यन्य०' इत्यादि । ब्रह्मप्राप्तिमें विघ्न प्रत्यगात्माका अज्ञान ही था, उसका प्रत्यगात्माके ज्ञानसे जब नाश हो ही गया तब बतलाओ कि दूसरा कौन-सा विघ्न है ? ॥ १०६७ ॥

'सकृदात्म०' इत्यादि । एक बार हुई आत्माकार वृत्तिसे ही विद्या अज्ञानको नष्ट करके सारे ही संसारका निरोध कर देती है, फिर निरोध करनेके योग्य जन्म कौन-सा रह जाता है ॥ १०६८ ॥

'अविद्याध्वंस०' इत्यादि । अविद्याके नाशमात्रसे पुरुषार्थकी समाप्ति हो जाती है, आनन्द अपना स्वरूप ही है, इस दशामें अन्य कुछ भी प्रार्थनाके योग्य नहीं है ॥ १०६९ ॥

'नाऽबाधित्वेह' इत्यादि । बाध करने योग्य अर्थका बाध किए बिना कोई भी बाधक बाधकताको प्राप्त नहीं होता, इसलिए विद्या अपने स्वरूपके लाभसे ही बाध्य जगत्का बाध कर देती है ॥ १०७० ॥

'सम्यग्ज्ञान०' इत्यादि । यथार्थ ज्ञानरूपी अग्निसे जिसके अज्ञानके

अनात्मबुद्धिसत्यत्वनिवारणमपेक्षते ।
अनुष्ठित्येति चेन्नैवं सत्यत्वस्याऽप्रसक्तितः ॥ १०७२ ॥
ध्वान्तादिघस्मरे प्रत्यगद्वैतात्मावबोधने ।
प्रत्यर्थिनि स्थितेऽनात्मधियां स्यात् सत्यता कुतः ॥ १०७३ ॥
तस्मात् पश्यन्वामदेवः प्रतिपेदे इतीरणात् ।
विद्याकालैव सर्वाप्तिर्न विलम्बादितीक्ष्यताम् ॥ १०७४ ॥
वामदेवस्य मन्वादिरूपाप्तिर्न विरुध्यते ।
उपाधिमात्रभेदेन वस्तुतस्त्वैक्यसम्भवात् ॥ १०७५ ॥
वामदेवो मनुः सूर्य इति शब्दैरुपाधयः ।
मूढव्यवहृतौ भान्ति विद्वद्व्यवहृतौ तु चित् ॥ १०७६ ॥

---

कार्यका दाह हो गया है, उसके लिए और किसकी अपेक्षा शेष रह जाती है ? इसलिए ज्ञानके अनुष्ठानकी अपेक्षा नहीं है ॥ १०७१ ॥

'अनात्म०' इत्यादि । अनात्मबुद्धिमें सत्यताकी निवृत्तिके लिए अनुष्ठानकी अपेक्षा है, यह भी नहीं कह सकते, क्योंकि अनात्मबुद्धियोंमें सत्यताकी प्राप्ति ही नहीं है ॥ १०७२ ॥

'ध्वान्तादि०' इत्यादि । अज्ञान और अज्ञानके कार्यका नाश करनेवाले प्रत्यक् अद्वितीय आत्मज्ञानरूपी शत्रुके रहते हुए अनात्मबुद्धियोंको सत्यता कैसे प्राप्त हो सकती है ? ॥ १०७३ ॥

'तस्मात्' इत्यादि । इसलिए 'पश्यन्वामदेवः प्रतिपेदे' ( देखते ही वामदेव सर्वभावको प्राप्त हो गये ) इस कथनसे विद्याकालमें ही सर्वभावकी प्राप्ति होती है, विलम्बसे नहीं, यह समझना चाहिए ॥ १०७४ ॥

'वामदेवस्य' इत्यादि । वामदेवको मनु, सूर्य आदि रूपकी प्राप्ति विरुद्ध नहीं है, क्योंकि केवल उपाधिका ही भेद होनेसे तत्त्वपदार्थकी एकताका संभव है । उपाधिमात्रका भेद है, उपहित चैतन्यमें वास्तव भेदके अभावसे शास्त्रदृष्टिसे मनु सूर्य आदि रूपकी प्राप्ति विरुद्ध नहीं है, यह भाव है ॥ १०७५ ॥

'वामदेवो०' इत्यादि । मूर्खोंके व्यवहारमें तो वामदेव, मनु और सूर्य—इन शब्दोंसे उपाधियाँ प्रतीत होती हैं और विद्वान्के व्यवहारमें तो चैतन्य ही प्रतीत होता है ॥ १०७६ ॥

न चितो वामदेवे वा मनौ वाऽन्येषु वा भिदा ।
तेन मन्वादिचिद्वामदेवेन प्रत्यपद्यत ॥ १०७७ ॥
यत्तु पुण्ययुगे सर्वभावो न तु कलाविति ।
तदसत्, बोधसाध्यस्य पुण्यकालानपेक्षणात् ॥ १०७८ ॥
न सूर्यग्रहणापेक्षो बोधान्निद्राक्षयः क्वचित् ।
तथा न सर्वभावोऽयं कालभेदमपेक्षते ॥ १०७९ ॥
य एतर्ह्यपि वेदाऽहं ब्रह्मास्मीति सदैव सः ।
इदं सर्वं भवत्येव यदिदं जगदीक्ष्यते ॥ १०८० ॥
अविचारितरम्यस्य नामरूपात्मकस्य यत् ।
जगतो वास्तवं रूपं सत्तत्त्वं ब्रह्म तद्भवेत् ॥ १०८१ ॥
तादृग्ब्रह्माऽहमस्मीति साक्षात्कृतवतः कथम् ।
सर्वभावे विवादः स्यात् सर्वाख्यं ब्रह्म नेतरत् ॥ १०८२ ॥

'न चितो' इत्यादि । वामदेवमें, मनुमें तथा अन्य पुरुषोंमें चितिका भेद नहीं है, इससे वामदेवने मनु आदि चिति प्राप्त की ॥ १०७७ ॥

'यत्तु पुण्ययुगे' इत्यादि । जो यह कहा है था कि पवित्र युगमें सर्वभाव होता है, कलियुगमें नहीं होता, सो समीचीन नहीं है, क्योंकि ज्ञानका फल अन्वयव्यतिरेकसे सिद्ध है, उसमें पुण्यकालकी अपेक्षा नहीं है ॥ १०७८ ॥

'न सूर्यग्रहणा०' इत्यादि । जैसे बोधसे होनेवाला निद्राक्षय कभी सूर्य ग्रहणकी अपेक्षा नहीं करता, वैसे ही यह सर्वभाव कालभेदकी कभी अपेक्षा नहीं करता ॥ १०७९ ॥

'य एतर्ह्यपि' इत्यादि । इस कालमें भी जो सदा ही 'अहम् ब्रह्मास्मि' ऐसा जानता है, वह यह सब हो जाता है, जो कि यह जगत् दीखता है ॥ १०८० ॥

'अविचारित०' इत्यादि । विचारके बिना रमणीय प्रतीत होनेवाला जो यह नामरूपात्मक जगत् है, इसका जो वास्तवस्वरूप है, वही सत् तत्त्व ब्रह्म है ॥ १०८१ ॥

'तादृग् ब्रह्मा०' इत्यादि । वैसा ब्रह्म मैं हूँ, ऐसा साक्षात्कार जिस पुरुषको हो चुका है, उसके सर्वभावमें विवाद कैसा ? क्योंकि सर्वनामवाला ब्रह्म ही है, अन्य नहीं है ॥ १०८२ ॥

नामरूपे तु नो सर्वे तयोर्मायामयत्वतः ।
ब्रह्मैव वास्तवं सर्वं ज्ञानेनैव तदाप्यते ॥ १०८३ ॥
ब्रह्मैव निखिलो जन्तुर्बोधात् प्रागपि वस्तुतः ।
अब्रह्मत्वमबोधात् स्याद्बोधात्तु ब्रह्मता ततः ॥ १०८४ ॥
ब्रह्मबोधात् सर्वभावो भवेत् कृतयुगेन किम् ।
न निवारयितुं शक्यः सर्वभावः कलावपि ॥ १०८५ ॥
नराणामधमर्णत्वात् सर्वभावं दिवौकसः ।
वारयन्ति हविर्भोक्तुं तैर्दत्तमिति चेन्न तत् ॥ १०८६ ॥
तस्य ज्ञातात्मतत्त्वस्य प्रध्वस्ततमसो यतेः ।
इन्द्रादयोऽपि नैवाऽलं सर्वभावाप्तिवारणे ॥ १०८७ ॥
यद्यपीशा नृणां देवास्तथापि ब्रह्मवेदिनः ।
अनीशाः प्रत्युतैतेषामात्मा भवति तत्त्ववित् ॥ १०८८ ॥
ईशेशितव्यसम्बन्धः प्रत्यगज्ञानहेतुजः ।
ज्ञानी ज्ञानात्तमोध्वस्तावीश्वराणामपीश्वरः ॥ १०८९ ॥

---

'नामरूपे' इत्यादि । नाम और रूप सब नहीं हैं, क्योंकि वे मायामय हैं । ब्रह्म ही वास्तवमें सब है, वह ब्रह्मज्ञानसे ही प्राप्त होता है ॥ १०८३ ॥

'ब्रह्मैव' इत्यादिसे । बोधसे पहले भी सब जीव वास्तवमें ब्रह्म ही हैं । अबोधसे ही अब्रह्मता हुई है, इसलिए बोधसे ही ब्रह्मता प्राप्त होती है ॥१०८४॥

'ब्रह्मबोधात्' इत्यादि । ब्रह्मबोधसे सर्वभाव होता है, फिर कृतयुगसे क्या, कलियुगमें भी सर्वभावका निवारण नहीं हो सकता है ॥ १०८५ ॥

'नराणाम०' इत्यादि । मनुष्य देवताओंके अधमर्ण ( ऋणी ) हैं, इसलिए मनुष्योंके द्वारा किये गये यज्ञका भोग करनेके लिए देवता लोग मनुष्योंके सर्वभावको रोक लेते हैं, यह कहना समीचीन नहीं है ॥ १०८६ ॥

'तस्य ज्ञाता०' इत्यादि । आत्मतत्त्वके ज्ञानसे जिसका अज्ञानान्धकार नष्ट हो चुका है, ऐसे संन्यासीके सर्वभावकी प्राप्तिके निवारणमें इन्द्रादि देवता समर्थ नही होते हैं ॥ १०८७ ॥

'यद्यपीशा' इत्यादि । यद्यपि देवता लोग मनुष्योंके ईश्वर हैं, तथापि ब्रह्मज्ञानीके ईश्वर नहीं हैं, प्रत्युत तत्त्वज्ञानी—इन देवताओंका आत्मा है ॥१०८८॥

'ईशेशितव्य०' इत्यादि । ईश-ईशितव्य सम्बन्ध प्रत्यगात्माके अज्ञान-

अधमर्णो भवेदज्ञो देवादेर्न तु तत्त्ववित् ।
देवाद्यैश्वर्यविषयव्यतिक्रान्तत्वहेतुतः ॥ १०९० ॥
नन्वज्ञस्य न विस्रम्भः कर्मानुष्ठान आपतेत् ।
देवपित्राद्युत्तमर्णैः फलवारणसम्भवात् ॥ १०९१ ॥
नैवम्, देवेशकालादीनपेक्ष्यैव कृतत्वतः ।
कर्मणः फलदानायाऽनुकूला ईश्वरादयः ॥ १०९२ ॥
प्रतिबध्नन्ति यत्रैते फलं तत्राऽन्यकर्मणः ।
प्रबलस्य फलं दातुमेवैतदवजानते ॥ १०९३ ॥
अतः कर्मप्रधानत्वं श्रुतिस्मृतिषु सम्मतम् ।
तत्तच्छास्त्रेषु कालादेरपि प्राधान्यमीरितम् ॥ १०९४ ॥

---

रूपी कारणसे उत्पन्न हुआ है, ज्ञानसे अज्ञानका नाश करके ज्ञानी तो ईश्वरोंका भी ईश्वर हो गया है अर्थात् वह सर्वात्मा होनेसे परतन्त्र नहीं रहा ॥ १०८९ ॥

'अधमर्णो' इत्यादि । देवताओंका अधमर्ण अज्ञानी है, तत्त्वज्ञानी उनका अधमर्ण नहीं है, क्योंकि देवताओंके ऐश्वर्यका विषय जो कर्माधिकार है, उससे वह रहित हो गया है ॥ १०९० ॥

'नन्वज्ञस्य' इत्यादि । देव, पितृ आदि उत्तमर्णों द्वारा फलके निवारणका सम्भव होनेसे अज्ञानीको कर्मानुष्ठानमें विश्वास नहीं होगा, ऐसी परिस्थितिमें कर्म-काण्डके अप्रामाण्यसे उपनिषदोंमें भी अप्रामाण्य होगा, यह भाव है ॥ १०९१ ॥

'नैवम्' इत्यादि । ऐसा नहीं कहना चाहिए, देव, ईश काल आदिकी अपेक्षासे ही कर्म किया जाता है, इसलिए ईश्वरादि कर्मके साधक होनेसे कर्मका फल देनेके लिए अनुकूल होते हैं ॥ १०९२ ॥

'प्रतिबध्नन्ति' इत्यादि । जहांपर ये फलका प्रतिबन्ध करते हैं, वहां अन्य प्रबल कर्मका फल देनेके लिए उस कर्मकी उपेक्षा करते हैं, नष्ट नहीं करते हैं ॥ १०९३ ॥

'अतः कर्म०' इत्यादि । इसीलिए श्रुति और स्मृतियोंमें कर्मको प्रधान माना है एवं अन्यान्य शास्त्रोंमें कालादिकी भी प्रधानता कही गई है ॥ १०९४ ॥

कर्मकालेश्वरादीनां फलदानविवक्षया ।
प्राधान्यं, वस्तुतः सर्वं सर्वत्राऽपि ह्यपेक्ष्यते ॥ १०९५ ॥

सत्यप्यृणित्वे देवाद्या नाऽज्ञानां कर्मणः फलम् ।
प्रतिबध्नन्ति वक्तव्यमनृणज्ञानिनां किमु ॥ १०९६ ॥

न चेहाऽविदुषोऽपि स्यादृणित्वं हेत्वसम्भवात् ।
न किञ्चिन्नः सुरैः प्रत्तमृणित्वं येन नो भवेत् ॥ १०९७ ॥

शास्त्रादृणित्वमिति चेत्, न, शास्त्रस्याऽर्थवादतः ।
अवदानविधेरर्थवादो ह्यृणिवचः श्रुतौ ॥ १०९८ ॥

पूर्वमप्यनृणः पश्चाद्देवानामन्तरात्मताम् ।
गतो बोधादस्य देवाः कथं स्युः प्रतिबन्धकाः ॥ १०९९ ॥

---

'**कर्मकाले०**' इत्यादि । कर्म, काल, ईश्वर आदिमें फलदानकी विवक्षासे प्रधानता कही गई है, वास्तवमें कर्मके सहकारी होनेसे सबकी सर्वत्र अपेक्षा है ॥ १०९५ ॥

'**सत्यप्यृणित्वे**' इत्यादि । ऋणी होनेपर भी देवता आदि अज्ञानियोंके कर्मके फलमें प्रतिबन्ध नहीं करते हैं, ऐसी दशामें ज्ञानियोंके, जो कि देवताओंके ऋणी नहीं हैं, फलका प्रतिबन्ध करते हैं, यह कैसे कह सकते हैं ॥ १०९६ ॥

'**न चेहाऽविदुषो०**' इत्यादि । अज्ञानी भी देवताओंका ऋणी नहीं है, क्योंकि ऋणी होनेका कोई कारण नहीं है, देवताओंने हमें कुछ दिया नहीं है, जिससे कि हम उनके ऋणी हों ॥ १०९७ ॥

'**शास्त्रादृणि०**' इत्यादि । 'जायमानो वै ब्राह्मणः' ( उत्पन्न होता ही ब्राह्मण तीन ऋणोंसे युक्त होता है ) इत्यादि श्रुतिसे यदि ऋणित्व कहो, तो समीचीन नहीं है, क्योंकि वह श्रुति 'हृदयस्याग्रेऽवद्यति' इत्यादि अवदानविधिका शेष होनेसे अर्थवाद है ॥ १०९८ ॥

'**पूर्वमप्यनृणः**' 'इत्यादि । यों पहले भी अनृणी पश्चात् ज्ञानसे देवताओंके अन्तरात्मा हुए ज्ञानीके सर्वभावका देवता कैसे प्रतिबन्ध कर सकते हैं ! ॥ १०९९ ॥

इत्थं ये सर्वभावस्य वारकाश्चोद्यहेतवः ।
उन्मूलितास्ते निर्विघ्नः सर्वभावो भवेत्ततः ॥ ११०० ॥
अत्र केचित्सर्वभावो जीवतो नेति मन्वते ॥
विद्यासन्तत्यभावाच्च रागादिप्रत्ययोत्थितेः ॥ ११०१ ॥
जीवतो यद्यविद्येयं निवर्तेत तदाऽऽनिशम् ।
विद्यां सन्तनुयात्तेन रागाद्यवसरो नहि ॥ ११०२ ॥
दृश्यन्त एवाऽऽमरणं रागाद्या विदुषामपि ।
अतोऽन्त्य एव बोधोऽयमविद्याविनिवर्त्तकः ॥ ११०३ ॥
न चाऽनिवृत्ताविद्यस्य सर्वभावोऽस्ति जीवतः ।
तस्मान्मरणकालीनविद्यया सर्वतो भवेत् ॥ ११०४ ॥
मैवं बोधः किमन्त्यत्वादविद्याया निवर्तकः ।
ब्रह्मैकविषयत्वाद्वा किं वाऽन्त्यब्रह्मधीत्वतः ॥ ११०५ ॥

---

'इत्थम्' इत्यादि । इस प्रकार सर्वभावके प्रतिबन्धक तर्कके जो हेतु थे, उन सबका उन्मूलन हो गया, इसलिए सर्वभाव निर्विघ्न हो सकता है ॥ ११०० ॥

'अत्र केचित्' इत्यादि । यहांपर कोई कहते हैं—जीवित अवस्थामें सर्वभाव होता ही नहीं है, क्योंकि रागद्वेषादि प्रत्ययोंके उत्पन्न होनेसे ब्रह्मविद्याका प्रवाह नहीं हो सकता ॥ ११०१ ॥

'जीवतो' इत्यादि । क्योंकि यदि जीवित अवस्थामें अविद्या निवृत्त हो जाय, तो निरन्तर विद्याके सन्तानके होनेसे रागद्वेषादिका अवसर ही नहीं है ॥ ११०२ ॥

'दृश्यन्त' इत्यादि । विद्वानोंको भी मरणपर्यन्त रागादि देखे जाते हैं, इसलिए अन्तकालका ही बोध अविद्याका निवर्तक है ॥ ११०३ ॥

'न चानिवृत्ता०' इत्यादि । अविद्याके निवृत्त होनेपर भी जीवित अवस्थामें सर्वभाव नहीं हो सकता है; इसलिए मरणकालीन विद्यासे सर्वभाव होता है ॥ ११०४ ॥

'मैवं बोधः' इत्यादि । यह समीचीन नहीं है, क्या ज्ञान अन्त्य होनेसे अविद्याका निवर्तक है ? अथवा ब्रह्मविषयक होनेसे या अन्त्य ब्रह्मविषयक ज्ञान होनेके कारण अविद्याका निवर्तक है ? ॥ ११०५ ॥

अनैकान्तिकमन्त्यत्वमज्ञानिमृतिबोधने ।
ब्रह्मैकविषयत्वं च प्रथमे ब्रह्मबोधने ॥ ११०६ ॥
अन्त्यब्रह्ममतित्वस्य न दृष्टान्तोऽस्ति कश्चन ।
केवलव्यतिरेकित्वं न, सपक्षस्य सत्त्वतः ॥ ११०७ ॥
अविद्याघातिनी शुक्तिधीः सपक्षो भवेदिह ।
अनध्यवसितो हेतुः सपक्षावर्त्तनाद्भवेत् ॥ ११०८ ॥
यद्येकैकोऽन्त्य आद्यो वा बोधोऽविद्यां न नाशयेत् ।
विद्यासन्ततिरेवाऽस्तु तर्ह्यविद्यानिवर्त्तिका ॥ ११०९ ॥
अविच्छिन्नैवाऽऽमरणं सन्ततिः किं निवर्त्तिका ।
विच्छिन्ना वा तत्र तावदविच्छिन्ना न सम्भवेत् ॥ १११० ॥

---

'अनैकान्तिक०' इत्यादि । अज्ञानीके मृत्युकालमें होनेवाले बोधमें अन्त्यत्व व्यभिचारी है, क्योंकि अज्ञानीके मरणकालका बोध अन्त्य तो है, परन्तु उससे सर्वात्मभावकी प्राप्ति नहीं होती । ब्रह्मविषयक होनेसे ज्ञान अज्ञानका निवर्तक है, यह द्वितीय पक्ष तो प्रथम ब्रह्मबोधमें भी है ॥ ११०६ ॥

'अन्त्य०' इत्यादि । अन्त्यकालका ब्रह्मविषयक बोध ही अज्ञानका निवर्तक होता है, ऐसा माननेमें कोई दृष्टान्त नहीं है, इसलिए पक्षमात्रमें वृत्ति होनेके कारण हेतु असाधारण अनैकान्तिक है, क्योंकि 'सति सपक्षे पक्षमात्रवृत्तिरसाधारणः' ( सपक्षके होते हुए जो हेतु पक्षमात्रमें रहनेवाला हो, वह असाधारण होता है ), ऐसा असाधारणका लक्षण है, अतः इस हेतुका सपक्ष होनेसे यह केवल-व्यतिरेकी नहीं हो सकता ॥ ११०७ ॥

'अविद्या०' इत्यादि । क्योंकि अज्ञानका नाश करनेवाला शुक्तिका ज्ञान यहाँ सपक्ष है । शुक्तिज्ञानरूप सपक्षमें ब्रह्मविषयकत्व तो नहीं है, परन्तु अज्ञानका वह निवर्तक अवश्य है, इसलिए तुम्हारा हेतु अनध्यवसित—अनैकान्तिक—है ॥ ११०८ ॥

'यद्येकैको०' इत्यादि । यदि एक एक अन्त्य वा प्रथम बोध अविद्याका नाशक नहीं है, तो विद्याकी सन्तति ही अविद्याकी निवर्तक है, यह कहना चाहिए ॥ ११०९ ॥

'अविच्छिन्नैवा०' इत्यादि । क्या मरणपर्यन्त अविच्छिन्ना ( जिसका

सति भोजनसुप्त्यादावविच्छेदः कथं भवेत् ।
भोजनादिनिरोधेऽपि धीग्लान्या नाऽस्ति सन्ततिः ॥ ११११ ॥
यदि विच्छिन्नसन्तानः स्यादविद्यानिवर्तकः ।
तदा मरणकालीनः प्राचीनो वेति कथ्यताम् ॥ १११२ ॥
मरणे तु न विश्वासो हिक्किकावशवर्त्तिनः ।
ज्ञानसन्ततिनिष्पत्तौ तमोमात्रसमाश्रितः ॥ १११३ ॥
प्राचीनोऽप्येष सन्तानो निश्चितः किमियत्तया ।
उताऽनिश्चित आद्ये तु नाऽस्ति निश्चयकारणम् ॥ १११४ ॥
सन्तत्यारम्भकधियामियत्तानवधारणात् ।
इयता मुक्तिरित्येष न स्याच्छास्त्रार्थनिर्णयः ॥ १११५ ॥

---

विच्छेद न हो, ऐसी ) सन्तति अविद्याकी निवर्तक है अथवा विच्छिन्ना ( बीच-बीचमें होनेवाली ) सन्तति अविद्याकी निवर्तक है ? अविच्छिन्ना सन्ततिका तो सम्भव है नहीं ॥ १११० ॥

'सति' इत्यादि । क्योंकि भोजन, सुषुप्त्यादिके होते हुए विद्यासन्ततिका अविच्छेद कैसे हो सकता है । भोजन, सुषुप्ति आदि कालको छोड़कर अविच्छिन्न सन्तति अविद्याकी निवर्तक है, यह भी नहीं कह सकते, क्योंकि अन्य कालमें भी बुद्धिकी ग्लानिसे ( श्रमसे ) सन्ततिका विच्छेद हो सकता है ॥ ११११ ॥

'यदि' इत्यादि । यदि विच्छिन्न सन्तानवाला बोध अविद्याका निवर्तक है, तो मरणकालीन सन्तान अविद्याका निवर्तक है अथवा उससे पहला अविद्याका निवर्तक है ? यह बतलाना चाहिए ॥ १११२ ॥

'मरणे तु' इत्यादि । मरणकालमें ज्ञानकी सन्तति होगी, इसमें तो विश्वास ही नहीं है, क्योंकि हिक्किका आदि मरणकालके चिह्न-विशेषसे परवश होकर निबिड़ मूर्छारूपी अन्धकारमें ही वह मग्न रहता है ॥ १११३ ॥

'प्राचीनोऽप्येष' इत्यादि । मरणसे पूर्वकालका भी सन्तान इयत्तासे ( परिमाणसे ) निश्चित है अथवा अनिश्चित है ? प्रथम पक्षमें निश्चयका कोई कारण नहीं है ॥ १११४ ॥

'सन्तत्या०' इत्यादि । विद्यावृत्तिकी सन्ततिके परिमाणका शास्त्रसे निर्णय

अस्त्वनिश्चितसन्तानो मोक्षोऽप्यत्राऽस्त्वपाक्षिकः ।
ततः कृत्वा कर्म कार्या कर्मच्छिद्रेण सन्ततिः ॥ १११६ ॥
इति मत्वा कुर्वते ये कर्मच्छिद्रेषु सन्ततिम् ।
नूनं ते नासिकाग्रेण वीक्षन्ते सूर्यमण्डलम् ॥ १११७ ॥
वस्तुतन्त्रा तत्त्वविद्या नृतन्त्रा नैव तेन सा ।
नृभिः कर्तुमकर्तुं वा स्वेच्छया नैव शक्यते ॥ १११८ ॥
यत एवमतो यो नः प्रत्यक्संमोहहानिकृत् ।
आद्योऽन्त्यः सन्ततोऽन्यो वा स बोधः सर्वभावदः ॥ १११९ ॥
न चाऽनिवर्त्तको बोधो मोहस्येत्यपि शङ्क्यताम् ।
यतोऽनुभूयते मोहनिवृत्तिस्तत्त्ववेदिभिः ॥ ११२० ॥

---

नहीं हुआ है कि इतने परिमाणसे मुक्ति होती है, इसलिए शास्त्रमें अप्रामाण्य होगा ॥ १११५ ॥

'अस्त्व०' इत्यादि । 'आत्मेत्येवोपासीत' इस श्रुति द्वारा विद्याकी सन्तति-मात्रसे अविद्याकी निवृत्तिका सम्भव होनेके कारण अनिश्चित सन्तान ही अविद्याका निवर्तक है, इस पक्षमें भी मोक्ष अपाक्षिक ( नित्य ) हो सकता है, इसलिए प्रतिदिन नित्य कर्मोंको करके अनन्तर ( कर्मविश्रान्तिकालमें ) ज्ञानसन्तति करनी चाहिए ॥ १११६ ॥

'इति मत्वा' इत्यादि । यह समझकर जो पुरुष कर्म करनेके ही बाद सन्तति करते हैं, वे लोग सचमुच घ्राण इन्द्रियसे सूर्यमण्डलका दर्शन करना चाहते हैं ॥ १११७ ॥

'वस्तुतन्त्रा' इत्यादि । तत्त्वविद्या तो वस्तुके अधीन है, पुरुषके अधीन नहीं है, इसलिए पुरुष अपनी इच्छासे कर्तुम् ( करनेके लिए ) और अकर्तुम् ( न करनेके लिए ) समर्थ नहीं हैं ॥ १११८ ॥

'यत एवमतो' इत्यादि । चूँकि ऐसा है, इसलिए कोई भी बोधसन्तान, चाहे वह प्रथम हो या अन्त्य हो अथवा इन दोनोंसे कोई तीसरा ही क्यों न हो, प्रत्यगात्माके अज्ञानका नाश करके सर्वभावका प्रदान करता है ॥ १११९ ॥

'न चा०' इत्यादि । ज्ञान अज्ञानको निवृत्त नहीं करता, ऐसी शङ्का नहीं करनी चाहिए, क्योंकि तत्त्वज्ञानियोंको अज्ञानकी निवृत्तिका अनुभव होता है ॥ ११२० ॥

विद्यासन्तत्यभावो यो जीवतः पूर्ववादिना ।
प्रागुक्तस्तत्र सन्तानमात्रं तावद्वारणम् ॥ ११२१ ॥
प्रमेयमानसम्बन्धे धारावाहिकसन्ततिः ।
केन वारयितुं शक्या सर्वमेयेषु दर्शनात् ॥ ११२२ ॥
यावज्जीवमविच्छिन्ना सन्ततिश्चेन्न शक्यते ।
मा शक्यतामविच्छिन्नसन्तत्या किं फलं तव ॥ ११२३ ॥
तादृक्सन्ततिहीनस्य पुनर्भ्रान्त्युदये सति ।
रागद्वेषानिरोधेन न मुक्तिरिति चेच्छृणु ॥ ११२४ ॥
मुक्तिरायुःक्षयात् पूर्वं पश्चाद्वा तव सम्मता ।
नाऽऽद्यः, प्रारब्धभोगस्य देवैरप्यनिवारणात् ॥ ११२५ ॥
पश्चात्तनी तु या मुक्तिः सा केनाऽपि न वार्यते ।
रागादिभिर्वार्यते सेत्येतत्स्याद्बालभाषितम् ॥ ११२६ ॥

'विद्या०' इत्यादि । पूर्वपक्षीने जो यह कहा था कि जीवित अवस्थामें विद्यासन्तति नहीं हो सकती, सो भी समीचीन नहीं है, क्योंकि सन्तानको कोई रोक नहीं सकता ॥ ॥ ११२१ ॥

'प्रमेय०' इत्यादि । प्रमेय और प्रमाणका सम्बन्ध होनेपर धारावाहिक सन्ततिको कौन रोक सकता है ? अर्थात् कोई नहीं रोक सकता, क्योंकि सभी प्रमेयोंमें वह देखी जाती है ॥ ११२२ ॥

'यावज्जीव०' इत्यादि । यदि पूर्वपक्षी यह कहे कि यावज्जीव (जीवनपर्यन्त) अविच्छिन्न सन्तति नहीं हो सकती, तो इसपर हमारा यह कहना है कि भले ही न हो, क्योंकि अविच्छिन्न सन्ततिसे तुम्हें क्या लेना देना है अर्थात् तुम्हें उससे कौनसा अभीष्ट होनेवाला है ? यह बतलाओ ॥ ११२३ ॥

'तादृक्सन्तति०' इत्यादि । यदि तादृश ( अविच्छिन्न ) सन्तति नहीं होगी, तो पुरुषको फिर भ्रमका उदय होगा, इस परिस्थितिमें राग-द्वेष उत्पन्न होंगे, इसलिए मुक्ति नहीं होगी, यदि ऐसा कहो, तो इसका भी उत्तर सुनो ॥११२४॥

'मुक्तिरायुः०' इत्यादि । मरनेसे पहले तुम मुक्ति चाहते हो या पीछे ? प्रथम पक्ष तो ठीक नहीं है, क्योंकि प्रारब्धभोगका निवारण तो देवता भी नहीं कर सकते ॥ ११२५ ॥

'पश्चात्तनी' इत्यादि । मरणके पश्चात् कालकी मुक्तिको तो कौन हटा

बोधाभावादमुक्तिश्चेत्प्रलये तर्हि बोधतः ।
मुक्तिरित्येव वक्तव्यं कोऽर्थो रागादिरोधतः ॥ ११३२ ॥
रागादिष्वनिरुद्धेषु बोध एव न सम्भवेत् ।
यदि तर्हि निरुध्यन्तामाबोधं ते बुभुत्सुभिः ॥ ११३३ ॥
पश्चात्तु यदि बोधेन बाध्यन्तेऽस्तु तथैव तत् ।
अथाऽऽरब्धेन जन्येरन् जन्यन्तां भोगसिद्धये ॥ ११३४ ॥
निरोद्धुं नहि शक्यन्ते रागाद्या भोगहेतवः ।
बुभुत्सुबुद्धमूढानां मध्ये केनाऽपि धीमता ॥ ११३५ ॥
अभोगहेतवो ये स्युरविचारैकनिर्मिताः ।
ते तु बुद्धबुभुत्सुभ्यां निरुध्यन्ते विचारतः ॥ ११३६ ॥
ये भोगहेतवस्तेऽपि प्रबुद्धे भ्रष्टबीजवत् ।
दृश्यन्ते बोधदग्धाश्चेन्नीरागादिः सुखी भवेत् ॥ ११३७ ॥

---

'बोधाभावा०' इत्यादि। पूर्वपक्षी यदि यह कहे कि प्रलयकालमें बोधका अभाव था, इसलिए मुक्ति नहीं हुई, तो इसपर हम कहते हैं कि बोधसे ही मुक्ति होती है, यही कहना चाहिए फिर रागादिके निरोधसे मुक्ति होती है, ऐसा कहनेसे क्या लाभ ? ॥ ११३२ ॥

'रागादि०' इत्यादि। यदि पूर्वपक्षी कहे कि रागादिका निरोध न होनेपर बोधका ही होना संभव नहीं है, तो बोधपर्यन्त जिज्ञासुओंको निरोध करना चाहिए, यह मानना होगा ॥ ११३३ ॥

'पश्चात्तु' इत्यादि। बोधके पश्चात् यदि बोधसे ही रागादिका बाध हो जाय, तो ठीक ही है। यदि प्रारब्धसे वे उत्पन्न होते हैं; तो भोगकी सिद्धिके लिए उत्पन्न होने दो ॥ ११३४ ॥

'निरोद्धुम्' इत्यादि। जिज्ञासु, ज्ञानी, अज्ञानी—इनमें से कोई भी बुद्धिमान् भोगके हेतु रागादिको नहीं रोक सकता है ॥ ११३५ ॥

'अभोग०' इत्यादि। जो भोगके हेतु नहीं हैं और केवल अविवेकसे उत्पन्न हुए हैं, ऐसे राग आदिको ज्ञानी और जिज्ञासु विचारसे रोक लेते हैं ॥११३६॥

'ये भोग०' इत्यादि। जो भोगके हेतु रागादि हैं, वे भी भुने हुए अन्नकी तरह बोधसे ज्ञानीमें दग्ध हो चुके हैं, इसलिए वास्तवमें ज्ञानी राग आदिसे रहित और सुखी है ॥ ११३७ ॥

आगमाद्वेद चेद्ब्रह्म ब्रह्मैव भवति स्वयम् ।
फलावस्थस्य च सतः काऽतो रागादिसम्प्लुतिः ॥ ११३८ ॥
ज्ञाततत्त्वस्य न पुनर्भ्रान्त्युत्पत्तिरहेतुतः ।
विशेषाज्ञानजा भ्रान्तिर्विशेषज्ञानिनः कुतः ॥ ११३९ ॥
यः सामान्यग्रहो यच्च विशेषाग्रहणं तथा ।
आरोप्यस्यैव संस्कारस्तत्त्रयं भ्रान्तिकारणम् ॥ ११४० ॥
चिदात्मत्वं तु सामान्यं विशेषो ब्रह्मरूपता ।
भवेदारोप्यसंस्कारो ह्यनादिर्द्वैतवासना ॥ ११४१ ॥
तत्र ब्रह्मात्मविज्ञाने निर्हेतुर्विभ्रमः कथम् ।
उदेति, द्वैतधीस्तेषां बाधितैवाऽनुवर्त्तते ॥ ११४२ ॥
तयाऽनुवृत्त्याऽऽरब्धस्य शेषोऽप्यत्रोपभुज्यते ।
विद्यया सर्वभावश्च भुञ्जानेनाऽनुभूयते ॥ ११४३ ॥

---

'आगमात्' इत्यादि । शास्त्रसे जिसको ब्रह्मका ज्ञान हो चुका है, वह स्वयं ब्रह्म ही है और फलावस्थामें स्थित है, अतः उसकी रागादि क्या हानि कर सकते हैं ? ॥ ११३८ ॥

'ज्ञाततत्त्वस्य' इत्यादि । तत्त्वज्ञानीको फिर भ्रमकी उत्पत्ति हो, इसका कोई कारण नहीं है; क्योंकि विशेष धर्मके अज्ञानसे भ्रान्ति हुआ करती है; वह तो आत्माके नित्यमुक्तत्व आदि विशेष धर्मको जानता है; इसलिए उसको भ्रान्ति कैसे होगी ? ॥ ११३९ ॥

'यः सामान्य०' इत्यादि । अधिष्ठानका सामान्यरूपसे ज्ञान, विशेषरूपसे अज्ञान तथा आरोप्यके ज्ञानका संस्कार—ये तीन भ्रान्तिके कारण हैं ॥ ११४० ॥

'चिदात्मत्वम्' इत्यादि । चिदात्मत्व सामान्यरूप है, ब्रह्मरूपता विशेषरूप है और अनादि द्वैतवासना आरोप्यका संस्कार है ॥ ११४१ ॥

'तत्र ब्रह्मात्म०' इत्यादि । मैं ब्रह्म हूँ, ऐसा ज्ञान होनेपर भ्रम कैसे हो सकता है, क्योंकि कारणभूत विशेषरूपका अज्ञान नहीं है, इसलिए ज्ञानवान्‌की द्वैतबुद्धिकी बाधित ही अनुवृत्ति होती है ॥ ११४२ ॥

'तयाऽनुवृत्त्या०' इत्यादि । उस बाधित अनुवृत्तिसे प्रारब्धके शेषका भोग होता है और प्रारब्धफलका भोग करते हुए ही तत्त्वज्ञानी विद्यासे सर्वभावका अनुभव करता है ॥ ११४३ ॥

देहादिरेव भोगस्य हेतुर्न त्वस्य वस्तुता ।
अनृतेनाऽपि भोगोऽस्ति स्वप्ने देहादिना यतः ॥ ११४४ ॥
वस्तुत्वमेव विद्येयं बाधते नाऽनृतात्मताम् ।
नाऽऽदर्शस्थमुखं बाध्यं स्वमुखैकत्वविद्यया ॥ ११४५ ॥
वास्तवांशस्य दग्धत्वात् प्रतीत्या भोगसम्भवात् ।
जीवन्मुक्तिकथा प्रोक्ता प्रारब्धान्तमनिन्दिता ॥ ११४६ ॥
तस्मान्न जीवतः सर्वभावः क्वाऽपि विरुध्यते ।
अहं ब्रह्मेति यो वेत्ति सद्यः सर्वं भवत्यसौ ॥ ११४७ ॥
आत्मेत्येवेति विद्यायाः सूत्रं यत् सूत्रितं पुरा ।
तद्व्याख्यानमिदं श्रुत्या संक्षेपेण समापितम् ॥ ११४८ ॥
इत्थमादेयविद्यायाः सूत्रवृत्ती उदाहृते ।
हेयाविद्यां स्वकार्येण युक्तां सूत्रयति श्रुतिः ॥ ११४९ ॥

---

'देहादिरेव' इत्यादि । देहादि भोगके हेतु हैं, उनकी सत्यता भोगकी हेतु नहीं है, क्योंकि स्वप्नमें मिथ्याभूत देह आदिसे भोग होता ही है ॥११४४॥

'वस्तुत्वमेव' इत्यादि । यह विद्या वस्तुत्वका बाध करती है, मिथ्या-स्वरूपका बाध नहीं करती, क्योंकि अपने मुखकी एकताके ज्ञानसे दर्पणस्थ मुखका बाध नहीं हुआ करता ॥ ११४५ ॥

'वास्तवांशस्य' इत्यादि । वास्तव अंश दग्ध हो चुका है और प्रतीतिसे भोग हो सकता है, इसलिए प्रारब्धकी समाप्तिपर्यन्त जीवन्मुक्ति-कथाकी कोई निन्दा नहीं कर सकता ॥ ११४६ ॥

'तस्मान्ना०' इत्यादि । इसलिए जीवित अवस्थामें सर्वभावका कोई विरोधी नहीं है, क्योंकि मैं ब्रह्म हूँ, इस प्रकार जो जानता है; वह ज्ञानकालमें ही सर्वात्मा हो जाता है ॥ ११४७ ॥

'आत्मेत्येव०' इत्यादि । 'आत्मेत्येव' यह जो पहले विद्याका सूत्र कहा था, उसका यह व्याख्यान संक्षेपसे श्रुतिने समाप्त कर दिया ॥ ११४८ ॥

'इत्थमा०' इत्यादि । इस प्रकार आदेय ( ग्रहण करने योग्य ) विद्याका सूत्र और उसकी वृत्ति कह दी गई अब अपने कार्यसहित हेया (त्याग करने योग्य) अविद्याको श्रुति सूत्रित करती है ॥ ११४९ ॥

स्वस्मादन्यां देवतां य उपास्ते स्वं न वेद सः ।
इति सूत्रमविद्यायाः सकार्यायाः श्रुतीरितम् ॥ ११५० ॥
स्वब्रह्मत्वापरिज्ञानमविद्याऽनर्थकारिणी ।
अन्योपास्त्या पारतन्त्र्यमिहाऽनर्थ इतीर्यते ॥ ११५१ ॥
नन्वव्याकृतमज्ञानं व्याकृतं कार्यमीरितम् ।
तदेव द्वयमत्राऽपि भूयः कस्मादुदीर्यते ॥ ११५२ ॥
शृणु विद्याफले पुंसां विसंवादभ्रमोदयम् ।
विनिवारयितुं बोधविनिवर्त्यं विविच्यते ॥ ११५३ ॥
अध्यात्ममधिदैवं च जीवत्वेशत्वकल्पिका ।
द्विधा शक्तिरविद्याया द्वैविध्यं तद्विविच्यते ॥ ११५४ ॥
स्वाश्रयं मोहयेद्याऽसौ शक्तिर्जीवत्वकल्पिका ।
साऽस्य ब्रह्मत्वमावृत्य जनयेज्जीवताभ्रमम् ॥ ११५५ ॥

---

'स्वस्मादन्याम्' इत्यादि । अपनेसे अन्य देवताकी जो उपासना करता है; वह आत्माको नहीं जानता है, इस प्रकार कार्यसहित अविद्याका सूत्र श्रुति द्वारा कहा गया है ॥ ११५० ॥

'स्वब्रह्मत्वा०' इत्यादि । आत्माके ब्रह्मत्वका अज्ञान ही अनर्थकारिणी अविद्या है, अन्यकी उपासनासे जो परतन्त्रता होती है, वही प्रकृतमें अविद्याकृत अनर्थ कहा जाता है ॥ ११५१ ॥

'नन्वव्याकृत०' इत्यादि । अव्याकृत अज्ञान है और व्याकृत कार्य है, यह पहले कह चुके हैं; फिर उन दोनोंका यहाँ क्यों उल्लेख किया जाता है ? ॥ ११५२ ॥

'शृणु' इत्यादि । सुनो, विद्यासे होनेवाले मोक्षरूप फलमें पुरुषोंको निष्फलताके भ्रमकी निवृत्तिके लिए बोधसे निवर्त्यका ( निषेध्यके स्वरूपका ) विवेचन किया जाता है ॥ ११५३ ॥

'अध्यात्म०' इत्यादि । जीवत्व और ईश्वरत्वकी कल्पना करनेवाली अविद्याकी शक्ति अध्यात्म और अधिदैव भेदसे दो प्रकारकी है, उन दो प्रकारोंका विवेचन किया जाता है ॥ ११५४ ॥

'स्वाश्रयम्' इत्यादि । जो शक्ति अपने आश्रयको मोहित कर देती है,

जीवोऽहमिति मूढोऽन्यामुपास्ते देवतामयम् ।
सेयं मोहकरी शक्तिर्विद्ययैव निवर्त्तते ॥ ११५६ ॥
न मोहयति या शक्तिः स्वाश्रयं साऽऽधिदैविकी ।
आविर्भावतिरोभावौ व्याकृताव्याकृताभिधौ ॥ ११५७ ॥
प्रतिभासत एवैषा विदुषोऽप्यत्र जीवतः ।
तस्याः प्रारब्धभोगान्ते प्रतिभासो निवर्त्तते ॥ ११५८ ॥
तामाधिदैविकीं शक्तिमाहुर्मायेति केचन ।
आध्यात्मिकीं मोहकरीमविद्येति प्रचक्षते ॥ ११५९ ॥
अविद्यामाययोर्भेदमात्यन्तिकमपाकरोत् ।
यत्नाद्विवरणाचार्य ऊचे त्वाकारभिन्नताम् ॥ ११६० ॥

---

वही जीवत्वकी कल्पना करती है और वह इसके ( जीवके ) ब्रह्मत्वका आवरण करके जीवत्वभ्रमको उत्पन्न करती है ॥ ११५५ ॥

'जीवोऽहम्' इत्यादि । इससे 'मैं जीव हूँ' ऐसा मानकर यह अज्ञानी अन्य देवताकी उपासना करता है, यह मोहकरी शक्ति विद्यासे ही निवृत्त होती है ॥ ११५६ ॥

'न मोहयति' इत्यादि । जो शक्ति अपने आश्रयको मोहित नहीं करती, वह आधिदैविकी शक्ति है । व्याकृतशब्दका अर्थ आविर्भाव और अव्याकृत शब्दका अर्थ तिरोभाव है ॥ ११५७ ॥

'प्रतिभासतः' इत्यादि । जीवनकालमें विद्वान्‌को भी ये दोनों भासते ही रहते हैं; प्रारब्धभोगके अन्तमें प्रतिभास भी निवृत्त हो जाता है ॥११५८॥

'तमाधिदैविकीम्' इत्यादि । उस आधिदैविकी शक्तिको कोई लोग माया कहते हैं और आध्यात्मिकी मोहकरी शक्तिको अविद्या कहते हैं ॥११५९॥

'अविद्या०' इत्यादि । विवरणाचार्यने अविद्या और मायाके आत्यन्तिक भेदका निराकरण किया है; उनके भिन्न-भिन्न आकार कहे हैं । भाव यह है कि मूल प्रकृति ही विक्षेपशक्तिकी प्रधानतासे आधिदैविक शक्ति अथवा माया कही जाती है, वही मूल प्रकृति आवरणशक्तिकी प्रधानतासे अध्यात्मशक्ति अथवा अविद्या कही जाती है । आवरणशक्तियाँ प्रत्येक जीवमें भिन्न-भिन्न हैं, इसलिए एक जीवमें विद्याकी उत्पत्ति होनेसे उस जीवके आवरणकी

अपि भूरिपशोः पुंस एकस्मिन्नपि तस्करैः।
ह्रियमाणे पशौ दुःखं किमु सर्वापहारतः ॥ ११६४ ॥
सर्वस्वतुल्ये नृपशौ ब्रह्मधीपरिमोषिणा।
ह्रियमाणे महद् दुःखं स्यात् सर्वेषां दिवौकसाम् ॥ ११६५ ॥
तस्मादेषां तन्न प्रियं यन्मनुष्या विजानते।
ब्रह्मात्मत्वमतो देवाः प्रतिबध्नन्ति बोधजम् ॥ ११६६ ॥
प्रमादिनो बहिश्चित्ताः पिशुनाः कलहोत्सुकाः।
संन्यासिनोऽपि दृश्यन्ते देवसंदूषिताशयाः ॥ ११६७ ॥
मुमुक्षुः कर्मभिर्देवानाराध्यैषामनुग्रहात्।
अन्तःस्थितो वेत्ति चेत् स्वं पारतन्त्र्यान्निवर्तते ॥ ११६८ ॥

---

'अपि' इत्यादि। जिस पुरुषके पास बहुत पशु हों, उनमें से किसी एकको भी यदि चोर चुरा ले जावे, तो उसको दुःख होता है, फिर सभी पशुओंकी चोरी होनेपर तो उसके दुःखका कहना ही क्या है ? ॥ ११६४ ॥

'सर्वस्वतुल्ये' इत्यादि। देवताओंके सर्वस्वतुल्य इस मनुष्यरूप पशुको जब ब्रह्मज्ञानरूप तस्कर चुरा लेता है, तब सभी देवताओंको बड़ा दुःख होता है ॥ ११६५ ॥

'तस्मादेषाम्' इत्यादि। इसलिए देवताओंको यह प्रिय नहीं है कि मनुष्य लोग ब्रह्मात्मभावका परिज्ञान करें। इसलिए देवता लोग ज्ञानसे उत्पन्न होनेवाले ब्रह्मात्मभावका प्रतिबन्ध करते हैं ॥ ११६६ ॥

'प्रमादिनो' इत्यादि। चूँकि देवता चित्तको दूषित कर देते हैं, इसी कारण संन्यासी भी प्रमादी, बहिर्मुख, पिशुन ( निन्दक ) और कलहप्रिय देखे जाते हैं। श्रवण आदिमें मनका समाहित न होना प्रमाद है, प्रमाद चित्तकी बहिर्मुखताका कारण है और बहिर्मुखता परोत्कर्षासहिष्णुत्वमें ( दूसरेके उत्कर्षको सहन न करनेमें ) कारण है और कलह कुतूहल और प्रमादमें कारण है। आराधना न करनेसे देवताओंकी अवज्ञासे चित्तमें ये दोष उत्पन्न हो जाते हैं, यह भाव है ॥ ११६७ ॥

'मुमुक्षुः' इत्यादि। जब मुमुक्षु पुरुष कर्मोंसे देवताओंका आराधन करके

योो देवपारतन्त्र्यस्य हेतुर्मोहश्चिदात्मनः ।
ब्रह्मत्वबुध्या हेयोऽसावित्येतदिह वर्ण्यते ॥ ११६९ ॥
प्रामाण्यं कर्मकाण्डस्य देवानां प्रभुता तथा ।
पशुकल्पेषु मूढेषु भवेन्न तु विवेकिनि ॥ ११७० ॥
इत्थमाध्यात्मिकाज्ञानं कर्माधिकृतिकारणम् ।
बोधहेयं जगद्धेतोरव्यक्तात् प्रविवेचितम् ॥ ११७१ ॥
नन्वब्रह्मत्वधीर्यद्वदहं ब्रह्मेति बोधतः ।
निवर्तते तथा द्वैतधीरप्यद्वैतबोधतः ॥ ११७२ ॥
ततश्च जीवतो बोधहेयं किञ्चिदथेतरत् ।
भुक्तभोगस्य देहान्ते नङ्क्ष्यतीत्यसदीरितम् ॥ ११७३ ॥
नैष दोषो यतो बोधः कृत्स्नाज्ञानं दहन्नपि ।
न दहेद्भोगहेतुत्वमारब्धप्रतिबन्धतः ॥ ११७४ ॥

---

इन देवताओंके अनुग्रहसे अन्तर्मुख होकर अपने स्वरूपको जान लेता है, तब परतन्त्रता नष्ट हो जाती है ॥ ११६८ ॥

'यो देवपार०' इत्यादि । देवताओंकी परतन्त्रताका हेतु चिदात्माका अज्ञान है और ब्रह्मज्ञानसे उसका त्याग होता है, इसका यहांपर वर्णन किया जाता है ॥ ११६९ ॥

'प्रामाण्यम्' इत्यादि । कर्मकाण्डकी प्रमाणता और देवताओंकी प्रभुता पशुतुल्य अज्ञानियोंमें है, विवेकीमें नहीं ॥ ११७० ॥

'इत्थमा०' इत्यादि । इस प्रकार कर्मोंके अधिकारका कारणीभूत एवं बोधसे निवृत्त होनेवाला जो आध्यात्मिक अज्ञान है, उसको, जगत्के कारण अव्यक्तसे पृथक् करके, दिखला दिया ॥ ११७१ ॥

'नन्व०' इत्यादि । जैसे ब्रह्मज्ञानसे अब्रह्मत्वज्ञान निवृत्त होता है; वैसे ही अद्वैतज्ञानसे द्वैतज्ञान निवृत्त होता है ॥ ११७२ ॥

'ततश्च' इत्यादि । इसलिए सर्व द्वैतकी निवृत्तिका अङ्गीकार करनेपर जीवित पुरुषके अविद्यात्व अंशकी ज्ञानसे निवृत्ति होती है और मायाके कार्य जगत्का प्रतिभास तब तक होता रहता है जब तक प्रारब्ध रहता है, और भोगोंके भोग लेनेसे देहके अन्तमें वह नष्ट हो जायगा; यह कथन समीचीन नहीं है ॥११७३॥

'नैष दोषो' इत्यादि। यह दोष नहीं है, क्योंकि सम्पूर्ण अज्ञानको दग्ध करता

मण्यादयो यथा वह्नेः प्रतिबध्नन्ति दग्धताम् ।
न तु प्रकाशसामर्थ्यं तथांशप्रतिबन्धनम् ॥ ११७५ ॥
भोगोपयुक्तं देहादि यावत्तावन्न बाध्यते ।
विद्ययाऽनुपयुक्तस्तु बाध्यते जीवताभ्रमः ॥ ११७६ ॥
ननु देहाभिमानेन विना भोगो न दृश्यते ।
सुप्तौ तेनाऽत्र भोगाय जीवभ्रान्तिरपेक्षिता ॥ ११७७ ॥
मैवं देहाभिमानस्य जीवभ्रान्तेः पृथक्त्वतः ।
कर्मजन्योऽभिमानः स्याद् भ्रान्तिस्त्वज्ञानमात्रजा ॥ ११७८ ॥
कर्मक्षयेऽभिमानोऽयं सुषुप्तौ प्रविलीयते ।
पुनः कर्मोद्भवे सोऽयमुदेत्येव हि जागरे ॥ ११७९ ॥
लिङ्गदेहस्थूलदेहसम्बन्धो लिङ्गकर्मजः ।
कर्माभावाद्ब्रह्मणस्तु जीवता नैव कर्मजा ॥ ११८० ॥

---

हुआ भी बोध प्रारब्धरूप प्रतिबन्धकसे भोगकी हेतुताको दग्ध नहीं करता है ॥ ११७४ ॥

'मण्यादयो' इत्यादि । जैसे चन्द्रकान्त मणि आदि अग्निकी दाहशक्तिका प्रतिबन्ध करते हैं; प्रकाशशक्तिका प्रतिबन्ध नहीं करते; वैसे ही ज्ञान मायाकी शक्तिके अंशका प्रतिबन्ध करता है ॥ ११७५ ॥

'भोगोपयुक्तम्' इत्यादि । विद्या भोगके उपयोगी जो देहादि हैं, उनका बाध नहीं करती, किन्तु भोगमें अनुपयोगी जो जीवत्वभ्रम है, उसका बाध कर देती है ॥ ११७६ ॥

'ननु०' इत्यादि । यदि कहो कि सुषुप्ति अवस्थामें देहका अभिमान न होनेसे भोग नहीं देखा जाता, इसलिए भोगके लिए जीवत्वभ्रमकी आवश्यकता है, तो यह नहीं कहना चाहिए, क्योंकि देहाभिमान और जीवत्व-भ्रम भिन्न-भिन्न पदार्थ हैं । अभिमान कर्मोंसे उत्पन्न होता है और भ्रम अज्ञान-मात्रसे होता है ॥ ११७७–७८ ॥

'कर्मक्षये' इत्यादि । सुषुप्ति अवस्थामें कर्मोंका क्षय होनेसे देहाभिमान नष्ट हो जाता है और फिर जाग्रत् अवस्थामें कर्मोंका उद्भव होनेपर देहाभिमान उत्पन्न हो जाता है ॥ ११७९ ॥

'लिङ्ग०' इत्यादि । लिङ्गदेह और स्थूलदेहका सम्बन्ध लिङ्गदेहके कर्मोंसे

लिङ्गदेहस्य सान्निध्यादविवेकेन जीवता ।
प्राणधारणरूपैषा भ्रमाद्ब्रह्मणि कल्पिता ॥ ११८१ ॥
अविवेककृतं यत्तद्विवेकेन विलीयते ।
कर्मापादितसम्बन्धो लीनः स्यात्कर्मणः क्षये ॥ ११८२ ॥
अज्ञानजत्वात्कर्मापि बाध्यं यद्यपि विद्यया ।
तथाऽप्यतीतकर्मैतद्बाध्यते विद्यया कथम् ॥ ११८३ ॥
फलं नाऽऽरभते यावत्तावत्कर्म स्वरूपतः ।
वर्तते फलमुत्पाद्य निवर्त्तेतैव बीजवत् ॥ ११८४ ॥
यथोत्पाद्याऽङ्कुरं बीजं जहात्येव हि बीजताम् ।
सोऽङ्कुरो वृक्षरूपेण बर्द्धते न विनश्यति ॥ ११८५ ॥

---

उत्पन्न होता है । ब्रह्ममें कोई कर्म नहीं है, इसलिए जीवत्वभ्रम कर्मजन्य नहीं है ॥ ११८० ॥

'लिङ्गदेहस्य' इत्यादि । लिङ्गदेहके सान्निध्यसे यह प्राणधारणरूप जीव-भाव अविवेकजन्य भ्रमसे ब्रह्ममें कल्पित है ॥ ११८१ ॥

'अविवेक०' इत्यादि । अविवेकका कार्य विवेकसे नष्ट हो जाया करता है; इसलिए कर्मजन्य सम्बन्ध कर्मोंका क्षय होनेसे सुषुप्तिमें लीन हो जाता है ॥ ११८२ ॥

'अज्ञानत्वात्' इत्यादि । यद्यपि अज्ञानका कार्य होनेसे कर्मका भी विद्यासे बाध होना चाहिए, तथापि अतीत कर्मका विद्या कैसे बाध कर सकती है अर्थात् ज्ञानोत्पत्तिकालमें जब प्रारब्ध कर्म हैं ही नहीं तब उनका ज्ञानसे बाध कैसे होगा ? ॥ ११८३ ॥

'फलं नाऽऽरभते' इत्यादि । जबतक कर्म फलका आरम्भ नहीं करता तब-तक कर्म स्वरूपसे बना रहता है और फलको उत्पन्न करके बीजकी तरह नष्ट हो जाता है ॥ ११८४ ॥

'यथो०' इत्यादि । जैसे अङ्कुरको उत्पन्न करके बीज बीजभावका त्याग कर देता है, वह अङ्कुर वृक्षरूपसे बढ़ता ही रहता है, नष्ट नहीं होता ॥ ११८५ ॥

तथा देहादिमुत्पाद्य युक्तं कतिपयायुषा ।
कर्म त्यजति कर्मत्वं देहादिरनुवर्त्तते ॥ ११८६ ॥
मुक्तो बाणो यथा वेगक्षये पतति नाऽन्यथा ।
असौ देहस्तथैवाऽऽयुःक्षये शाम्यति नाऽन्यथा ॥ ११८७ ॥
यावदायुस्तावदेव भुङ्क्ते भ्रमविवर्जितः ।
अन्तरेणाऽपि जीवत्वभ्रमं भोगोऽत्र सम्भवेत् ॥ ११८८ ॥
सुखदुःखविकाराढ्यधियः साक्ष्यवभासता ।
भोगः प्रोक्तः स भोगश्च समानो मूढबुद्धयोः ॥ ११८९ ॥
भोक्तृत्वमपि कर्तृत्वं चिदाभासगतं चिति ।
मूढ आरोपयेद् बुद्धो नेति वैषम्यमेतयोः ॥ ११९०
इत्युक्तयुक्तितस्तस्य तावदेव चिरं त्विति ।
श्रुतेर्ज्ञान्यनुभूतेश्च भोगो बाध्यो न बोधतः ॥११९१ ॥

'तथा' इत्यादि । वैसे ही कुछ आयुसे युक्त देहको उत्पन्न करके कर्म कर्मभावको त्याग देता है और देहादि बने रहते हैं । जैसे धनुपसे छूटा हुआ बाण वेगका क्षय होनेपर ही गिरता है, अन्यथा नहीं गिरता, वैसे ही यह देह आयुका क्षय होनेपर ही नष्ट होता है, अन्यथा नष्ट नहीं होता ॥ ११८६-८७ ॥

'यावदायु०' इत्यादि । ज्ञानवान् पुरुष जबतक देह है तबतक भ्रमरहित होकर भोगोंको भोगता है, इसलिए जीवत्वभ्रमके बिना भी भोगका सम्भव है ॥ ११८८ ॥

'सुखदुःख०' इत्यादि । सुख, दुःख आदि विकारोंसे युक्त बुद्धिका जो साक्षीसे प्रकाश होता है; उसीको भोग कहते हैं; वह भोग अज्ञानी और ज्ञानी दोनोंको समान होता है ॥ ११८९ ॥

'भोक्तृत्वमपि' इत्यादि । भोक्तृत्व और कर्तृत्व चिदाभासके धर्म हैं । अज्ञानी उनका चेतनमें आरोप करता है और ज्ञानी चेतनमें आरोप नहीं करता, यही उन दोनोंमें परस्पर वैलक्षण्य है ॥ ११९० ॥

'इत्युक्त०' इत्यादि । इस उक्त युक्तिसे, 'तस्य तावदेव चिरम्' इस श्रुतिसे और ज्ञानीके अनुभवसे यह सिद्ध होता है कि ज्ञानसे भोगका बाध नहीं होता ॥ ११९१ ॥

कर्माधिकारिजीवस्य भ्रान्तिकृद्यदवेदनम् ।
तद्बोधबाध्यं तद्बाधे याति देवाद्यधीनता ॥ ११९२ ॥
ननु बोधात् पुराऽप्यात्मा न देवादिवशं गतः ।
देहादि तूर्ध्वमप्यस्ति यद्देवादिवशानुगम् ॥ ११९३ ॥
तथा च सत्यबुद्धस्य कर्मित्वं न विवेकिनः ।
इति व्यवस्थापयितुं न शक्यमिति चेन्न तत् ॥ ११९४ ॥
मुक्तोऽहमात्मा देहादिरारब्धान्ते विलीयते ।
भाविजन्म न कस्याऽपीत्येवं ज्ञाने कुतः क्रिया ॥ ११९५ ॥
अवाप्स्याम्युत्तमं देहमित्यध्यस्याऽऽत्ममोहतः ।
तद्देहसाधने पुण्ये यथाशास्त्रं प्रवर्त्तते ॥ ११९६ ॥
अतः कर्मप्रकरणे कर्महेतुमवेदनम् ।
सूत्रयित्वाऽथ तत्कार्यं पारतन्त्र्यादि वर्ण्यते ॥ ११९७ ॥

'कर्माधिकारि०' इत्यादि । कर्माधिकारी जीवमें भ्रमको उत्पन्न करनेवाला जो अज्ञान है, उसका ज्ञानसे बाध होता है और अज्ञानका बाध होनेसे देवताओंकी परतन्त्रता नष्ट हो जाती है ॥ ११९२ ॥

'ननु' इत्यादि । बोधसे पहले भी आत्मा देवादिके वशमें नहीं था और देवताओंके वशमें रहनेवाले देह आदि तो ज्ञानके अनन्तर भी देवताओंके अधीन हैं ॥११९३॥

'तथा च' इत्यादि । ऐसी दशामें अज्ञानी कर्मी है; विवेकी कर्मी नहीं है, यह व्यवस्था नहीं की जा सकती, ऐसा कहें, तो समीचीन नहीं है ॥ ११९४ ॥

'मुक्तोऽह०' इत्यादि । आत्मस्वरूप मैं मुक्त हूँ, प्रारब्धके अन्तमें देह आदि लीन हो जायँगे, भावी जन्म किसीका भी नहीं है, ऐसा ज्ञान होनेपर कर्म कैसे हो सकता है ? ॥ ११९५ ॥

'अवाप्स्या०' इत्यादि । मैं उत्तम देहको प्राप्त होऊँगा, यह अध्यास करके अज्ञान द्वारा उस देहके साधनीभूत पुण्यमें शास्त्रके अनुसार प्रवृत्त होता है ॥ ११९६ ॥

'अतः' इत्यादि । इसलिए कर्मके प्रकरणमें कर्मके कारण अज्ञानका सूत्ररूपसे कथन कर अब अज्ञानके कार्य परतन्त्रता आदिका वर्णन किया जाता है ॥११९७॥

स्पष्टीकृतं पारतन्त्र्यं पशुदृष्टान्ततो नृणाम् ।

श्रुतिः ॥ ब्रह्म वा इदमग्र आसीदेकमेव तदेकꣳसन्न व्यभवत् तच्छ्रेयोरूपमत्यसृजत क्षत्रं यान्येतानि देवत्रा क्षत्राणीन्द्रो वरुणः सोमो रुद्रः पर्जन्यो यमो मृत्युरीशान इति । तस्मात् क्षत्रात्परं नास्ति, तस्माद् ब्राह्मणः क्षत्रियमधस्तादुपास्ते राजसूये क्षत्र एव तद्यशो दधाति सैषा क्षत्रस्य योनिर्यद् ब्रह्म । तस्माद्यद्यपि राजा परमतां गच्छति ब्रह्मैवान्तत

---

'स्पष्टीकृतम्' इत्यादि । पशुके दृष्टान्तसे मनुष्योंकी परतन्त्रता स्पष्ट की गई ।

'ब्रह्म वा इदमग्र आसीत्' ब्रह्म वै—जो अग्निको उत्पन्न करके अग्निरूपको प्राप्त हुआ वह ब्रह्म ही—ब्राह्मण-जातिके अभिमानसे 'ब्रह्म' कहा जाता है । यह क्षत्रादि जाति भी ब्रह्मसे अभिन्न ( ब्रह्मरूप ) ही—एक ही—थी अर्थात् क्षत्रादि भेद नहीं था । वह एक ब्रह्म ( ब्राह्मण ) अर्थात् क्षत्रिय आदि पालन करनेवालोंसे शून्य होनेके कारण समर्थ न हो सका अर्थात् कर्म करनेमें पर्याप्त न हो सका, इसलिए ब्रह्मने मैं ब्राह्मण हूँ, मेरा इस प्रकार कर्तव्य है, इस प्रकार ब्राह्मणजाति निमित्तक कर्म करनेकी इच्छासे अपने कर्मकर्तृत्वकी विभूतिके लिए श्रेयोरूप ( अतिश्रेष्ठ ) की—अतिशयित क्षत्रिय जातिकी—सृष्टि की । उसी क्षत्रको व्यक्तिभेदसे श्रुति दिखलाती है—जो ये लोकमें प्रसिद्ध देवताओंके बीचमें क्षत्रिय हैं । जातिके कथन पक्षमें बहुवचन होता है, इस स्मृतिसे अथवा व्यक्तिबहुत्वसे भेदका उपचार करके श्रुतिमें 'क्षत्राणि' यह बहुवचन कहा है ।

वे क्षत्र ( क्षत्रिय ) कौन हैं ? उन्हींको श्रुति कहती है—उनमें भी विशेष करके अभिषिक्तोंका ही निर्देश करती है—देवताओंका राजा इन्द्र, जलोंका राजा वरुण, ब्राह्मणोंका सोम, पशुओंका रुद्र, विद्युदादिका पर्जन्य, पितरोंका यम, रोगादिका मृत्यु, दीप्तियोंका ईशान इत्यादि देवताओंमें क्षत्रिय हैं । इसके अनन्तर इन्द्रादि देवताओंसे अधिष्ठित सोम और सूर्य वंशमें उत्पन्न होनेवाले मनुष्य क्षत्रियोंकी भी सृष्टि यहाँपर श्रुतिको अभिप्रेत है; यह समझना चाहिए, क्योंकि उन्हींके लिए देवक्षत्र सृष्टिका प्रस्ताव है ।

चूँ कि ब्रह्माकी अतिशयित सृष्टि क्षत्र है, इसलिए क्षत्रियसे भिन्न अन्य

उपनिश्रयति स्वां योनिं य उ एनꣳ हिनस्ति स्वाꣳ योनिमृच्छति स पापीयान्भवति यथा श्रेयाꣳसꣳ हिꣳसित्वा ॥ ११ ॥

स नैव व्यभवत् स विशमसृजत यान्येतानि देवजातानि गणश आख्यायन्ते वसवो रुद्रा आदित्या विश्वेदेवा मरुत इति ॥ १२ ॥

---

कोई ब्राह्मणजातिका नियन्ता नहीं है, इसलिए क्षत्रियका कारण होता हुआ भी ब्राह्मण राजसूय यज्ञमें क्षत्रियकी अपेक्षा नीचे खड़ा होकर ही ऊपर स्थित क्षत्रियकी उपासना करता है। क्षत्रमें ही वह अपने 'ब्रह्म' इस रूपसे ख्यात यशकी स्थापना करता है। राजसूयमें अभिषिक्त आसन्दी (मोढ़े) पर स्थित राजाके द्वारा हे ब्रह्मन्! यों आमन्त्रित किया गया ऋत्विक् फिर उसको उत्तर देता है—हे राजन्! तुम ब्रह्म हो! यह कथन ही क्षत्रमें उस यशका स्थापन करना है ॥

यह जो ब्रह्म (ब्राह्मण) है, वही प्रकृत क्षत्रकी योनि है; इसलिए यद्यपि राजा परमताको—राजसूयाभिषेक गुणको—अर्थात् राजसूयमें श्रेष्ठत्व गुणको प्राप्त होता है, तथापि ब्रह्मको ही—ब्राह्मण जातिको ही—अन्ततः याने अन्तकालमें अर्थात् कर्मकी समाप्ति होनेपर पुरोहितका आश्रय करता है—अपनी योनि पुरोहितको अपने आगे रखता है, यह अर्थ है। यदि बलके अभिमानसे अपनी योनि ब्राह्मण जातिकी हिंसा करता है—उसको अपनेसे नीचे देखता है, तो वह क्षत्रिय अपनी ही योनिका नाश करता है अर्थात् अपने ही प्रसवका विच्छेद (नाश) कर देता है। वह इस कर्मको करनेसे अतिपापी होता है। पहले ही क्षत्रिय क्रूर होनेसे पापी है, फिर अपने कारणकी हिंसासे अत्यन्त पापी हो जाता है, जैसे लोकमें श्रेयान्की (प्रशस्ततरकी) हिंसा करके (परिभव करके) अत्यन्त पापी होता है, वैसे ही समझना चाहिए ॥ ११ ॥

क्षत्रियकी सृष्टि करनेपर भी वह धनके उपार्जयिताके अभावसे ब्राह्मण कर्मके लिए समर्थ न हो सका, अतः कर्मसाधन धनके उपार्जनके लिए उसने वैश्यको उत्पन्न किया। कौन है फिर वह वैश्य? जो यह देवजात है, [यहाँ स्वार्थमें निष्ठा है, अतः] जो यह देवजातिभेद है, यह अर्थ है। उन्हें गणशः कहा जाता है। क्योंकि वैश्य गणप्राय ही होते हैं, क्योंकि वे प्रायः मिलकर ही धनके उपार्जनमें समर्थ होते हैं, एक एक नहीं। वसुओंका गण

स नैव व्यभवत्स शौद्रं वर्णमसृजत पूषणमियं वै पूषेयꣳ हीदꣳ सर्वं पुष्यति यदिदं किञ्च ॥ १३ ॥

स नैव व्यभवत्तच्छ्रेयोरूपमत्यसृजत धर्मं तदेतत्क्षत्रं यद्धर्मस्तस्माद्धर्मात्परं नास्ति। अथो अबलीयान्बलीयाꣳसमाशꣳसते धर्मेण यथा राज्ञैवं यो वै स धर्मः सत्यं वै तत्तस्मात्सत्यं वदन्तमाहुर्धर्मं वदतीति धर्मं वा वदन्तꣳ सत्यं वदतीत्येतद्ध्येवैतदुभयं भवति ॥ १४ ॥

---

आठ संख्यावाला है, रुद्र एकादश हैं, आदित्य द्वादश हैं और विश्वेदेवा त्रयोदश हैं, अथवा विश्वाके अपत्य सभी देवता सप्त-सप्त ( ४९ ) हैं ॥ १२ ॥

वह ब्रह्म सेवकके अभावसे फिर भी समर्थ न हुआ, अतः उसने शौद्रवर्णकी सृष्टि की। शूद्रको ही यहां शौद्र कहा है। स्वार्थमें अण् करके वृद्धि हुई है। कौनसा वह शूद्रवर्ण है जिसकी सृष्टि की? पूषाकी। जो पालन करे उसको पूषा कहते हैं। कौन है वह पूषा? उसका श्रुति विशेषरूपसे निर्देश करती है—यह पृथ्वी ही पूषा है, [ आप ही उसका निर्वचन करती है—] क्योंकि पृथिवी ही जो कुछ है, उस सबका पालन करती है ॥ १३ ॥

चारों वर्णोंको उत्पन्न करके भी क्षत्रके उग्र होनेके कारण अनियतत्वकी शङ्कासे अपनेको कर्म करनेमें असमर्थ समझकर अत्यन्त श्रेयोरूप धर्मकी सृष्टि की। सृष्ट श्रेयोरूप धर्म क्षत्रका भी क्षत्र है अर्थात् क्षत्रका भी नियन्ता है, धर्म उग्रसे भी उग्र है, चूँकि धर्म क्षत्रका भी नियन्ता है, इसलिए उस धर्मसे पर नहीं है, क्योंकि उस धर्मसे सब नियममें रक्खे जाते हैं। सो कैसे? कहा जाता है—दुर्बलतर भी अपनेसे अत्यन्त बलवालेको धर्मरूप बलसे जीतनेकी कामना करता है। जैसे लोकमें कोई एक दुर्बल कुटुम्ब सबसे बलिष्ठ राजाका आश्रय करके अन्य बलवान्‌को जीतनेकी इच्छा करता है। इसलिए सबसे बलवत्तर होनेके कारण धर्ममें सर्वनियन्तृत्व सिद्ध हो गया। लौकिक पुरुषों द्वारा व्यवहृत होनेवाला व्यवहाररूप जो धर्म है, वह सत्य है; सत्य माने शास्त्रोक्त अर्थ। वही शास्त्रोक्त अनुष्ठान धर्मनामवाला हो जाता है। बलवान् शास्त्रार्थत्वेन ज्ञायमान ही सत्य है, चूँकि ऐसा है; इसलिए शास्त्रके अनुसार

